श्रीवेंकटेशायनमः ।

# अथ लीलावती ।

श्रीयुतगणकचक्रचूडामणिभास्क-
राचार्य्यविरचिता

मुरादाबादवास्तव्यपण्डितभोलानाथात्मजेन काशिक-
राजकीयसंस्कृतपाठशालायामधीतन्यायादिशा-
स्त्रेण पण्डितरामस्वरूपशर्म्मणा विरचित-
यान्वयसनाथीकृतया भाषाटीकया

समलङ्कृता

सेयं

मुम्बय्यां

श्रीकृष्णदासात्मजखेमराजश्रेष्ठिना
स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रालये
मुद्रयित्वा प्रकाशिता ।

प्रथमावृत्तिः

संवद् १९५० शके १८१५

श्रीः ।

# धन्यवादः ।

संतु भूयांसो धन्यवादाःपंडितवर्येभ्यः श्रीमुरादाबादनगरनिवासिभ्यः गौडवंशावतंसेभ्यः काशिकराजकीयपाठशालायामधीतन्यायादिशास्त्रेभ्यः श्रीरामस्वरूपजीशास्त्रिभ्यः । यदेभिः शास्त्रिभिर्महता परिश्रमेण श्रीभास्कराचार्यविरचितसिद्धांतशिरोमणिग्रंथस्य लीलावतीनामकपाटीगणिताध्यायस्य सकलविद्यार्थिजनोपकृतये सुस्पष्टार्थावबोधनाय विशदा हिंदीभाषाव्याख्या व्यरचि । यस्यां च भाषाव्याख्यायां नियमोदाहरणादीनामनायासतो बोधो जायते। स एष व्याख्यानविरचनरूप उक्तपंडितानां नव्यशिक्षितानां गणितशास्त्रविद्याबुभुत्सूनामुपरि भूयानेवानुग्रहः । एभिः पंडितैरेतल्लीलावतीपुस्तकमस्मत्प्रेरणया भाषाटीकया समलंकृत्यास्माकं समीपे परमादरेण प्रहितम् । तदेतदस्माभिर्महता समुत्साहेन स्वकीये "श्रीवेङ्कटेश्वर" मुद्रणालये मुद्रयित्वा प्रकाशमानीयत । ये चैतत्पुस्तकं संगृह्य पठिष्यंति संतु तेभ्यो विद्यार्थिभ्यो धन्यवादाः । यत एतादृक्सविस्तरभाषाविभूषितमेतत्पुस्तकं क्वाप्यद्यावधि नामुद्र्यत न प्राकाश्यत च । इदं पुस्तकमवश्यं संगृह्य कृतार्थयंतु पण्डितवर्यपरिश्रमानित्याशास्महे ।

खेमराज श्रीकृष्णदास

"श्रीवेंकटेश्वर" छापखाना

मुंबई.

# भूमिका।

## ज्योतिषं नयनं स्मृतम् ॥

प्रियपाठक गण ! आप सब महाशयोंको विदितही होगा कि चारों वर्णोंको शिक्षाप्रणाली बतलानेवाला दिव्य पुस्तक वेद है और उसके शिक्षा कल्प-व्याकरण-निरुक्त-छन्द और ज्योतिष यह छः अङ्ग हैं। और षडङ्गवेद पढ़ना ब्राह्मणोंसे लेकर वैश्यों पर्य्यन्त तीनों वर्णोंका धर्म है। उसही हमारे शिरोधार्य्य वेदका एक अङ्ग जो ज्योतिष है उसके दो भाग हैं फलित और गणित उसमेंसे गणित भाग आजपर्य्यंत इसी द्वीपमें नहीं किन्तु द्वीपान्तरोंमेंभी परम प्रतिष्ठाका स्थान है यद्यपि उस सनातन गणितको जाननेवालोंकी संख्या भारतवर्षमें बहुत थोड़ी है तथापि कोटिशः धन्यवाद हैं उस ईश्वरको जिसने अपनी दयालुतासे परम पुनीत विश्वेशपुरी श्रीकाशीक्षेत्रमें गणितशास्त्रके पारङ्गम चन्द्रमाकी समान अपनी कौशल्यकलाओंसे गणितसमुद्रके प्रवाहको बढ़ानेवाले अद्यश्वो काशिक राजकीय संस्कृत विद्यालयमें गणितशास्त्रके अध्यापक महामहोपाध्याय श्रीविद्वद्वर्य्य सुधाकरजीको प्रकट किया है। और इनहींके कारण मिथिलादेशमेंभी गणितशास्त्रका प्रचार है। परन्तु अन्य देशोंपर यदि दृष्टि डालकर देखा जाय तो हमारे सनातन गणितशास्त्रको परिपूर्ण रीतिसे जाननेवालोंका मिलना अति कठिन पड़जाताहै। यदि कोई गणितके चतुर मिलभी जायँ तो प्रायः पढ़ानेमं ध्यान नहीं देतेहैं। इस कारण सनातन गणितको जाननेकी इच्छा करनेवालोंके मनोरथ उत्पन्न होकर हृदयमेंही लीन होजातेहैं इस दारुण प्रचारके दूर करनेके निमित्त मेरे द्वारा श्रीयुत सेठ खेमराज श्रीकृष्णदासजीने लीलावतीका टीका बनवायाहै। प्रियवर ! लीलावती वह पुस्तक है। जिसको इसही द्वीपके नहीं किन्तु द्वीपान्तरकेभी आबाल वृद्ध सबही विज्ञ पुरुष नामसे जानते हैं ! यह पुस्तक आजकल सनातन गणितका प्रथम सोपान है इसी कारण इस पुस्तकका सर्वत्र प्रचार करनेके निमित्त ऊपरोक्त सेठ

जीके पत्रानुसार मैंने इस लीलावती ग्रन्थका "स्वरूपप्रकाश" नामक सान्वय भाषाटीका निर्म्माण किया और ईश्वरकी कृपादृष्टिसे छपकरभी तयार होगया । इस पुस्तकके पुनर्मुद्रणादि सब अधिकार मैंने शेठ खेमराजजीको समर्पण करदियेहैं । अब आशा है कि गुणग्राहक सज्जन पुरुष इसक अवलोकनकर मेरे परिश्रमको सफल करैंगे । और वैदिक धर्मावलम्बियोंको तो इसका स्वाध्याय करना अत्यन्तही आवश्यक है क्योंकि ज्योतिःशास्त्र वेदका नेत्रहै "ज्योतिषं नयनं स्मृतम्" ॥

आशाहै कि सज्जन पुरुष मत्सरताको छोड़कर मुझसे मनुष्य धर्म्मानुसार जो भूलहुई हो उसको क्षमा करैं और मुझको सूचनादैं कि जिस्से वह भूल द्वितीयावृत्तिमें निकालदीजायगी ॥

## ग्रन्थकर्त्ताके समयादिका निर्णय.

"लीलावती" के बनानेवाले श्रीभास्कराचार्य्य सह्यकुल पर्वतके समीप विज्जड़विड़ (जोकि आजकल बीजापुर नामसे प्रसिद्ध है) नामक नगरमें वास करते थे इनका जन्म शाण्डिल्यगोत्र श्रीमहेश्वरोपाध्यायके यहाँ शाके १०३६ में हुआथा यह वात भास्कराचार्य्यनें स्वयम् गोलाध्यायके प्रश्नाध्यायमें लिखी है । यह कार्णाटक ब्राह्मण और वैष्णवसम्प्रदायके थें । इनके रचनाकियेहुए लीलावती बीजगणित गोलाध्याय गणिताध्याय करणकुतूहल इत्यादिग्रन्थ मिलतेहैं । जिस प्रकार इस समय भास्कराचार्य्यके सिद्धान्तशिरोमणि ग्रन्थका अधिक प्रचार है इसी प्रकार भास्कराचार्य्यके समय लल्लसिद्धान्तका प्रचारथा और भास्कराचार्य्यनेभी लल्लसिद्धान्तकोही पढ़कर पाण्डित्यका लाभ कियाथा तदनन्तर ब्रह्मगुप्तके मतको स्वीकार करके लल्लमतके अनेक विषयोंका खण्डन कियाथा।इस लीलावती ग्रन्थके ऊपर गङ्गाधरका—और गणेशदैवज्ञका—सूर्य्यदासका—लक्ष्मीदासका—मुनीश्वरका—रामकृष्णाका—कृपानाथका टीका हैं॥ और श्रीबापूदेवशास्त्रिकी टिप्पणी तथा श्रीयुत महामहोपाध्याय काशिकीय प्रधान संस्कृत कालिजके गणितशास्त्राध्यापक श्रीसुधाकर द्विवेदीजीकी बनाईहुई टिप्पणीभी छपी है ।और

सन् १५८७ईस्वीमें अकबरबादशाहकी आज्ञाके अनुसार फैजीने लीलावतीका फारसीमें अनुवादकियाथा।तथा हेनरीठामूस कोलब्रूक (Henry Thomas Colebrooke) साहबनेभी सन् १८१७ईस्वीमें लीलावतीका अङ्गरेजीमें अनुवादकियाथा और जेटेलर(J. Tayler) साहबनेभी सन् १८१६ ईस्वीमें लीलावतीका अंग्रेजी अनुवाद कियाथा।कोई ऐसा कहते हैं कि भास्कराचार्य्यने अपनी पुत्री लीलावतीकी जन्मकुण्डलीमें बालविधवा योग देखकर उसका विवाह नहीं किया और संसारमें उसके नामकी प्रसिद्धि रहनेके लिये उसके नामसे इसपाटीगणितको बनाया।और कोई ऐसा कहते हैं कि भास्कराचार्य्यके कोई सन्तान नहीं थी इस कारण संतानके विना अतिदुःखित अपनी स्त्री लीलावतीका बहुत काल पर्य्यन्त संसारमें नाम रहनेके लिये उसके नामसे यह पाटी गणित भास्कराचार्य्यने रचना कियाथा परन्तु डाक्टर भाऊदाजीको नासिकक्षेत्रके समीप जो ताम्रपत्र मिलाहै उससे यह प्रतीत होताहै कि भास्करके पुत्रपौत्रादि सब थे उस ताम्रपत्रकी नकल इतिहासरसिकोंकी प्रसन्नताके अर्थ लिखते हैं।

## ताम्रपत्रकी नकल.

१ नमो गणाधिपतये—सिद्धि—सुधाकरभूमि—स्य—दू—त्वसंरक्षणानि गगनेचरवास्तोतः।

श्लोक—उद्भटबुद्धिर्भाट्टे सांख्ये संख्यः स्वतन्त्रधीस्तन्त्रे॥
वेदेऽनवद्यविद्योऽनल्पः शिल्पादिषु कलासु॥ १ ॥
स्वच्छन्दोऽथच्छन्दसि शास्त्रे वैशेषिके विशेषज्ञः॥
यः श्रीप्रभाकरसमः प्राभाकरदर्शने कविः काव्ये॥२॥
बहुगुणगणितप्रभृतिस्कन्धत्रितये त्रिनेत्रसमः॥
विबुधाभिवन्दितपदो जयति श्रीभास्कराचार्य्यः॥ ३॥
श्रीमद्यदुवंशाय स्वस्त्यस्तु समस्तवस्तुसहिताय॥
विश्वं यत्र त्रातुं जातो विष्णुः स्वतन्त्रस्तु॥ ४॥

गर्जद्दुर्जरकुञ्जरोत्कटघटासङ्घट्टकण्ठीरवो ।
लाटोरस्ककपाटपाटनपटुः कर्णाटहृत्कणृकः ॥
श्रीमान् भिल्लमभूपतिः समभवद्भूपालचूडामणि ।
स्त्रस्तात्तान्ध्रपुरन्ध्रिकान्तसुखहृच्छ्रीजैत्रपालोऽभवत् ॥५॥
लक्ष्मीकान्तलवः प्रतारितभवः श्रीजैत्रपालोद्भवः ।
सङ्ग्रामाङ्गणसञ्चितातिविभवः शास्ता भुवः सिंघणः ॥
पृथ्वीशो मथुराधिपोरणमुखे काशीपतिः पातितो ।
येनासावपि यस्य भृत्यबटुना हम्मीरवीरो जितः ॥ ६ ॥
अवततार पुरा पुरुषोत्तमो यदुकुले जगतीहितहेतवे ॥
जयति सोऽयमिमांसकलामिलामवति मामपि सिद्धमहीपतिः॥७
शाण्डिल्यवंशे कविचक्रवर्ती त्रिविक्रमोऽभूत्तनयोस्यजातः ।
यो भोजराजेन कृताभिधानो विद्यापतिर्भास्करभट्टनामा ॥ ८॥
तस्माद्गोविन्दसर्वज्ञो जातो गोविन्दसन्निभः ।
प्रभाकरः सुतस्तस्मात्प्रभाकर इवापरः ॥ ९ ॥
तस्मान्मनोरथो जातः सतां पूर्णमनोरथः ।
श्रीमान्महेश्वराचार्य्यस्ततोऽजनि कवीश्वरः ॥ १० ॥
तत्सूनुःकविवृन्दवन्दितपदःसद्वेदविद्यालता-
कन्दःकंसरिपुप्रसादितपदः सर्वज्ञविप्रासदः ।
यच्छिष्यैःसहकोऽपिनो विवदितुं दक्षो विवादी क्वचित्
श्रीमान् भास्करकोविदःसमभवत्सत्कीर्तिपुण्यान्वितः ॥११॥
लक्ष्मीधराख्योऽखिलसूरिमुख्यो वेदार्थवित्तार्किकचक्रवर्त्ती ॥
क्रतुक्रियाकाण्डविचारसारो विशारदो भास्करनन्दनोऽभूत् १२
सर्वशास्त्रार्थदक्षोयमिति मत्वा पुरादतः ।
जैत्रपालेन यो नीतः कृतश्च विबुधाग्रणीः ॥ १३ ॥
श्लोक—तस्मात्सुतः सिंघणचक्रवर्ती दैवज्ञवर्णोऽजनि चङ्गदेवः ।
श्रीभास्कराचार्य्यनिबद्धशास्त्रविस्तारहेतोःकुरुतेमठं यः ॥१४॥

भास्कररचितग्रन्थाःसिद्धान्तशिरोमणिप्रमुखाः ।
तद्वंश्यकृताश्चान्ये व्याख्येया मन्मठे नियतम्॥ १५ ॥
श्रीसोन्हदेवेन मठाय दत्तं हेमादिना किञ्चिदिहापरैश्च ।
भूम्यादि सर्वं परिपालनीयं भविष्यभूपैर्बहुपुण्यवृद्धयै॥१६॥

स्वस्ति श्रीशके ११२८ प्रभवसम्वत्सरे श्रीश्रावणमासे पौर्णमास्यां चन्द्रग्रहणसमये श्रीसोन्हदेवेन सर्वजनसन्निधौ हस्तोदकपूर्वकं निजगुरुरचितमठायाग्रस्थानं दत्तम् तद्यथा–

इयां पाटणीं जे कणे उपटे तेहाचा जो सिन्दू जी राउला होता ग्रोहक्का प्रासीं तो मठा दिन्हला ब्राह्मणा जें दिकहे ब्रह्मोत्तरतं ब्राह्मणीं दिन्हले ।ग्राहकापासिं दाह्माचा वीसोवा असुपाठी गिथवग्राहकापासि। पञ्च पोफासि ग्राहकापासि पहिवहिले आधणे आदाणा चीलोमठा दिन्हला जेति घाणे वाहति तेतियां प्रतिपलि पलीतला जेम विजेने मंठीचे नमाय–नवावे मापा उगठा अर्द्ध अर्द्ध मापाचे हारिभूपाचे स्तूक तथा भूमिः चतुराघाटविशुद्धः ३०६ ग्राम–वाले–कामतामध्यतथा–कल पण्डिता–कालतु–मीचउरा धामोजीची सोढीआ ॥

कोई ऐसा कहतेहैं कि भास्कराचार्य्य अपने गुरुकुलमें पढ़तेथे तब इनके गुरुनें इनको सर्वशास्त्रप्रवीण रूपवानोंमें धुरीण और कुलीन देखकर अपनी कन्याके सङ्ग विवाह करनेको निश्चय कियाथा और कन्याकीभी इच्छा इनहीके सङ्ग विवाहकी थी परन्तु विद्या पढ़नेके अनन्तर जब भास्कराचार्य्यने गृहको जानेका यत्न किया तब गुरुने अपनी कन्याके साथ विवाहके अर्थ कहा परन्तु भास्कराचार्य्यने गुरुपुत्री जानकर विवाह न किया और अपने गृहको चले आये तब इनकी गुरुपुत्रीने अन्य पुरुषके साथ विवाह करना स्वीकार न किया और अपना समय वितानेलगी तब भास्कराचार्य्यजीने संसारमें इसके नामकी प्रसिद्धि रहनेके निमित्त उसके नामके अनुसार लीलावती ग्रन्थ निर्म्माण किया॥ यद्यपि इस प्रकार संसारमें किम्वदन्ती हैं और कारणवशभी ग्रन्थ बनाये जाते हैं। तथापि विद्वान् पुरुषोंका स्वभावही लोकोपकारका होताहै॥

श्रीः ।

# अथलीलावतीस्थविषयानुक्रमणिकारंभोयम् ।

इतिलीलावतीस्थविषयानुक्रमः समाप्तः।


पुस्तकमिलनेका ठिकाना.

खेमराज श्रीकृष्णदास.

श्रीवेंकटेश्वर छापखान–मुंबई.

अथ

# लीलावती.

## सान्वय-भाषाटीका.

प्रीतिं भक्तजनस्य यो जनयते विघ्नं विनिघ्नन्स्मृत
स्तं वृन्दारकवृन्दवंदितपदं नत्वा मतंगाननम् ॥
पाटीं सद्गणितस्य वच्मि चतुरप्रीतिप्रदां प्रस्फुटां
संक्षिप्ताक्षरकोमलामलपदैर्लालित्यलीलावतीं ॥ १ ॥

व्याख्या- मंगलादीनि मंगलमध्यानि मंगलान्तानिच शास्त्राणि प्रथन्ते वीरपुरुषकाणिच भवंति तदध्येतारइत्यनादिपरम्पराप्राप्तं नत्यात्मकं मंगलं ग्रंथादौ निबध्नाति प्रीतिमिति ॥ यः स्मृतः सन् विघ्नमारभ्यमाणकर्मप्रतिबंधकीभूतं दुरितं विनिघ्नन् एकांतात्यन्ततो दूरीकुर्वन् भक्तजनस्य स्वस्मिन्प्रसितस्वान्तस्य पुरुषस्य प्रीतिं जनयते. तं वृन्दारकवृंदवंदितपदं वृंदारकाणां दैवतानां वृंदैर्वन्दिते पदे चरणकमले यस्य तं मतंगाननं मतंगस्य मत्तेभस्येवाननं यस्यतं श्रीगणेशं नत्वा कायवाङ्मनोभिर्नमस्कृत्येत्यर्थः ॥ अहं भास्कराचार्यः प्रस्फुटां स्फुटतरां चतुरप्रीतिप्रदां चतुराणां प्राप्तव्याकृत्यादिशास्त्रजन्यबुद्धिप्रकर्षाणां प्रीतिं मनस्तोषं प्रददातीति तां संक्षिप्ताक्षरकोमलामलपदैः। संक्षिप्तानि बह्वर्थप्रतिपादकानि कोमलानि अमलानिच तानि पदानि तैः लालित्यलीलावतीम्। ललितस्यभावो लालित्यं तस्य लीलायस्यां तां सद्गणितस्य सद्भिः प्राज्ञैःप्रतिपादितस्य गणितस्य पाटीं पाटीगणितमित्यर्थः। वच्मि प्रकटीकरवाणि ॥ **रामपक्षे तु** ॥ विं

जटायुंहन्तीति विघ्नो रावणः तं मतंगस्याननमिव महदाननंयस्य तंकुंभक-र्णंच विनिघ्नन्यः भक्तजनस्य बिभीषणस्य प्रीतिंजनयते तंजानकीजानिं नत्वेत्यन्यत्पूर्ववत् ॥ **कृष्णपक्षेतु** ॥ विघ्नं विघ्नस्वरूपं मतंगाननम्। मतंगेषु आननं मुख्यं कुवलयापीडं विनिघ्नन् यः भक्तजनस्योग्रसेनस्य प्रीतिं जनयते तं नंदनंदनं नत्वेत्यन्यत्पूर्ववत् ॥ १ ॥

**अन्वयः**—यः स्मृतःसन् विघ्नम् विनिघ्नन् भक्तजनस्य प्रीतिं जनयते तम्। वृन्दारकवृन्दवन्दितपदं मतङ्गाननं नत्वा अहं प्रस्फुटां चतुरप्रीतिप्रदां। सच्छिष्टाक्षरकोमलामलपदैः लालित्यलीलावतीम् सद्गणितस्य पाटीम् वच्मि ॥ १ ॥

**अर्थ**—जो स्मरण करतेही विघ्नोंको नाश करके अपने भक्तोंकी प्रीतिको उत्पन्न करतेहै, उन देवताओंके समूहोंकरके अभिवादन कियेगये हैं. चरण जिनके ऐसे हस्तिकी समान मुखवाले श्रीगणेशजीको नमस्कार करके मैं भास्कराचार्य्य अत्यंत स्फुट गणित आदिशास्त्रके जाननेवाले पुरुषोंको प्रसन्नता देनेवाली बहुत अर्थप्रतिपादक थोडे अक्षर और शुद्धपदोंके सौंदर्य्यसें भरीहुई लीलावतीनामवाली पाटीगणितको प्रकाशित करताहूं ॥ १ ॥

**वराटकानांदशकद्वयंयत्साकाकिणीताश्चपणश्चतस्रः ॥**
**तेषोडशद्रम्मइहावगम्यो द्रम्मैस्तथा षोडशभिश्चनिष्कः ॥२॥**

**अन्वयः**- यत् वराटकानां दशकद्वयम् सा काकिणी ताः च चतस्रः पणः ते षोडश द्रम्मः। तथा इह षोडशभिः द्रम्मैः निष्कः अवगम्यः॥२

**अर्थः**—बीस २० वराटक (कौडी) को एक १ काकिणी कहते हैं. तिन्ह चार ४ काकिणीका १ एक पण होताहै. तिनहीं १६ सोलहपणोंका एक १ द्रम्म होताहै. तथा इस गणितशास्त्रमें १६ सोलह द्रम्मका एक १ निष्क होताहै. ॥ २ ॥

**तुल्या यवाभ्यांकथितात्रगुंजावल्लस्त्रिगुंजोधरणंचतेऽष्टौ ॥**

गद्याणकस्तद्वयमिंद्रतुल्यै १४र्वल्लैस्तथैको धटकः प्रदिष्टः ३

**अन्वयः**— अत्र यवाभ्यां तुल्या गुंजा कथिता। त्रिगुंजः वल्लः कथितः ते अष्टौ च धरणम् कथितं। तद्द्वयं गद्याणकः कथितः। तथा इन्द्रतुल्यैः वल्लैः एकः धटकः प्रदिष्टः ॥ ३ ॥

**अर्थः**— इस गणितशास्त्रमें दो २ यव (जौ) के समान एक १ गुंजा (रती) होती है. ३ रतीका १ एक वल्लहोताहै. ८ आठ वल्लका एक १ धरण होताहै. २ दो धरणका एक १ गद्याणक कहताहै. चौदह १४ वल्लका १ एक धटक कहताहै. ॥ ३ ॥

दशार्द्धगुंजं प्रवदंति माषं माषाह्वयैः षोडशभिश्च कर्षम् ॥
कर्षैश्चतुर्भिश्च पलं तुलाज्ञाः कर्षं सुवर्णस्य सुवर्णसंज्ञं ॥ ४ ॥

**अन्वयः**— तुलाज्ञाः दशार्द्धगुंजं माषम् प्रवदन्ति। माषाह्वयैः षोडशभिः च कर्षम् प्रवदंति। चतुर्भिः कर्षैः च पलम् प्रवदंति। सुवर्णस्य कर्षम् सुवर्णसंज्ञं प्रवदंति ॥ ४ ॥

**अर्थः**— तोलके जाननेवाले ५ पांच रतीका १ एक माषा कहतेहैं. १६ सोलह माषोंका १ एक कर्ष कहतेहैं. ४ कर्षका १ एक पल कहते हैं. और कर्षभार सुवर्णको सुवर्णही कहतेहैं. ॥ ४ ॥

यवोदरैरंगुलमष्टसंख्यैर्हस्तोऽङ्गुलैः षड्गुणितैश्चतुर्भिः ॥
हस्तैश्चतुर्भिर्भवतीह दंडः क्रोशः सहस्रद्वितयेन तेषाम् ॥ ५ ॥

**अन्वयः**— अष्टसंख्यैः यवोदरैः अङ्गुलं भवति। षड्गुणितैः चतुर्भिः अंगुलैः हस्तः भवति। इह चतुर्भिः हस्तैः दंडः भवति तेषाम् सहस्रद्वितयेन क्रोशः भवति ॥ ५ ॥

**अर्थः**— इसगणितशास्त्रमें पेट मिलाकर आठ ८ यवके मापका एक अंगुल होताहै. चौवीस २४ अंगुलोंका १ एक हाथ होताहै. ४ चार हाथका १ एक दण्ड होताहै. और २००० दोहजार दण्डका १ एक क्रोश होताहै ॥ ५ ॥

स्याद्योजनंक्रोशचतुष्टयेन तथाकराणांदशकेनवंशः ॥
निवर्तनंविंशतिवंशसंख्यैः क्षेत्रंचतुर्भिश्च भुजैर्निबद्धं ॥ ६ ॥

**अन्वयः**— क्रोशचतुष्टयेन योजनं स्यात् । तथा कराणां दशकेन वंशः स्यात् । विंशतिवंशसंख्यैः चतुर्भिः भुजैः निबद्धं क्षेत्रं निवर्तनम् स्यात् ॥ ६ ॥

**अर्थः**— चार ४ कोशका १ योजन होताहै. और दश १० हाथका १ एक वंश, बीस २० वंशका लंबा चौडा चौकर क्षेत्र निवर्तन कहावताहै. ६

हस्तोन्मितैर्विस्तृतिदैर्घ्यपिंडैर्यद्द्वादशास्त्रं घनहस्तसंज्ञं ॥
धान्यादिके यद्घनहस्तमानं शास्त्रोदितामागधखारिकासा ॥ ७

**अन्वयः**— हस्तोन्मितैः विस्तृतिदैर्घ्यपिंडैः यत् द्वादशास्त्रं तत् घनहस्त संज्ञम् । धान्यादिके यत् घनहस्तमानं सा शास्त्रोदिता मागधखारिका. ७

**अर्थः**— १ एक हाथ चौडा और १ एकही हाथ लंबा और १ एकही हाथ गहरा जो १२ बारह कोणका गढाहै; उसको घनहस्त कहतेहैं. धान्यादिके तोलनेमें जो घनहस्तकी तोल है उसको शास्त्रमें मगधदेशकी खारी कहतेहैं. ७

द्रोणस्तुखार्याः खलु षोडशांशः स्यादाढको द्रोणचतुर्थभागः
प्रस्थश्चतुर्थांशइहाढकस्य प्रस्थांघ्रिराद्यैः कुडवः प्रदिष्टः ८

**अन्वयः**— खलु खार्याः षोडशांशः तु द्रोणः स्यात् । द्रोणचतुर्थ भागः आढकः स्यात् । इह आढकस्य चतुर्थांशः प्रस्थः प्रदिष्टः आद्यैः प्रस्थांघ्रिः कुडवः प्रदिष्टः ॥ ८ ॥

**अर्थः**— ऊपर कही हुई खारीका १६ सोलहवाँ भाग द्रोण कहाताहै. और द्रोणका ४ था भाग आढक कहाताहै. और इसगणित शास्त्रमें आढकका ४ था भाग प्रस्थ, प्रस्थका ४ था भाग कुडवकहाताहै. ८

( अथ क्षेपकम् )

पादोनगद्याणकतुल्यटंकैर्द्विसप्ततुल्यैः कथितोऽत्रशेरः ॥

मणाभिधानंखयुगैश्चशेरैर्धान्यादितौल्येषुतुरुष्कसंज्ञा॥ १

**अन्वयः**- पादोनगद्याणकतुल्यटंकैः द्विसप्ततुल्यैः अत्र धान्यादि तौल्येषु शेरः कथितः खयुगैः शेरैः मणाभिधानं कथितम्। एषा तुरुष्कसंज्ञा ॥ १ ॥

**अर्थः**- पौनगद्याणक अर्थात् ३६ छतीस रती (गुञ्जा) का एक १ टंक होताहै. और ७२ बहोत्तर टंकका धान्यादिकी तोलमें १ शेर होताहै. और ४० चालीस शेरका १ मण होताहै. यह यवनोकी करी हुई संज्ञा है.

अंकेंदुसंख्यैर्धटकैश्चशेरस्तैःपंचभिःस्याद्धटिकाचताभिः॥
मणोऽष्टभिस्त्वालमगीरशाहकृतात्रसंज्ञानिजराज्यपूर्षु॥२॥

**अन्वयः**- अत्र निजराज्यपूर्षु आलमगीरशाहकृता संज्ञा। एषा द्व्यङ्कन्दुसंख्यैः धटकैः शेरः स्यात्। पञ्चभिः शेरैः धटिका स्यात्। ताभिः अष्टाभिः मणः स्यात्॥ २ ॥

**अर्थः**-आलमगीरबादशाहके समय राज्यमें प्रचरित तोलमें १९२ एकसौ बाणवे धटकका १ एक शेर और ५ पाँच शेरकी १ एक धडी. ८ आठ धडीका १ एकमण होता था. यह संज्ञा अबभी मध्यदेशमें प्रचलित है.॥ २॥

शेषाः कालादिपरिभाषा लोकतः प्रसिद्धा ज्ञेयाः

**अर्थः**- बाकी काल आदिकी परिभाषा लोकसें प्रसिद्ध जानना. जैसे ६० साठ सेकंदका १ एक मिनिट. ६० मिनिटका १ घंटा. २४ चौवीस घंटेका एक १ दिन रात. १५ पन्द्रह दिनरातका एक १ पक्ष. २ पक्षका १ एक महिना. १२ बारह महिनेका एक १ वर्ष.॥ साठ ६० पलकी १ एक घडी. २॥ ढाई घटीका एक १ घण्टा. १२ बारह घंटेका १ एक दिन. ७ सात दिनका १ एक सप्ताह, इत्यादि.

इति परिभाषा.

लीलागललुलल्लोलकालव्यालविलासिने ॥
गणेशाय नमो नीलकमलामलकान्तये ॥ १ ॥

अन्वयः- लीलागललुलल्लोलकालव्यालविलासिने । नीलामलकान्तये गणेशाय नमः ॥ १ ॥

अर्थः- लीलाकरके गलेमें लटकते हुये चंचल सर्पसे क्रीडा करनेवाले, चिक्कण नील कांतिवाले गणेशजीको नमस्कार है ॥ १ ॥

एकदशशतसहस्त्रायुतलक्षप्रयुतकोटयः क्रमात् ॥
अर्बुदमब्जं खर्वनिखर्वमहापद्मशंकवस्तस्मात् ॥ २ ॥
जलधिश्चांत्यं मध्यं परार्द्धमिति दशगुणोत्तराः संज्ञाः ॥
संख्यायाः स्थानानां व्यवहारार्थं कृताः पूर्वैः ॥ ३ ॥

अन्वयः- एक दशशतसहस्त्रायुत लक्षप्रयुतकोटयः । अर्बुदम् । अब्जम् । खर्वनिखर्वमहापद्मशंकवः । तस्मात् जलधिः तस्मात् अन्त्यम् तस्मात् मध्यं तस्मात् परार्द्धम् । इति संख्यायाः स्थानानाम् व्यवहारार्थम् । पूर्वैः क्रमात् दशगुणोत्तराः संज्ञाः कृताः २-३

अर्थः- एक, दश, शत, सहस्त्र, अयुत, लक्ष, प्रयुत, कोटि, अर्बुद, अब्ज, खर्व, निखर्व, महापद्म, शंकु, जलधि, अंत्य, मध्य, परार्द्ध इस प्रकार पूर्वाचार्योनें संख्याके व्यवहारके वास्ते पूर्वपूर्वकी अपेक्षा उत्तरोत्तर दशगुणी संज्ञा कहीहै. जैसे- एकसें दशगुणा दश, दशसे दशगुणा शत, शतसे दशगुणा सहस्त्र इत्यादि ॥ २ । ३ ॥

(सूत्र १) अथ संकलितव्यवकलितयोः करणसूत्रं वृत्तार्द्धं.

अब जोड और घटाव करनेकी रीति आधे श्लोकसे कहतेहैं:-

कार्यः क्रमादुत्क्रमतोऽथवांकयोगो यथास्थानकमंतरं वा ॥

अन्वयः- क्रमात् अथवा उत्क्रमतः यथास्थानकम् योगः कार्यः वा अन्तरम् कार्यम् ॥

अर्थः- क्रमकी रीतिसें अथवा उत्क्रमकी रीतिसें यथास्थानमें अ-

र्थात् एकस्थानी अंकमें, एकस्थानी अंकका दशस्थानी अंकमें, दशस्थानी अंकका शतस्थानी अंकमें, शतस्थानी अंकका जोड अथवा घटाव करना.

अत्रोद्देशकः- जोडके विषयमें अथवा घटावके विषयमें उदाहरण.

अये बाले लीलावति मतिमति ब्रूहि सहितान्
द्विपंचद्वात्रिंशत्त्रिनवतिशताऽष्टा दश दश ॥
शतोपेतानेतानयुतवियुतांश्चापि वद मे
यदि व्यक्ते युक्तिव्यवकलनमार्गेऽसि कुशला ॥ १ ॥

अन्वयः- अये बाले मतिमति लीलावति! यदि व्यक्ते युक्तिव्यवकलनमार्गे कुशला असि। तदा मे द्विपंचद्वात्रिंशत्त्रिनवतिशताष्टादशदश शतोपेतान् एतान् सहितान् ब्रूहि। अयुतवियुतान् [illegible]-अपि वद ॥ १ ॥

[illegible]र्थः- हे सोलह वर्षकी उमरवाली, बुद्धिका गर्व रखनेवाली लीला[illegible]ति! जो पाटीगणितमें जोड और घटावमें चतुर हो तो, यह मुझ[illegible] बतावो कि २ दो, पांच ५, ३२ बत्तीस, १९३ एकसौ तिरानवे, १८ अठारह, १० दश और १०० सौ यह सब जोडनेसें कितने होतेहैं? और सबको १०००० दश हजारमें घटानेसे कितने बाकी रहतेहैं? १

न्यासः- २।५।३२।१९३।१८।१०।१००

संयोजनाज्जातम्- ३६०।

फैलाव— पूर्वोक्त नियमानुसार क्रमकी रीतिसे पहले एक स्थानी

| |
|---|
| २ |
| ५ |
| ३२ |
| १९३ |
| १८ |
| १० |
| १०० |
| ३६० |

सब अंकोंको जोडा. तब अर्थात् २दो और ५ पांच ७ सात और २दो ९ नौ और ३ तीन १२ बारह और ८ आठ बीस २० हुए. इस बीसमें एकस्थानी अंक ० शून्यको एकस्थानमें अर्थात् एकस्थानी अंकोंके नीचे रक्खा. फिर दश स्थानी शेष २दोको स्मरण रक्खा और दशस्थानी अंकोंको

जोडा अर्थात् ३ तीन और नौ ९ बारह १२ और १ एक १३ तेरह औ र १ चौदह १४ हुए. इनमें पहले दशस्थानी २ दोको जोडा तब १६ सोलह हुए. इसमेंसें ६ छः को पहले स्थापित किये शून्यके वामभागमें दशस्थानी अंकोंके नीचे रक्खा तब (६०) हुआ. १६ सोलहमेंके शेष १ एकको स्मरण रक्खा और शतस्थानी अंकोंको गिना. अर्थात् एक १ और १ दो २ हुए. इसमें पहला १ एक जोडदिया. तब तीन ३ हुए. इनको छः के वामभागमें शतस्थानी अंकके नीचे रखा, तब ३६० ऐसा हुआ. अर्थात् ३६० तीनसौ साठ जोड हुआ. इसी प्रकारसें अन्यत्रभी जोड लैना.

अयुता १०००० च्छोधिते जातम् ९६४०।

फैलाव- $\begin{array}{r} 10000 \\ 360 \\ \hline 9640 \end{array}$ पूर्वोक्त नियमानुसार घटाव किया अर्थात् एकस्थानी शून्यमें एकस्थानी शून्यको घटाया तौ शून्यही शेष रहा. उसको एकस्थानी अंकोंके नीचे रक्खा. तदनंतर दशस्थानी अंकभी शून्यहै. उसमें दशस्थानी ६ का घटाव नहीं होसका. इसकारणसें शतस्थानी अंकमेंसे एक शत लेलिया जाता. सो यहां तौ शतस्थानी और सहस्रस्थानी भी शून्यहै इसकारण अयुतस्थानी अंकमेंसे एक अयुत लिया. उसके दशसहस्र करे नौ ९ सहस्र स्थानमें रखदिये और १ एक सहस्रके दश शत करे. जिसमें नौ ९ शत शतस्थानमें रखे. और एक शतके दश दश किये. तिसमें ६ छः दशस्थानी घटाया तौ शेष ४ चार रहे. उनको पूर्व रखे हुए ० शून्यके वामभागमें दशस्थानी अंकके नीचे रक्खा. फिर शतस्थानी नौ ९ मेंसे ३ को घटायातो शेष ६ रहे उनको ४ के वामभागमें शतस्थानमें रक्खा. फिर शेष करनेको कोई अंक नहीं रहा. तब ऊपरके अंकोंको घटाये हुए अंकोंके वामभागमें यथास्थानमें रखा. अर्थात् सहस्रस्थानीको सहस्रस्थानमें रखा. तब दशहजारमेंसे ३६० तीनसौ साठ घटानेसे ९६४०

नौ हजार छःसौ चालीस शेष रहताहै. इसीप्रकार अन्यत्रभी जानना.

॥ इति संकलितव्यवकलिते ॥

---

**अथ गुणनेकरणसूत्रं सार्द्धवृत्तद्वयम्-** अब गुणा करनेकी रीति २॥ ढाई श्लोकसे कहतेहैं. यह गुणा ५ पांच प्रकारका होताहै. १ रूपगुणा, २ स्थानगुणा, ३ विभागगुणा. ४ खंडगुणा, ५ इष्टगुणा.

जिससे गुणा कियाजाताहै वह गुणक कहाताहै. और जिसको गुणाकिया जाताहै, वह गुण्य कहाताहै.

(सूत्र २) **गुण्यान्त्यमंकं गुणकेन हन्या-**
**दुत्सारितेनैवमुपान्त्यमादीन् ४**

**अन्वयः-** गुणान्त्यम् अंकम् गुणकेन हन्यात् । एवं उत्सारितेन गुणकेन उपान्त्यम् हन्यात् । एवं आदीन् हन्यात् ॥ ४ ॥

**अर्थः-** गुण्यके अंतके अंकको गुणकसे गुणै. फिर उसके समीपके अंकको उसी गुणकको उठाकर उससे गुणै. इसी प्रकार उसी गुणकसे आदिके जितने अंक हैं सबको क्रमसे गुणै. यह गुणकका जैसा रूप होताहै, उसहीसे गुणा किया जाताहै. इस कारण रूपगुणा कहाताहै. ॥ ४ ॥

**अत्रोद्देशकः-** गुणा करनेके विषयमें उदाहरण.

**बाले बालकुरंगलोलनयने लीलावति प्रोच्यताम्**
**पञ्चत्र्येकमिता दिवाकरगुणा अंकाः कति स्युर्यदि ॥**
**रूपस्थानविभागखंडगुणने कल्पासि कल्याणिनि**
**छिन्नास्तेनगुणेन ते च गुणिता अंकाः कति स्युर्वद ॥ २ ॥**

**अन्वयः-** हे बाले ! बालकुरंगलोलनयने ! लीलावति ! कल्याणिनि ! यदि। रूपस्थानविभागखण्डगुणने। कल्पासि । तर्हि। पंचत्र्येकमिताः

अंकाः । दिवाकरगुणाः । कति । स्युः । इति । प्रोच्यताम् । अथ-च । ते । गुणिताः । जाताः । तेन । गुणेन । छिन्नाः । कति । स्युः । इति । च । वद ॥ २ ॥

**अर्थः**- हे बाले! हरिणशावकनयनि! हे चातुर्यकी खानि! शुभे! लीलावति! यदि रूपकी, स्थानकी, विभागकी और खंडकी रीतिसें गुणा करना जानती होओ तो कहो ॥ १३५ एकसौपैंतीसको यदि १२ बारहसें गुणा किया तो कितने होतेहैं यह सब रीतियोंसें कहो और वही गुणा किये हुए अङ्क १२ बारहसे भाग देनेसे कितने होतेहैं सो कहो ॥ २ ॥

न्यासः गुण्यः १३५ गुणकः १२ .

गुण्यान्त्यमंकं गुणकेन हन्यादितिकृते जातम् १६२०

**फैलाव**- पूर्वोक्त गुणाकी रीतिसे गुण्य १३५ के अन्तके ५ पांचको गुणक १२ बारहसे गुणा तो ६० साठ हुए. तिसमेंसे साठके शून्यको गुण्यगुणककेनीचे इकाईके स्थानमें रक्खा और शेष छः ६ को स्मरण रक्खा. फिर गुणकसे अन्तके समीपके ३ तीनको गुणा तो १२ बारह तिया ३६ छत्तीस हुए. इसमें पहले ६० साठमेंके ६ छः जोड दिये तो ४२ बयालीस हुए. इसमेसें अन्तका दोका अंक पूर्वशून्यके वामभागमें दहाईके स्थानमें रक्खा और शेष ४ चारको स्मरण रक्खा और तीसरे १ एकके अंकको गुणकसें गुणा किया अर्थात् १२ एकान १२ बारहमें पहले बयालीसमेंके चारको जोड दिया तब १६ सोलह हुए. इनको पहले रक्खे हुए अंकोंके वामभागमें रक्खा तब १६२० एक हजार ६ छःसौ बीस २० फल होताहै ॥ यह रीति सर्वत्र प्रचलित है ॥

| |
|---:|
| १३५ |
| १२ |
| १६२० |

और **अंकानां वामतो गतिः**- अंकोंकी वामभागसे गिनती

होतीहै। इसरीतिसें गुण्यमें अंतका अंक १ एक होताहै.

| | |
|---|---|
| १२३५ अंतके अंकका गुणा<br>१५६५ द्वितीयांकका गुणा.<br>१६२० तृतीयांकका गुणा.<br>यही फल हुआ. | उसको १२ बारहसे गुणा तो १२३५ एक हजार दोसौ पैंतीस हुए. अर्थात् अंतके अंकको गुणक १२ बारहसें गुणा तो १२ बारह हु |

ए. उनको अंतके एक१अंकके स्थानमें रक्खा तब पूर्वोक्त फल हुवा. फिर अंतके समीपके३ तीन द्वितीयांकको गुणकसें गुणा तब बारह तिया ३६ छत्तीस हुए. उनमेंसे छःको गुण्य अंक ३ तीनके स्थानमें रक्खा, और ३तीनको शत स्थानी २के नीचे लिखा और जोड दिया. तब १५६५ एक हजार पांचसौ पैंसठ हुआ. फिर तृतीयांक ५ पांचको गुणक १२से गुणा तो बारह पांचे ६० हुए. इसमेसें शून्यको गुण्य पांचके स्थानमें लिखा और ६ छःको दशस्थानी ६में जोडा तो १२ बारह हुए. दो२का दश स्थानमें लिखा और शेष १ एकको शतस्थानी ५ पांचमें जोड दिया तब ६छः हुआ. तब १६२० एक हजार छःसौ बीस फल हुआ.

## अथ खण्डगुणा करनेकी रीति.

(सू०३) गुण्यस्त्वधोऽधो गुणखण्डतुल्य-
स्तैः खंडकैः संगुणितो युतो वा ॥

अन्वयः- वा। गुणखंडतुल्यः। गुण्यः। अधः अधः। तैः खंडकैः। संगुणितः। ततः। युतः। फलम्। भवति ॥

अर्थः— अथवा गुणकके जितने खंड (टुकडे) कल्पना करै, उतनेही जगह गुण्यको धरकर और नीचे रखेहुए गुणकके खंडोंसें गुण्यको अलग २ गुणा करके जोड देय तब गुणनफल प्राप्त होताहै.

न्यासः। अथवा गुणरूपविभागे खण्डे कृते ८।४
आभ्यां पृथक् गुण्ये गुणिते युतेच जातं तदेव १६२०

फैलाव-

| | |
|---|---|
| १३५ | १३५ |
| ८ | ४ |
| १०८० | ५४० |

१०८०
५४०
१६२० गुणनफल.

अथवा गुणक १२ बारहके दो खंड ८ आठ और ४ चार किये. और गुण्य १३५ को दो स्थानमें रक्खा. और गुणकके दोनो खंडोंको गुण्यके नीचे दो जगह अलग २ रक्खा और अलग २ गुणा किया. अर्थात् गुण्य १३५ एकसो पैंतीस को गुणकके खण्ड ८ आठसें गुणा किया तब १०८० एक हजार अस्सी हुए. और दूसरे खण्ड चारसें उसी गुण्य १३५ को गुणा करा तो ५४० पाँचसो चालीस हुए. दोनो लब्धिका जोड दिया तब वही १६२० एक हजार छःसो वीस फल हुआ.

## अथ विभागगुणा करनेकी रीति.

(सू०४) भक्तोगुणः शुद्ध्यति येन तेन लब्ध्याच गुण्यो गुणितः फलंवा ५

अन्वयः - वा। गुणः। येन। भक्तः सन्। शुद्ध्यति। तेन। लब्ध्या च। गुणितः। गुण्यः। फलम्। भवति ॥ ५ ॥

अर्थः - अथवा गुणकमें किसी अंकका भाग देनेसे यदि निःशेष हो जाय तो जिसका भाग दिया उस भाजकसे और उस लब्धिसे गुण्यको गुणा करनेसे भी गुणनफल प्राप्त होता है. ॥ ५ ॥

न्यासः। अथवा गुणकस्त्रिभिर्भक्तो लब्धं ४ एभिस्त्रिभिश्च गुण्ये गुणिते जातं तदेव १६२०।

फैलाव-

३ ) १२ ( ४ गुणकभागलब्धिः
१२
१३५ लब्धिगुणन
४
५४० फिरगुणकके भाजकसे
३ गुणा करनेसे फलप्राप्ति वही॥
१६२०

अथवा ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार गुणक १२ बारहमें ३ तीनका भाग दिया तो ४ चार लब्धि हुए. और गुणक निःशेष होगया. इस लब्धि ४ चारसें गुण्य १३५ को गु-

णा किया तो ५४० पाँचसौ चालीस गुणनफल हुवा. फिर गुणकमें जिसका भाग दियाथा उस तीन ३ से गुणा कियातो १६२० वही १ एक हजार छःसौ वीस फल हुआ. इसरीतिमें गुणकमें भाग देकर गुणा किया जाताहै इस कारण विभागगुणा कहाताहै ॥ ५॥

## अथ स्थानगुणा करनेकी रीति.

(सू.५) द्विधा भवेद्रूपविभाग एवं स्थानैः पृथग्वा गुणितः समेतः॥

अन्वयः - वा। स्थानैः। पृथक्। गुणितः। समेतः। फलम्। भवति। एवम्। रूपविभागः। द्विधा। भवेत्॥

अर्थः - अथवा गुणकके पहले एकस्थानी अङ्कसे फिर दशस्थानी अङ्कसे इसीप्रकार जितने गुणकमें अङ्क हो सबसे क्रमसे अलग २ गुणा करके जोडदेय तब गुणनफल प्राप्त होताहै॥

न्यासः॥ अथवा स्थानविभागे खण्डे १। २ आभ्यां पृथग्गुण्ये गुणिते यथास्थानयुते च जातं तदेव १६२०।

फैलाव- अथवा ऊपर उक्तरीतिके अनुसार स्थानविभाग किया. अर्थात् पहले गुणकके एक स्थानी २ दोसे गुण्य १३५ को गुणा कियातो २७० दोसौ सत्तर हुए. फिर दशस्थानी १ एकसे गुण्य १३५ को गुणा किया तो वही १३५ एकसौ पैंतीस हुए. इनमें दशस्थानी अंकसे गुणा कियेहुए अङ्कोंको एक स्थान छोडकर लिखकर जोड दियातो वही १६२० एक हजार छःसौ वीस फल हुआ.॥

```
१३५     १३५
  २       १
----    ----
२७०     १३५
----
२७०
१३५
----
१६२० फल.
```

## ( इष्ट कल्पना करके गुणा करनेकी रीति )

(सू.६) इष्टोनयुक्तेन गुणेन निघ्नोऽभीष्टघ्नगुण्यान्वितवर्जितो वा ६

अन्वयः - वा। इष्टोनयुक्तेन। गुणेन। निघ्नः। गुण्यः। अभीष्टघ्नः। गुण्यान्वितवर्जितः। फलम्। भवति॥ ६॥

अर्थः - अथवा गुणकमें कोई अङ्क ऐसा घटाया अथवा जोडा कि,

जिससे गुणाकरनेसे सरलता हो उससे गुण्यको गुणा करके जो अङ्क गुणकमें घटाया हो उससे गुण्यको गुणा करके घटाये हुए गुणकसे गुणा करनेमें जो लब्धि प्राप्त हुईथी उसमें जोड देय और यदि गुणकमें कोई अंक मिलाया हो तो उसी अङ्कसे गुण्यको गुणा करके जोडे हुए गुणकसें गुणा करीहुई लब्धिमें घटा देय तब शेष गुणनफल होताहै ॥ ६ ॥

न्यासः ॥ अथवाद्व्यूनेन १० गुणेन द्वाभ्यांच पृथक् गुण्ये गुणितेच जातं तदेव १६२० ॥

फैलाव- अथवा गुणकमें ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार २ दो घटादिया. शेष १० दशसे गुण्यको गुणा किया तब १३५० एक हजार तीनसौं पंचास हुए. फिर पहले घटायेहुए २ दोसे १३५ गुण्यको गुणा किया तो २७० दोसौ सत्तर हुए. फिर दोनो लब्धियोंको जोडनेसे वही १६२० एक हजार छःसौ वीस हुए. ॥ ६ ॥

| | |
|---|---|
| १३५ | १३५ |
| १० | २ |
| १३५० | २७० |
| १३५० | जोड |
| २७० | |
| १६२० | फल. |

अथवाष्टयुतेन २० गुणेन गुण्ये गुणितेऽष्ट ८ गुणितगुण्यहीनेच जातं तदेव १६२० ॥

फैलाव- अथवा ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार गुणक १२ बारहमें ८ आठ इष्ट मानकर जोडे तो २० बीस हुए. फिर इस वीस २० गुणकसे गुण्य १३५ को गुणा किया तो २७०० दो हजार सातसौ हुए. फिर पहले इष्ट मानेहुए ८ आठसे गुण्य १३५ को गुणा किया तो १०८० एक हजार अस्सी हुए. इनको २० बीससे गुणा किये हुये अङ्कोंमें घटाया तो शेष १६२० रहा. यही फल हुआ.

| | | |
|---|---|---|
| १३५ | १३५ | घटाव |
| २० | ८ | २७०० |
| २७०० | १०८० | १०८० |
| | | यही फल है १६२० |

## अथ भागहारः ( भागलेनेकी रीति. )

( क ) जिसमें भागदिया जाताहै वह भाज्य कहा जाताहै. और

जिसका भाग दिया जाताहै वह भाजक कहाताहै ॥

*भागहारे करणसूत्रं वृत्तम् — भाग लैनेकी रीतिके विषयमें एक श्लोक

(सू०८) भाज्याद्धरः शुद्ध्यति यद्गुणः स्यादंत्यात्फलं तत्खलु भागहारे ॥

अन्वयः - अन्त्यात् । भाज्यात् । हरः । यद्गुणः । शुद्ध्यति । खलु । भागहारे । तत् । फलम् । स्यात् ॥

अर्थः - भाज्यके अन्तके अंकसे लेकर भाजक जितना गुणा (दफा) भाज्यमें घट सकैगा निश्चय करकै भाग लैनेमें वही फल होगा

अत्र पूर्वोदाहरणे गुणितांकानां स्वगुणच्छेदानां भागहारार्थं न्यासः ॥ भाज्यः १६२० । भाजकः १२ । भजनाल्लब्धो गुण्यः १३५ ॥

```
भाजक  भाज्य     फल
 १२]  १६२० [०१३५
      १२
      ---
       ४२
       ३६
       ---
       ०६०
        ६०
       ---
        ००
```

फैलाव - पहले गुणाके उदाहरणमें गुणा किये हुए अंकोंमें भाग लैनेके वास्ते उसी उदाहरणमें भागका फैलाव दिखलाते हैं. भाज्य १६२० एकहजार छःसौ बीस है. और भाजक १२ बारह है. ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार अंतके अंक १ एकमें बारहका भाग लैनेसें कोई अङ्क लब्ध नहीं हुआ. किन्तु शून्य लब्धि हुआ. उसको भाज्यके दहिने भागमें लिखा. फिर १६ सोलहमें भाग लिया तब एक लब्धि हुआ और ४ चार शेष रहा. लब्धि १ एकको ० शून्यके दाहिनी तरफ स्थापित किया. और शेष ४ के ऊपर २ दोका अङ्क आगया तब ४२ बयालीस हुआ. उसमें तीन दफा भाजकका भाग लगा तब ४२ बयालीसमें त्रिगुणित भाजक ३६ छत्तीस को घटाया तब ६ छः शेष रहा. लब्धि ३ तीनको पहली लब्धिके अंकोंके दाहिने भागमें स्थापित किया. और शेष ६ परें शून्य ० आगया तब ६० साठ हुए. उसमें ५ दफा भाजकका भाग लगा. तब

६० में पञ्च गुणित भाजक ६० साठको घटाया तब निःशेष होगया. लब्धि ५ पाँचको पहलि लब्धिके दाहिने भागमें स्थापित किया तब सब लब्धि १३५ एकसो पैंतीस हुआ.

प्रकारान्तरम्- दुसरी रीति ॥

(सूत्र ९) समेन केनाप्यपवर्त्य हारभाज्यौ
भवेद्वा सति सम्भवे तु ॥ ७ ॥

अन्वयः - अथवा । सतिसम्भवे । हारभाज्यौ । केन-अपि । समेन । अङ्केन । अपवर्त्य । फलम् । भवति ॥ ७ ॥

अर्थः - अथवा होसके तो भाज्य और भाजक दोनोमें किसी सम अंकका भाग देकर परिवर्तन करलेय. फिर भाज्यकी लब्धिमें भाजककी लब्धिका भाग दैनेसे जो लब्धि प्राप्त होती है वह फल होताहै ॥ ७ ॥

अथवा भाज्यहारोत्रिभिरपवर्त्तितौ $\frac{५४०}{४}$ चतुर्भिर्वा
$\frac{४०५}{३}$ स्वस्वहारेण हृते फलं तदेव ॥

फैलाव - अथवा ऊपर कही हुई रीति के अनुसार भाज्य और भाजक दोनोंमें ३ तीनका भाग दिया अर्थात् भाज्य-१६२० में तीनका भाग दिया तो ५४० पाँचसो चालीस लब्धि हुआ. और भाजक

३] १६२० [५४०
१५
१२
१२
०००

४] ५४० [१३५
४
१४
१२
०२०
२०
००

३] १२ [४
१२
००

१२में तीनका भाग दिया तो ४ चार लब्धि हुआ. तदनन्तर भाज्यकी लब्धि ५४० में भाजककी लब्धि ४ का भाग दिया तब वही १३५ एकसौं पैंतीस लब्धि हुआ सोई फलहै ॥

४] १६२० [४०५
१६
००२०
२०

४] १२ [३
१२
००

३] ४०५ [१३५
३
१०
९
१५
१५
००

अथवा भाज्य १६२० में ४ का भाग दिया तब ४०५ लब्धि हुआ. और भाजक १२ में ४ का भाग दिया तव ३ लब्धि हुआ.

तदनंतर भाज्यकी लब्धि ४०५ में भाजककी लब्धि ३ तीनका भाग लिया तब १३५ लब्धि हुश्रा. वही फल है.

अथ वर्गे करणसूत्रं वृत्तद्वयम्- अब वर्ग करनेकी रीति दो श्लोकोंमें कहतेहैं॥

(सूत्र १०) समद्विघातः कृतिरुच्यते ॥

अन्वयः - समद्विघातः। कृतिः। उच्यते।

अर्थ- समान दो अङ्कोंका परस्पर गुणा करनेसें जो फल होताहै वह वर्ग कहाताहै॥

(सू.११) अथ स्थाप्योन्त्यवर्गो द्विगुणान्त्यनिघ्नाः ॥ स्वस्वोपरिष्टाच्च तथापरेऽङ्कास्त्यक्त्वान्त्यमुत्सार्यपुनश्चराशिम् ८

अन्वयः - अथ। अन्त्यवर्गः। स्थाप्यः। तथा।परे। अङ्काः। द्विगुणान्त्यनिघ्नाः। स्वस्वोपरिष्टात्। स्थाप्याः। पुनः। अन्त्यम्। त्यक्त्वा। पुनः। राशिम्। उत्सार्य्य। अन्त्यवर्गः। स्थाप्यः। निःशेषान्तम्। एवमेव। कुर्यात्॥ ८॥

अर्थः - (यदि ज्यादा अंक होयँ तो) अन्तके अङ्कका वर्ग करके उसी अन्तके अङ्कके ऊपर रखदेय. और बाकीके अङ्कोंको द्विगुणित अन्तके अङ्कसे गुणा करके अपने२ अङ्कके ऊपर रखदेय. फिर अन्त्यके अङ्कको मेट देय. और शेष राशिको हटाकर फिर पूर्वोक्त रीतिसे अन्त्यवर्ग इत्यादि कार्य्य करै. इसी प्रकार जबतक अङ्क निश्शेष होंय तबतक पूर्वोक्त रीतिसें कार्य्य करै. तदनन्तर सब अंङ्कोंको एक २ स्थान बढाकर रखै और जोडदेय तब फलप्राप्त होताहै ८

अत्रोद्देशकः॥ वर्गके विषयमें उदाहरण.

सखेनवानांचचतुर्दशानांब्रूहित्रिहीनस्यशतत्रयस्य॥
पंचोत्तरस्याप्ययुतस्यवर्गंजानासिचेद्वर्गविधानमार्गम्॥३॥

अन्वयः - हे सखे! चेत्। वर्गविधानमार्गम्। जानासि। तर्हि।

नवानाम् । चतुर्दशानाम् । त्रिहीनस्य । शतत्रयस्य । पञ्चोत्तरस्य । अयुतस्य- अपि । वर्गम् । ब्रूहि ॥ ३ ॥

अर्थः- हे प्रिये! लीलावति! यदि वर्ग करनेकी रीति जानती हो तो ९ नौ, १४ चौदह २९७ दोसौ सतानवे, १०००५ दशहजार पाँच इनका अलग २ वर्ग कहो ॥ ३ ॥

न्यासः ॥ ९ । १४ । २९७ । १०००५ एषांयथोक्तकरणेन जातावर्गाः ८१ । १९६ । ८८२०९ । १००१०००२५ ॥

फैलाव-(क) पूर्वोक्त रीतिके अनुसार ९ नौके समान अङ्क नौसेही गुणा कि, तब वर्ग होगया.

(ख) (सूत्र ११) के अनुसार १४ चौदहका वर्ग किया. अर्थात् अन्तके अङ्क १ एकका वर्ग करके उसी अंकके ऊपर रख दिया. और अन्तके उसी १ एक अङ्कको द्विगुणा करके उससे अन्य अङ्क ४ को गुणा किया तब आठ ८ हुआ. उसको ४ चारके ऊपर रक्खा तब १८ हुआ. उनको एक स्थानमें अलग रक्खा. फिर १४ में अन्तके अङ्क १ एकको मेट दिया तब ४ चार रहगये. १९६फ० फिर उसीरीतिसे ४ चारका वर्ग किया तब सोलह १६ हुआ. उसको ४ चारके ऊपर रक्खा. फिर कोई अङ्क शेष न रहा तब १६ सोलहको पहले रखीहुई राशिके नीचे एक स्थान बढाकर रक्खा और जोडदेदिया तब १४ चौदहका वर्ग होगया.

| ९ |
|---|
| ९ |
| ८१ |

| १८ |
|---|
| १४ |
| १६ |
| ४ |

| १८ |
|---|
| १६ |

(ग) (सूत्र ११) के अनुसार २९७ का वर्गकिया अर्थात् अन्तके अङ्क २ दोका वर्ग करके उसके ऊपर रखा. और उसी अन्तके २ के अङ्कको द्विगुणा किया तब ४ चार हुए. इस चारसे शेष अंकोंको गुणा करके अपने दो २ ऊपर गुणनफल रखदिया. फिर ऊपरके सब अङ्कोंको जोडकर एकस्थानमें रखदिया. और

| ३२ ४६८ २९७ | ७८८ २९७ |
|---|---|
| १२ ८१६ ९७ | ९३६ ९७ |
| ४९ ७ | |
| ७८८ ९३६ ४९ | |
| ८८२०९ फल | |

मूलराशिके अन्तके अङ्क २ दोको मेट कर शेष ९७ सत्तानवेमे फिर पूर्वोक्त क्रिया करी अर्थात् अन्तके अंक ९ नौका वर्ग करके उसीके ऊपर रखदिया. फिर उसी अन्तके अङ्क ९ नौको द्विगुणित कर शेष अंकोंको गुणा कर दिया. और गुणन फल अपने २ दो अङ्कके ऊपर रखदिया. फिरके सब अङ्कोंको जोडकर पहले अलग रखेहुए अंकोंके नीचे एक स्थान बढाकर रखदिया. और मूलराशिके अन्तके अक्षर ९ नौको मेट दिया. और फिर पूर्वोक्त क्रिया करी अर्थात् अन्तके अङ्क ७ सातका वर्ग करके उसीके ऊपर रखदिया तब कोई अङ्क शेष नहीं रहा. कि जिसमें आगेको क्रिया कीजाय. इसकारण ७ सातके ऊपरके अङ्कोंको पहले स्थापित कियेहुए अङ्कोंके नीचे एक स्थान बढाकर रक्खा और सब अङ्कोंको जोड दिया तब वर्गफल ८८२०९ होताहै. ॥

(घ) पूर्वोक्त रीतिके अनुसार १०००५ का वर्ग १००१०००२५ होताहै ॥ फैलाव ॥

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १००१० | ०००० | ००० | ०० | २५ |
| १०००५ | ०००५ | ००५ | ०५ | ५ |

सबका जोड.

१००१०
 ००००
  ०००
   ००
   २५
१००१०००२५ व.फ.

## वर्ग करनेकी तीसरी रीति.

यह विधि दो अंकके वर्गमें सरल पडती है ॥

(सू: १३) खण्डद्वयस्याभिहतिर्द्विनिघ्नी
तत्खण्डवर्गैक्ययुताकृतिर्वा ॥

अन्वयः- वा । खण्डद्वयस्याभिहतिः । द्विनिघ्नी । तत्खण्डवर्गैक्ययुता । कृतिः । स्यात् ॥

अर्थः—अथवा जिस अंकका वर्ग करना हो उसके दो खंड करके उनको परस्पर गुणा करके द्विगुणा करै. फिर उन दोनो खण्डोंका अलग २ वर्ग करके पहले द्विगुणित अंकमें जोड देनेसे वर्गफल प्राप्त होताहै ॥

उदाहरण.–

(क) ऊपरोक्त रीतिके अनुसार ९ के पाँच, चार ५।४ ऐसे दो खंड किये.

| मूलराशि | दोखण्ड | परस्पर गुणा | द्विगुणा | दोनोंका वर्ग | | जोड |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ९ | ५।४ | ५ | २० | ५ | ४ | ४० |
| | | ४ | २ | ५ | ४ | २५ |
| | | २० | ४० | २५ | १६ | १६ |
| | | | | वर्गफल | | ८१ |

फिर पाँच ५ और ४ चारको परस्पर गुणा किया तब बीस २० हुए. उनको द्विगुणा किया तो ४० चालीस हुए. फिर दोनो खंडोंका अलग २ वर्ग किया. अर्थात् ५का वर्ग किया. तब २५ पचीस हुए. और ४ का वर्ग किया तब १६ सोलह हुए. इनको ४० चालीसमें जोड दिया तब ८१ हुए. यही ९ नौका वर्गफल है.॥

(ख) अथवा १४ चौदहके ६।८ छः और आठ दो खण्ड किये.

| मूलराशि. | दोखण्ड. | परस्पर गुणा. | द्विगुणा | दोनों खंडका वर्ग. | | जोड. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १४ | ६।८ | ६ | ४८ | ६ | ८ | ९६ |
| | | ८ | २ | ६ | ८ | ३६ |
| | | ४८ | ९६ | ३६ | ६४ | ६४ |
| | | | | वर्गफल. | | १९६ |

तदनन्तर ६ और ८ दोनो खण्डोंको परस्पर गुणा किया तब ४८ अडतालीस हुए. उनको द्विगुणा किया तब ९६ छियानवे हुए. फिर दोनों खण्डोंका अलग, अलग वर्ग किया. अर्थात् ६ छःका वर्ग किया तो ३६ छत्तीस हुए. और ८ आठका वर्ग किया तो ६४ चौंसठ हुए. इनदोनो वर्गफलोंको ९६ में जोड दिया तब १९६ एकसौ छियानवे हुए. यही वर्गफल हुआ.॥

**अथवा खण्डे ४।१० तथापि सैव कृतिः।**

| मूलराशिः | दो खण्ड. | परस्परगुणा | द्विगुणा | दोनोखंडोंकावर्ग | | जोड. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १४ | ४।१० | ४ | ४० | ४ | १० | ८० |
| | | १० | २ | ४ | १० | १६ |
| | | ४० | ८० | १६ | १०० | १०० |
| | | | | वर्गफल. | | १९६ |

अथवा १४ चौदह मूलराशिके ४।१० चार और दस दो खण्ड करनेपरभी पूर्वोक्त रीतिके अनुसार १९६ एकसौ छियानवेही वर्गफल होताहै.॥

## वर्ग करनेका चौथा प्रकार.

**इष्टोनयुग्राशिवधः कृतिः स्यादिष्टस्य वर्गेण समन्वितो वा॥ ९॥**

**अन्वयः**- वा। इष्टोनयुग्राशिवधः। इष्टस्य। वर्गेण। समन्वितः। कृतिः। स्यात्॥ ९॥

**अर्थः**- अथवा मूलराशिमें कोई अङ्क इष्ट मानकर एक जगह घटा-देय. और एक जगह जोडदेय. फिर उन दोनो राशियोंको परस्पर गुणा करे. और जो इष्ट कल्पना किया है; उसका वर्ग करके दोनो राशियोंका गुणा करनेसे जो राशि प्राप्त हुई है उसमें जोडदेय. तब वर्गफल प्रा-प्त होता है.॥

**अथवा राशिः २९७ अयं त्रिभिरूनः पृथग्युतश्च २९४।३०० अनयोर्घातः ८८२०० त्रिवर्ग ९ युतो जातो वर्गः स एव ८८२०९ एवं सर्वत्राऽपि॥**

**फैलाव**- अथवा ऊपरोक्त रीतिके अनुसार राशि २९७ दोसौ सतानवेमें कल्पित इष्ट ३ तीन घटाया तब २९४ दोसौ चौरानवे रहे. और जब राशिमें इष्ट ३ तीनको जोडा तब

| मूलराशि. | कल्पित इष्ट | इष्टहीनराशि. | इष्टयुक्तराशि. |
|---|---|---|---|
| २९७ | ३ | २९४ | ३०० |

| दोनो राशिका परस्परगुणा. | इष्टका वर्ग. | सब जोड. |
|---|---|---|
| २९४<br>३००<br>०००<br>०००<br>८८२<br>८८२०० | ३<br>३<br>९ | ८८२००<br>९<br>फल ८८२०९ |

३०० तीनसौ हुए. इनको परस्पर गुणा किया तब ८८२०० अठासी ह-जार दोसौ हुए. फिर इष्ट ३ तीनका वर्ग किया तो ९ नौ हुए. इनको पह-ली गुणाकरी हुई राशिमें मिलादिया. तब ८८२०९ वर्गफल वही पू-र्वोक्त हुआ.॥ इति प्रकार सर्वत्र जानना॥

**वर्गमूले करणसूत्रं वृत्तम्**- वर्गमूल करनेका सूत्र श्लोक १.

**(सू. १४) त्यक्त्वान्त्याद्विषमात्कृतिं द्विगुणयेन्मूलं समे तद्धृते**

त्यक्त्वा लब्धकृतिं तदाद्यविषमाल्लब्धं द्विनिघ्नं न्यसेत् ॥
पंक्त्यांपंक्तिहृते समेऽन्त्यविषमात्त्यक्त्वाप्तवर्गम्फलं
पङ्क्त्यांतद्द्विगुणंन्यसेदितिमुहुःपङ्क्तेर्दलंस्यात्पदम् ॥ १० ॥

**अन्वयः**- गणक! अन्त्यात्। विषमात्। कृतिम्। त्यक्त्वा। मूलम्। द्विगुणयेत्। समे। तद्धृते। सति। तदाद्यविषमात्। लब्धकृतिम्। त्यक्त्वा। लब्धम्। द्विनिघ्नम्। पङ्क्त्याम्। न्यसेत्। समे। पंक्तिहृते सति। अन्त्यविषमात्। आप्तवर्गम्। त्यक्त्वा। तत्। फलम्। द्विगुणम्। पंक्त्यां। न्यसेत्। इति। मुहुः। कुर्य्यात्। तदा। पंक्तेः। दलम्। पदम्। स्यात् ॥ १० ॥

**अर्थः**- गणक! वर्गराशिमें अन्त्यके विषम अङ्कमें किसी अंकका वर्ग घटावे. फिर जिस अंकका वर्ग घटाया है; उसको द्विगुण करके एक स्थानमें रखदेय उसको पंक्ति कहतेहैं. फिर उस द्विगुणित मूलका विषमके धोरेके सम अंकमें भागदेय. जो लब्धि मिले उसका वर्ग उसी समके समीपके विषममें घटादेय. जिस अङ्कका वर्ग घटाया हो उसको द्विगुण करके पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर रखदेय. फिर उसी पङ्क्तिका विषमके समीपके समअङ्कमें भाग देय. जो लब्धि होय उसका वर्ग समीपके विषम अंकमें घटा देय. मूलको द्विगुण करके पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर रक्खे. इसप्रकार जब अंक निःशेष हों क्रिया करे. फिर पङ्क्तिके सब अंकोंको जोडकर दो२का भाग देय. अर्थात् आधा करलेय तो वर्गफल प्राप्त होताहै ॥ १० ॥

**अत्रोद्देशकः**- वर्गमूलके विषयमें उदाहरण.

मूलंचतुर्णांचतथानवानांपूर्वंकृतानाञ्चसखेकृतीनाम् ॥
पृथक्पृथग्वर्गपदानिविद्धिबुद्धेर्विवृद्धिर्यदितेऽत्रजाता ॥ ४ ॥

**अन्वयः**- हे सखे! । यदि। अत्र। ते। बुद्धेः। विवृद्धिः। जाता। तर्हि। चतुर्णाम्। नवानांच। मूलम्। तथा। पूर्वम्। कृतानाम्। कृती-

नाम्-च । वर्गपदानि । पृथक्पृथक् । विद्धि ॥ ४ ॥

**अर्थः-** हे प्रिये लीलावति ! जो वर्गमूल करनेमें तुम्हारी बुद्धि बढी हुईहै तो ४ चार और ९ नौका वर्गमूल तथा पहले किये हुए वर्गोंका भी वर्गमूल अलग, अलग कहो. ॥

**फैलाव-** अङ्कोंकी गिनती ऊपरकी तरफसे होत्तीहै. और उधरही से आदि कहावतीहै. पहला, तीसरा, पाँचवा इत्यादि अङ्क सम कहातेहैं। और दूसरा और चौथा छटा आठमा इत्यादि अंक विषम कहातेहैं. वर्गमूल निकालेतो स्मरणके कारण विषम अंकोंके ऊपर ( । ) ऐसा चिह्न देना चाहिये. और सम अंकके उपर ( ‾ ) ऐसा चिन्ह देना चाहिये ॥ वर्गमूल निकालनेमें राशिमें जितने अंक विषम होतेहैं उतनेही अंक मूलमें नियत करकै आतेहैं ॥

न्यासः- ४।९।८१।१९६।८८२०९।१००१०००२५।

लब्धानिक्रमेणमूलानि २।३।९।१४।२९७।१०००५ ॥

( क ) ऊपरोक्त रीतिके अनुसार ४ का वर्गमूल २ दो होताहै. क्योंकि दोकाही वर्ग घटताहै. फिर अंक निःशेष होजातेहैं ॥

( ख ) उसी रीतिके अनुसार ९ नौका वर्गमूल ३ तीन होता है. क्योंकि तीनकाही वर्ग घटनेपर राशि निःशेष होजाती है ॥

( ग ) तथा ८१ इक्याशीका वर्गमूल निकालनाहै॥ यहां अन्त्य विषम इक्यासीही हैं. उसमें नौ ९ कावर्ग घटानेसें राशि निःशेष हो जातीहै. इसकारण वर्गमूल ९ नौही होताहै ॥

( घ ) तथा ८८२०९ यहाँ पूर्वोक्त रीतिके अनुसार अन्तके विषम अङ्क ८ आठमें दो २ का वर्ग घटाया. अर्थात् चार ४ घटाया तब ४ चार शेष रहे. उनके ऊपर सम अङ्क ८ आठ आया. इसकारण ४८ अडतालीस सम हुआ. और जिन दो २ का वर्ग विषम अंकमें घटायाथा उसमूल दो २ को द्विगुणा करके एकस्थानमें

```
   वर्गराशि          मूल        पङ्क्ति
   ८८२०९             २
   ४                              ४
४] ४८ [९                          १८
   ३६                      जोड़   ५८
   १२२                            १४
   ८१                      जोड़. ५९४
५८] ४१० [७             भाग
    ४०६                    २] ५९४ [२९७
      ४९                      ४      फल
      ४९                      १९
      ००                      १८
                              ०१४
                               १४
                               ००
```

अलग रखदिया. उसीका नाम पंक्ति है. फिर उस पंक्तिमें रखेहुए ४ चारका सम अङ्क ४८ में भाग दिया तब ९ नौ लब्धि हुए. यद्यपि जादा लब्धि हो सक्ति है; परंतु आगे वर्ग घटाना है इसकारण ९ वार ही भाग लिया तब ४८ में छत्तीस ३६ घटनेसे १२ बारह बाकी रहे. उसपर विषम अङ्क २ दो उतारा तो १२२ एकसौ बाईस हुए. इसमें समांकमें भाग देनेसे लब्धि मिलेहुए नौका वर्ग घटाया तब १२२ में ८१ इक्यासी घटनेसे ४१ इकतालीस शेष रहे. और जिसका वर्ग घटाया उस ९ को द्विगुणा करके १८ को पंक्तिमें एकस्थान बढाकर रक्खा जोडनेसे पंक्ति ५८ अठावन हुई. फिर शेष ४१ के ऊपर सम अङ्क शून्य आया तब ४१० चारसौ दश सम अङ्क हुआ. इसमें पंक्ति ५८ अठावनका भाग देनेसे ४ चार शेष रहे. उसके ऊपर विषम अङ्क ९ नौको उतारा तब ४९ ऊनन्चास हुए. इसमें समअङ्कमे भाग देनेसे लब्धि हुए ७ सातका वर्ग घटाया तब निःशेष होगया. जिसका वर्ग घटाया, उस ७ सातको द्विगुणा १४ करके पंक्तिमें एक स्थान बढाकर रक्खा. तब जोड देनेसें ५९४ पांचसौ चौरानवे हुए. इसका आधा किया तब २९७ दोसौ सतानव हुए. यही वर्गमूल अर्थात् उत्तर हुआ ॥

(ङ.) तथा पूर्वोक्त रीतिके अनुसार १००१०००२५ का मूल १०००५ दशहजार पाँच होता है. अर्थात् अन्तके विषम अंक १ एक

में १ एकका वर्ग घटाया तब शेष अङ्क कोई विषम अङ्कमें नहीं रहा. और जिसका वर्ग घटाया है उस १ को द्विगुण करके पङ्क्तिमें रक्खा. फिर अन्तके विषमके समीपका सम अङ्क ० शून्यमें पङ्क्ति दो २ का भाग दिया तब शून्य ० लब्धि हुआ. और शून्यही शेष रहा. फिर विषम अङ्क ० शून्यको उतारा उसमें सम अङ्कके भागकी लब्धि शून्यका वर्ग घटादिया. तब शून्यही शेष रहा. फिर जिस अङ्कका वर्ग घटाया था उस शून्य० को द्विगुण किया; तब शून्य ही रहा. उसको पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर रक्खा. इसी प्रकार क्रिया करते २ जब राशि निःशेष होगया तब पङ्क्तिका जोड २००१० बीश हजार दश हुआ. उसका आधा करा तो वही १०००५ दशहजार पांच वर्गमूल हुआ. ॥

| वर्गराशि | मूल | पङ्क्ति |
|---|---|---|
| १००१०००२५ | १ | २ |

```
      १००१०००२५
२) ०  (०
   ०
   ००
   ००
२०) ००१  (०
    ००
    ००१०
    ००००
२००) ००१००  (०
     ०००००
     ००१०००
     ००००००
२०००) ००१०००२  (५
      ००१००००
      ०००००००२५
            २५
            ००
```

पङ्क्ति:
```
  २
  ०
 २०
  ०
२००
  ०
२०००
  १०
२००१०
```

```
२) २००१० (१०००५ फल
   २
   ००
    ०
   ०००
     ०
   ०००१
   ००००
   ०००१०
   ०००१०
   ०००००
```

घनकरणसूत्रं वृत्तत्रयम्- घन करनेके सूत्र तीन श्लोक.

समद्विघातश्च घनः प्रदिष्टः -

**अन्वयः** – समद्विघातः । घनः । प्रदिष्टः ॥

**अर्थः** – सम अङ्कोंके दोवार परस्पर गुणा करनेसे जो राशि प्राप्त होतीहै वह घन कहाताहै.

स्थाप्यो घनोऽन्त्यस्य ततोन्त्यवर्गः ॥

आदित्रिनिघ्नस्त तआदि वर्गस्त्र्यन्त्याहतोऽथादिघनश्च सर्वे ॥ ११ ॥ स्थानान्तरत्वेनयुता घनः स्यात्प्रकल्प्यतत्खण्डयुगं ततोऽन्त्यम् ॥ एवं मुहुर्वर्गघनप्रसिद्धावाद्यङ्कतो वा विधिरेष कार्य्यः ॥ १२ ॥

अन्वयः - अन्त्यस्य । घनः । स्थाप्यः । ततः । आदित्रिनिघ्नः । अन्त्यवर्गः । स्थाप्यः । ततः । त्र्यन्त्याहतः । आदिवर्गः । स्थाप्यः । अथ । आदिघनः । च । स्थाप्यः । सर्वे । स्थानान्तरत्वेन । युताः । घनः । स्यात् । (अवशिष्टेष्वङ्केषु) ततः । तत्खण्डयुगम् । अन्त्यम् । प्रकल्प्य । एषः । विधिः । मुहुः । कार्य्यः । वा । वर्गघनप्रसिद्धौ । एषः । विधिः । आद्यङ्कतः । कार्य्यः ॥

अर्थः - अन्तके अङ्कका घन करके एक स्थानमें रक्खै. फिर अन्तके अङ्कका वर्गकरके आदि अङ्कसें गुणाकर ३ तीनसे गुणा करके पहले अङ्कोंके नीचे १ एक स्थान बढाकर रक्खै. फिर आदिके अङ्कका वर्गकर उसको तीनसे गुणाकर अन्तके अङ्कसे गुणा करके उसी पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखै. फिर आदिके अङ्कका घन करके उसी पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखै फिर सबको जोडनेसे दो अङ्कका वर्ग निकल आताहै. यदि अधिक अङ्क होय तो जिन दो अङ्कोंका पहले घन लियाहै उसी दोनो अङ्कोंको अन्त्य अङ्क मानकर आगेका एक अङ्क लेकर दोखण्ड कल्पना करके पूर्वोक्त रीतिके अनुसार क्रिया करै. इस प्रकार जहाँतक अङ्क रहैं तहाँतक इस विधिको वारम्वार करै. जब राशि निःशेष होजाय. पङ्क्तिको जोड लेय. वही घन होगा.॥ अथवा वर्ग तथा घन आदिकी तरफ से करै. तबभी फल प्राप्त होताहै ॥

अत्रोद्देशकः - घन करनेके विषयमें उदाहरण.

नवघनं त्रिघनस्य घनं तथा कथय पञ्चघनस्य

घनञ्च मे ॥ घनपदञ्च ततोऽपि घनात्सखे यदि
घनेऽस्ति घना भवतो मतिः ॥ ५ ॥

अन्वयः - हे सखे ! यदि । घने । भवतः । मतिः । घना । अस्ति । तदा । नवघनम् । त्रिघनस्य । घनम् । तथा । पञ्चघनस्य । घनञ्च । ततः । घनपदम् । च । मे । कथय ॥ ५ ॥

अर्थः - हे मित्र ! यदि तुम्हारी बुद्धि घन करनेमें सघन है तो ९ नौ का घन तथा तीनके घन २७ का घन और पाँचके १२५ घनका घन तथा इनही घन करीहुई राशियोंका घनमूलभी कहो ॥ ५ ॥

न्यासः ९ । २७ । १२५ ।

जाताः क्रमेण घनाः ७२९ । १९६८३ । १९५३१२५ ।

फैलाव - पूर्वोक्त रीतिके अनुसार ९ को ९ नौसे दोवार गुणा किया तो ९ फल सातसौ उनतीस हुआ ॥

८१ (ख) अब सत्ताईस २७ का वर्ग करना है. यहां दूसरी रीतिके अ-
९
७२९ नुसार अन्तके अङ्कका घन किया तो ८ आठ हुआ. उसको एक स्थानमें रखदिया. फिर अन्तके अङ्क २ का वर्ग किया तो ४ हुए. उसको आदिके अङ्क ७ सातसे गुणा किया तो २८ अठाईस हुए. उनको तीन ३ से गुणा किया तो ८४ चौरासी हुए. इनको ८ आठके नीचे एक स्थान बढाकर रकखा. फिर आदिके अङ्क ७ सातका वर्ग किया तो ४९ ऊननचास हुआ उसको तीन ३ सें गुणा किया, तब १४७ एकसौ सैंतालीस हुए. उनको अन्तके अङ्क २ दोसे गुणा किया तब २९४ दोसौ चौरानव हुए. उनको पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखा. फिर

मूलराशि. अन्त २ का घन
२७ ८
अन्तका वर्ग
आदि और ३ सें
गुणाकियाहुआ
८४
आदि ७ का वर्ग ३ सें और अंतके अंक २ से गुणाकियाहुआ
२९४
आदिक अङ्क ७ सातेका घन ३४३.

पङ्क्ति
८
८४
२९४
३४३
१९६८३ जोड़.
यही २७ का घन हु०

आदिके अङ्क ७ सातका घन किया तब ३४३ तिनसौं तितालीस हुआ उसको भी पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर रक्खा फिर जोड देनेसे जो राशि हुआ वही २७ सत्तावीसका घन है.॥

(ग) इसी प्रकार १२५ एकसौ पचीसका घन करना है यहाँ आदिके दो अङ्कोंको अन्तका और आदिका माना तब अन्तका अङ्क जो १ एक है उसका वर्ग किया तब १ एकही हुआ. उसको एक स्थानमें लिखा फिर अन्तके अङ्क १ एकका वर्ग किया तब एक १ ही रहा. उसको आदिके अङ्क दो २ से गुणा किया तब दो २ हुये. उनको तीनसे गुणा किया तब छः ६ हुए. उनको पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखा. फिर आदिके अङ्क २ दोका वर्ग किया तब ४ चार हुए. उसको तीन ३ से गुणा किया,

| | |
|---|---|
| मूलराशि अन्तकाघन<br>१२५　　१ | १२५ \| अन्तका घन.<br>१७२८ |
| अन्तका वर्ग आदि और ३ से गुणा किया हुआ　६ | अन्तका वर्ग आदि और तीन ३ से गुणा किया हुआ　२६० |
| आदिके अङ्कका वर्ग अन्त और ३ से गुणा किया हुआ १२ | आदिका वर्ग अन्त और ३ से गुणा किया हुआ　९०० |
| आदिके अङ्कका घन ८ | आदिका घन　१२५ |
| पङ्क्ति<br>१<br>६<br>१२<br>८<br>१७२८ | पङ्क्ति<br>१७२८<br>२१६०<br>९००<br>१२५<br>१९५३१२५　जोड़. |

तब १२ बारह हुआ. उसको पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखा. फिर आदिके अङ्क दो २ का घन किया तो ८ आठ हुए. इनको भी पङ्क्तिमें एक स्थान बढाकर लिखा. और जोड दिया तो १२ बारहका घन निकला. अब

शिकका विषय होनेसे पूर्वोक्त नियमानुसार विलोम विधि करी अर्थात् प्रमाण ७ और फल १०० का घात किया तब ७०० सातसौ हुए इसमें इच्छा पाँच ५ का भाग लिया तब १४० एकसौ चालीस लब्धि हुआ. यही पांच आढकके पात्रसे मापनेसे नपैनोकी संख्या होगी.

इति समस्तव्यस्तत्रैराशिकं .

---

## अथ पञ्चराशिकादौ करणसूत्रं वृत्तम्.

अब पञ्चराशिक, नवराशिक इत्यादिकी रीति एकश्लोकमें लिखतेहैं.

पञ्चसप्तनवराशिकादिकेऽन्योन्यपक्षनयनं फलच्छिदाम्
संविधाय बहुराशिजे वधे स्वल्पराशिवधभाजिते फलम् ॥ १९

अन्वयः- पञ्चसप्तनवराशिकादिके । फलच्छिदाम् । अन्योन्यपक्षनयनम् । संविधाय । बहुराशिजे । वधे । स्वल्पराशिवधभाजिते सति । फलम् । स्यात् ॥ १९ ॥

अर्थः- पञ्चराशिक, सप्तराशिक, नवराशिक, इत्यादिमें फल और हर इनका पलटा करके अर्थात् इस पक्षके उसपक्षमें लिखकर जिधर बहुतराशि हों, उधरका राशियोंके घातमें थोडी राशियोंके घातका भाग देय तब जो लब्धि हो वही फल होताहै. ॥ १९ ॥

### उदाहरणम्.

मासे शतस्य यदि पञ्च कलान्तरं स्याद्वर्षे गते भवति
किं वद षोडशानाम् ॥ कालं तथा कथय मूलकलान्त-
राभ्यां मूलं धनं गणक ! कालफले विदित्वा ॥ १ ॥

अन्वयः- हे गणक ! । यदि । मासे । शतस्य । कलान्तरम् । पञ्च । स्यात् । तर्हि । वर्षे । गते । षोडशानाम् । किम् । भवति । इति । त्वम् । वद । तथा । मूलकलान्तराभ्याम् । कालम् । कथय । तथा । कालफले । विदित्वा । मूलम् । धनम् । कथय ॥ १९ ॥

अर्थः- हे गणितप्रवीण! यदि एक महिनेमें सौ निष्कका व्याज ५ पाँच निष्क होताहै तो एक १ वर्षमें सोलह १६ निष्कका क्या होगा यह तुम कहो. और मूल व्याज जानकर काल कहो. अर्थात् एक १ महिनेमें यदि सौ १०० निष्कका ५ पाँच निष्क व्याज मिलता है तो $\frac{४८}{५}$ अडतालीसके नीचे पाँच हर कितने दिनोमें मिलेगा? तथा काल और व्याज जानकर मूलधन कहो. अर्थात् यदि एक महिनेमें सौ १०० निष्कका पांच निष्क व्याज मिलता है तो एक वर्षमें अडतालीसका पञ्चमांश $\frac{४८}{५}$ कितने मूलधन पर मिलेगा सो कहो. ॥ १ ॥

न्यासः १   १२ अन्योन्यपक्षनयनेन्यासः १   १२<br>
      १००   १६                       १००   १६<br>
      ५     ०                           ०   ५

बहूनां राशीनां वधः ९६०

अल्पराशिवधः १०० अनेन भक्ते लब्धम् ९

शेषम् $\frac{६०}{१००}$ विंशत्यावर्त्य $\frac{३}{५}$

जातं कलान्तरम् ९ $\frac{३}{५}$

छेदघ्नरूपेष्वितिकृते जातम् $\frac{४८}{५}$

फैलाव- यहाँ ५ पाँच राशि हैं. इस कारण यह पञ्चराशिकका स्थल है. यहां साधारण न्यास ऐसा है कि यदि एक महिनेमें १०० के पांच यह पूर्वपक्ष है. तो एक वर्षमें सोलहका क्या यह दूसरा पक्ष हुआ. यहां फल ५ को दूसरे पक्षमें लिखा तब ऐसा $\begin{matrix}१\\१००\\५\end{matrix}$ $\begin{matrix}१२\\१६\\०\end{matrix}$ $\begin{matrix}१\\१००\\०\end{matrix}$ $\begin{matrix}१२\\१६\\५\end{matrix}$ रूप हुआ. यहां बहुत राशि जो तीन तीन ३ राशि हैं उनका घात किया तब ९६० नौसौ साठ हुआ. इसमें थोडी राशियोंके घात १०० का भाग दिया तब ९ लब्धि हुए. और $\frac{६०}{१००}$ साठके नीचे सौ हर बचा. इसमें २० वीसका अपवर्तन दिया तब $\frac{३}{५}$ तीनके नीचे पांच हर हुआ. तब ९ $\frac{३}{५}$ यह व्याज हुआ. यहां पूर्वोक्त भागानुबन्ध किया तब एक वर्षमें १६ सोलह निष्कका

व्याज $\frac{४८}{५}$ यह हुआ.

अथकालज्ञानार्थं न्यासः

| | |
|---|---|
| १ | १६ |
| १०० | $\frac{४८}{५}$ |
| ५ | |

अन्योन्यपक्षनयनेकृतेन्यासः

| | |
|---|---|
| १ | १६ |
| १०० | ५ |
| ४८ | ५ |

बहूनांराशीनांवधः ४८००

अल्पराशिवधेनानेन ४०० भक्तो लब्धामासाः १२ ।

**फैलाव**- दूसरे उदाहरणमें एक महिनेमें सौपै पांच व्याज मिलताहै. यह पहली पङ्क्ति है. तौ सोलहपर अडतालीसका पंचमांश कितने दिनोंमें मिलेगा? यह दूसरी पङ्क्ति है. ऐसा साधारण न्यास हुआ. यहां ऊपरोक्त नियमानुसार पहली पङ्क्तिके फल ५ पाँचको दूसरी पङ्क्तिमें लिखा. और दूसरी पङ्क्तिके $\frac{४८}{५}$ इस अङ्कको पहली पङ्क्तिमें लिखा. फिर पहली पङ्क्तिमें अडतालीसके नीचे पाँचहर होगया. उसको दूसरी पङ्क्तिमें लिखा. फिर बहुत्त राशि अर्थात् पहली पङ्क्तिकी राशिका घात किया तब ४८०० अडतालीससौ हुवा. इसमें थोडी राशियोंके घात ४०० चारसौका भाग दिया तब १२ बारह लब्धि हुए. यही काल हुआ. अर्थात् सोलह १६ का $\frac{४८}{५}$ अडतालीसका पञ्चमांश व्याज १२ बारह महिनेमें अर्थात् एक वर्षमें मिलेगा. ॥

| | |
|---|---|
| १ | १६ |
| १०० | $\frac{४८}{५}$ |
| ५ | |

| | |
|---|---|
| १ | १६ |
| १०० | ५ |
| ४८ | ५ |

मूलधनार्थं न्यासः

| | |
|---|---|
| १ | १२ |
| १०० | ० |
| ५ | $\frac{४८}{५}$ |

पूर्ववल्लब्धं मूलधनम् १६ एवं सर्वत्र ॥

**फैलाव**- तीसरे उदाहरणमें एक महिनेमें सौपै पांच फल मिलताहै. तौ यह पहली पङ्क्ति है. बारह १२ महिनेमें अडतालीस

| | |
|---|---|
| १ | १२ |
| १०० | ४८ |
| ५ | |

का पञ्चमांश कितने मूल धनपर मिलेगा. यह दूसरी पङ्क्ति हुई. ऐसा साधारण न्यास हुवा. यहां ऊपर कहे हुए नियमके अनुसार पहली पङ्क्तिके फल पांचको दूसरी पङ्क्तिमें लिखा. और दूसरी पङ्क्तिके फल अडतालीसके पञ्चमांशको पहली पङ्क्तिमें लिखा. अब पहली पङ्क्तिमें हर आगया उसको दूसरी पङ्क्तिमें लिखा. फिर बहुत राशियोंके घात ४८०० में थोडी राशियोंके घात ३०० का भाग दिया तब १६ सोलह लब्धि हुआ. यही मूलधन है. इसी प्रकार सब जगह जानना. ॥

| १ | १२ |
|---|---|
| १०० | ५ |
| ४८ | ५ |

## उदाहरणम्.

सत्र्यंशमासेनशतस्य चेत्स्यात्कलांतरं पंचसपंचमांशाः ।
मासैस्त्रिभिः पंचलवाधिकैस्तत्सार्द्धद्विषष्टेः फलमुच्यतां किं २

अन्वयः- हे सखे!। चेत्। सत्र्यंशमासेन। शतस्य। सपञ्चमांशाः। पञ्च। कलान्तरम्। स्यात्। तर्हि। पञ्चलवाधिकैः। त्रिभिः। मासैः। सार्द्धद्विषष्टेः। तत्। फलम्। किम्। स्यात्। इति। उच्यताम् ॥२॥

अर्थः- हे मित्र! यदि तीसरे अंशसहित एक मास १ $\frac{1}{3}$ में सौ १०० का ब्याज पञ्चमांश सहित पांच ५ $\frac{1}{5}$ होताहै. तो पञ्चमांशसहित तीन मास ३ $\frac{1}{5}$ में अर्द्धांशसहित बासठ ६२ $\frac{1}{2}$ का ब्याज कितना होगा सो कहो.

न्यासः

| १ $\frac{1}{3}$ | ३ $\frac{1}{5}$ |
|---|---|
| १०० | ६२ $\frac{1}{2}$ |
| ५ $\frac{1}{5}$ | ० |

छेदघ्नरूपेष्विति कृतेन्यासः

| $\frac{4}{3}$ | $\frac{16}{5}$ |
|---|---|
| १०० | $\frac{125}{2}$ |
| $\frac{26}{5}$ | ० |

अन्योन्यपक्ष नयनेन्यासः

| ४ | १६ |
|---|---|
| ५ | ३ |
| १०० | १२५ |
| २ | १२६ |
| ५ | |

तत्र बहुराशिवधः १५६००० स्वल्पराशिवधः २००००
अनेनभक्तेलब्धम् ७ $\frac{४}{५}$ छेदघ्नरूपे कृते जातं कलान्तरम् $\frac{३९}{५}$ कालादिज्ञानार्थं पूर्ववत् ॥

फैलाव- यहां प्रश्न करनेवालेके कथनानुसार न्यास १ $\frac{१}{३}$ ३ $\frac{१}{५}$ / १०० ६२ $\frac{१}{२}$ / ५ $\frac{१}{५}$ ० यह हुआ.

भागानुबन्धकी रीतिसे राशियोंको $\frac{४}{३}$ $\frac{१६}{५}$ / १०० $\frac{१२५}{२}$ / भिन्न बनाया तब ऐसा न्यास .... $\frac{२६}{५}$ हुआ.

ऊपरोक्त रीतिके अनुसार फल और हरोंको पलटा किया तब $\frac{४}{५}$ $\frac{१६}{३}$ / १०० $\frac{१२५}{२६}$ / $\frac{२}{५}$ ऐसा न्यास हुआ. यहाँ ज्यादा राशि दूसरी पङ्क्तिमें है इसकारण उसके परस्पर घात करनेसे जो अङ्क १५०६००० हुआ इससें कमराशि अर्थात् पहली पङ्क्तिके वध (घात) करनेसें जो अङ्क २०००० हुए. उनका भाग दिया तब ७ सात लब्धि हुआ. और यह $\frac{१६०००}{२००००}$ शेष भिन्न अङ्क वचा. अब अंश और हर दोनोंके ३ तीन शून्य उतार दिये तब $\frac{१६}{२०}$ ऐसा अङ्क हुआ. इसमें ४ चारका अपवर्तन दिया तब $\frac{४}{५}$ यह भिन्नाङ्क वचा. फिर ७ $\frac{४}{५}$ इसका भागानुबन्ध किया तब $\frac{३९}{५}$ यह व्याज हुआ. $\frac{१२५}{२}$ का $\frac{१६}{५}$ महिनेमें ॥ यदि काल आदिके जाननेका न्यास करना हो तो पहले उदाहरणमें दिखाई हुई रीतिके अनुसार जानना.

यद्वा प्रकारान्तरेणाऽस्योदाहरणम् ।

न्यासः १ $\frac{१}{३}$ $\frac{१००}{१}$ ५ $\frac{१}{५}$ ३ $\frac{१}{५}$ ६२ $\frac{१}{२}$

अत्र सर्वेषां छेदघ्नरूपेषु लवा धनर्णमित्यादिना सवर्णीकृते जातम् $\frac{४}{३}$ $\frac{१००}{१}$ $\frac{२६}{५}$ $\frac{१६}{५}$ $\frac{१२५}{२}$
अन्योन्यपक्षाऽऽनयने बहूनां राशीनां $\frac{२६}{५}$ $\frac{१२५}{२}$ $\frac{१६}{५}$

वधः $\frac{५२०००}{५०}$ अल्पराश्योः $\frac{४}{३}$ $\frac{१००}{१}$ वधः $\frac{४००}{३}$

भागार्थविपर्य्ययेण न्यासः $\frac{५२०००}{५०}$ $\frac{३}{४००}$

अंशाहतिः १५६००० छेदवधः २०००० अनेन भक्ते जातम् ७ $\frac{४}{५}$ छेदघ्न रूपे कृते जातं कलान्तर मिदम् $\frac{३९}{५}$ ॥ एवंसर्वत्रज्ञेयं धीमता ॥

## अथवा इसी उदाहरणका दूसरी तरहसे फैलाव.

प्रश्न करनेवालेके कहनेके अनुसार न्यास १ $\frac{१}{३}$ $\frac{१}{१००}$ ५ $\frac{१}{५}$ ३ $\frac{१}{५}$ ६२ $\frac{१}{२}$ ऐसा है. इसका भागानुबन्ध करके ऐसा $\frac{४}{३}$ $\frac{१००}{१}$ $\frac{२६}{५}$ $\frac{१६}{५}$ $\frac{१२५}{२}$ होता है. तब फलका पलटा करनेसे एक पङ्क्तिमें राशि हुई $\frac{४}{३}$ $\frac{१००}{१}$ यह दोनो और दूसरी पङ्क्तिमें यह $\frac{२६}{५}$ $\frac{१२५}{२}$ $\frac{१६}{५}$ राशि हुई. अब ऊपरोक्त सूत्रानुसार अधिक राशिके अंश और हरका घात करनेसे $\frac{५२००००}{५०}$ ऐसा रूप हुआ. इसमें थोडी राशिके अंश और हरोंके घात $\frac{४००}{३}$ का भाग लेनेके वास्ते पलटकर न्यास किया तब $\frac{५२०००}{५०}$ $\frac{३}{४००}$ ऐसा रूप हुआ. अब अंशोंका परस्पर घात किया तब १५६००० यह राशि हुआ. और हरोंका परस्पर घात किया तब २०००० यह राशि हुआ. अंशघातमें हरघातका भाग दिया तब ७ सात लब्धि हुआ. और $\frac{४}{५}$ यह भिन्नाङ्क बचा. यहाँ भागानुबन्ध किया तब ब्याज यह $\frac{३९}{५}$ हुआ. पहली रीतिसे भी यही उत्तर आयाथा. इसी प्रकार बुद्धिशालीको सर्वत्र जानना चाहिये.

अथसप्तराशिकोदाहरणं- अब सप्त राशिकका उदाहरण लिखते हैं:-

विस्तारेत्रिकराः कराष्टकमिता दैर्घ्येविचित्राश्चचेद्रू-

पैरुत्कटपट्टसूत्रपटिका अष्टौ लभन्ते शतम् ॥
दैर्घ्ये सार्द्धकरत्रयापरपटी हस्तार्द्धविस्तारिणी
तादृक्किं लभते द्रुतं वद वणिग्वाणिज्यकं वेत्सि चेत् ॥ ३ ॥

**अन्वयः–** हे वणिक् ! । चेत् । वाणिज्यकम् । वेत्सि । तर्हि । चेत् । विस्तारे । त्रिकराः । दैर्घ्ये । कराष्टकमिताः । रूपैः । विचित्राः । च । उत्कटपट्टसूत्रपटिकाः । अष्टौ । शतम् । लभन्ते । तदा । दैर्घ्ये । सार्द्धकरत्रया । हस्तार्द्धविस्तारिणी । तादृक् । अपरपटी । किम् । लभते । इति । द्रुतम् । वद ॥ ३ ॥

**अर्थः–** हे वैश्यवैर्य्य ! जो तुम व्यापार करना जानते हो तो यदि तीन ३ हाथ चौडी और ८ आठ हाथ लम्बी और विचित्ररूपकी सुंदर रेशमकी ८ आठ दुपटी सौ १०० निष्कको मिलती हैं. तो साढे ३ $\frac{१}{२}$ हाथ लम्बी और आधा $\frac{१}{२}$ हाथ चौडी वैसीही सुन्दर रेशमकी दुपटी दूसरी कितनेकी आवैगी सो शीघ्र कहो. ॥ ३ ॥

| न्यासः | |
|---|---|
| ३ | $\frac{१}{२}$ |
| ८ | $\frac{७}{२}$ |
| ८ | $\frac{१}{२}$ |
| १०० | १ |
| | ० |

लब्धो निष्कः ० द्रम्माः १४
पणाः ९ काकिणी १
वराटकाः ६ $\frac{२}{३}$

**फैलाव–** यहां प्रश्न करनेवालेके कहनेके अनुसार न्यास

| | |
|---|---|
| ३ | ३ $\frac{१}{२}$ |
| ८ | $\frac{१}{२}$ |
| ८ | १ |
| १०० | ० |

यह हुआ.

यहां भागानुबंध किया तब

| | |
|---|---|
| ३ | $\frac{१}{२}$ |
| ८ | $\frac{७}{२}$ |
| ८ | $\frac{१}{२}$ |
| १०० | १ |
| | ० |

यह न्यास हुआ. फिर फल और हरोंका पलट किया तब

| | |
|---|---|
| ३ | १ |
| २ | ७ |
| ८ | १०० |
| २ | १ |
| ८ | |

ऐसा रूप हुआ. यहां बहुत राशिका घात ७०० सातसौमें थोडी राशिके घात ७६८ सातसौअडसटका भाग दिया सो भाज्यके अल्प होनेसे लग नहीं सक्ता. इस कारण भाज्य ७०० निष्कके ( द्रम्मैस्तथा षोडशभिश्च निष्कः ) १६ सोलहसे गुणाकरके द्रम्म बनाये तो ११२०० ग्यारह सहस्त्र दोसौ हुए. इस-

में अल्पराशि घातका भाग दिया तब १४ चौदह द्रम्म लब्धि हुए. और ४४८ चारसौ अडतालीस शेष बचे. इन्के (तेषोडशद्रम्मइहावगम्यः) १६ सोलहसें गुणा करके पण बनाये तौ ७१६८ सात हजार एकसौ अडसठ हुए. इसमें अल्पराशि घात ७६८का भाग दिया तब ९ नौ पण लब्धि हुए. और २५६ दोसौ छप्पन्न बचे इनकी (ताश्चपणश्चतस्त्रः) चार ४ से गुणा करके काकिणी बनायीं तौ १०२४ एक हजार चौवीस हुई. इनमें अल्पराशि घातका भाग दिया तब १ एक काकिणी लब्धि हुई. और २५६ दोसौ छप्पन बचीं. इनके (वराटकानांदशकद्वयंयत्सा काकिणी) वीस २० से गुणा करके वराटक बनाये तौ ५१२० पाँच हजार एकसौ वीस हुए. इसमें अल्पराशिघातका भाग दिया तब ६ छः वराटक लब्धि हुए. और $\frac{५१२}{७६८}$ यह भिन्नाङ्क बचा. इसमें २५६ दोसौ छप्पन्नका परिवर्तन दिया तब $\frac{२}{३}$ यह भिन्नांक बचा रहा. इसप्रकार उस एक दुपटीका मोल द्रम्म १४ पण ९ काकिणी १ वराटक ६ $\frac{२}{३}$ हुए.

**अथनवराशिकोदाहरणं-** अब नवराशिकका उदाहरण लिखतेहैं.

**पिंडेयेऽर्कमितांगुलाःकिलचतुर्वर्गाङ्गुलाविस्तृतौ**
**पट्टादीर्घतयाचतुर्दशकरास्त्रिंशल्लभन्तेशतम् ॥**
**एताविस्तृतिपिण्डदैर्घ्यमितयो येषांचतुर्वर्जिताः**
**पट्टास्तेवदमेचतुर्दशसखेमूल्यंलभन्तेकियत् ॥ ४ ॥**

**अन्वयः-** हे सखे! । ये । पिण्डे । अर्क मिताङ्गुलाः । विस्तृतौ । चतुर्वर्गाङ्गुलाः । दीर्घतया । चतुर्दशकराः । त्रिंशत् । पट्टाः । किल । शतम् । लभन्ते । तर्हि । येषाम् । चतुर्वर्जिताः । विस्तृतिपिण्डदैर्घ्यमितयः । एताः । ते । पट्टाः । चतुर्दश । कियत् । मूल्यं । लभन्ते । इति । मे । वद ॥ ४ ॥

**अर्थः-** हे मित्र! जो मोटापनमें १२ बारह अङ्गुल हैं और विस्तारमे १६ सोलह अङ्गुल हैं. और लंबे १४ चौदह अङ्गुल हैं. ऐसे तीस ३० पटे लेसौ १०० निष्कके मिलतेहैं. तौ जिन पटेलोंका चौडापन, मोटापन,

लम्बापन चार २ घटाकर पहलेही पटेलोंकी बराबर है. अर्थात् ८ आठ अङ्गुल मोटे १२ बारह अङ्गुल चौडे १० दश अङ्गुल लम्बे १४ चौदह पटेल कितने मूल्यमें आवेंगे सो कहो. ॥ ४ ॥

न्यासः
| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| १०० | ० |

लब्धंमूल्यं निष्काः १६ $\frac{२}{३}$

फैलाव- यहाँ प्रश्न करनेवालेके कहनेके अनुसार न्यास (१२, १६, १४, ३०, १०० । ८, १२, १०, १४) यह है. ऊपर कहे हुए नियमानुसार यहां हर नहीं है तबभी फलको ही पलट दिया तब न्यास (१२, १६, १४, ३० । ८, १२, १०, १४, १००) ऐसा हुआ. बहुतराशियोंका घात किया. अर्थात् ८ आठको १२ बारह १२से गुणा किया तब ९६ छियानवे हुआ. इसको दश १०से गुणा किया तब ९६० नौसौ साठ हुए. इसको १४ चौदहसे गुणा किया तब १३३४० तेरह सहस्र तीनसौ चालीस हुआ. इसको सौ १००से गुणा किया तब १३४४००० तेरह लक्ष चौवालीस हजार बहुत राशिका घात हुआ इसमें थोडी राशिके घात ८०६४० अस्सी हजार छःसौ चालीसका भाग दिया तब १६ सोलह लब्धि हुआ. और $\frac{२}{३}$ यह भिन्नाङ्क रहा. इसप्रकार १६ $\frac{२}{३}$ निष्कमें आमेंगे. ॥

**अथैकादशराशिकोदाहरणम्** ॥ अब एकादश राशिके उदाहरण लिखते हैं:-

पट्टा ये प्रथमोदितप्रमितयो गव्यूतिमात्रे स्थिता
स्तेषामानयनाय चेच्छकटिनां द्रम्माष्टकं भाटकम् ।
अन्ये ये तदनन्तरं निगदिता माने चतुर्वर्जिता
स्तेषां का भवतीति भाटकमिति र्गव्यूतिषट्के वद ॥ ५ ॥

अन्वयः- हे सखे! । प्रथमोदितप्रमितयः । पट्टाः । गव्यूतिमात्रे ।

स्थिताः । तेषाम् । आनयनाय । चेत् । शकटिनाम् । भाटकम् । द्रम्माष्टकम् । भवति । तर्हि । ये । अन्ये । माने । चतुर्वर्जिताः । तदनन्तरम् । तेषाम् । निगदिताः । गव्यूतिषट्के । का । भाटकमितिः । भवति । इति । वद ॥ ५ ॥

**अर्थः**- हे मित्र ! जो पहले उदाहरणमें पट्टे कहे हैं. मोटे १२ अङ्गुल. चौडे १६ अङ्गुल. लम्बे १४ अङ्गुल ऐसे तीस पटेले दो कोशपर रखे है उनके लानेमें यदि गाडियोंका भाडा आठ ८ द्रम्म होताहै. तो जो उनके बाद चार ४ अङ्गुल कमके पट्टे कहेहैं. अर्थात् ८ आठ अङ्गुल मोठे १२ बारह अङ्गुल चौडे १० दश अङ्गुल लम्बा १४ चौदह पट्टोंके बारह १२ कोश लानेमें क्या भाडा होगा ? सो कहो. ॥ ५ ॥

**न्यासः**

| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| २ | १२ |
| ८ | ० |

**लब्धाभाटके द्रम्माः ८ ।**

| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| २ | १२ |
| ८ | ० |

**फैलाव**- इस उदाहरणमें प्रश्न करनेवालेके कहनेके अनुसार न्यास हुआ. ऊपरोक्त रीतिके अनुसार हर नही है केवल फल पलटा करनेसे न्यास

| | |
|---|---|
| १२ | ८ |
| १६ | १२ |
| १४ | १० |
| ३० | १४ |
| २ | १२ |
| ० | ८ |

हुआ.

(बहुतराशियोंका घात.)

$$\begin{array}{r} ८ \\ १२ \\ \hline ९६ \\ १० \\ \hline ९६० \\ १४ \\ \hline १३४४० \\ १२ \\ \hline १६१२८० \\ ८ \\ \hline १२९०२४० \end{array}$$

(थोडी राशियोंका घात.)

$$\begin{array}{r} १२ \\ १६ \\ \hline १९२ \\ १४ \\ \hline २६८८ \\ ३० \\ \hline ८०६४० \\ २ \\ \hline १२८० \end{array}$$

बहुतराशियोंके घातमें १२९०२४० थोडीराशियोंके घातको १६१२८०

का भाग दिया तब ८ आठ द्रम्म लब्धि हुए. यहीं भाडा होगा.

---

## अथ भाण्डप्रतिभाण्डे करणसूत्रं वृत्तार्द्धम्.

अब भाण्डप्रतिभाण्ड ( एक वस्तु देकर उतनेही मूल्यकी दूसरी वस्तु पलटना ) की रीति आधे श्लोकमें कहतेहैं.-

**तथैवभाण्डप्रतिभाण्डकेविधिर्विपर्य्ययस्तत्रसदाहिमूल्ये॥**

**अन्वयः-** भाण्डप्रतिभाण्डके । तथा । एव । विधिः । कार्य्यः । तत्र-हि । मूल्ये । सदा । विपर्य्ययः । भवति ॥

**अर्थः-** भाण्डप्रतिभाण्डमें वैसाही ( पञ्चराशिककी तरह ) विधि करना. तहाँ ही मूल सदा पलटकर रखना.

### उदाहरणम्.

**द्रम्मेण लभ्यतइहाम्रशतत्रयञ्चेत्त्रिंशत्पणेन विपणौवरदाडिमानि ॥ आम्रैर्वदाशुदशभिःकति दाडिमानिलभ्यानितद्विनिमयेन भवन्ति मित्र! ॥ १ ॥**

**अन्वयः-** हेमित्र! । चेत् । इह । विपणौ । द्रम्मेण । आम्रशतत्रयम् । लभ्यते । तथा । पणेन । त्रिंशत् । दाडिमानि । लभ्यन्ते । तर्हि । दशभिः । आम्रैः । तद्विनिमयेन । कति । दाडिमानि । लभ्यानि । भवन्ति । इति । आशु । वद ॥ १ ॥

हे मित्र! यदि इस दुकानपर एक द्रम्मके ३०० तीनसौ आम मिलतेहैं. और एक पणमें ३० तीस दाडिमी मिलती हैं. तो दश १० आमोंसे बदला करनेसे कितनी दाडिमी मिलेंगी? यह शीघ्र कहो. ॥ १ ॥

**न्यासः** 

| | |
|---|---|
| १६ | १ |
| ३०० | ३० |
| १० | ० |

लब्धानि दाडिमानि १६

फैलाव- प्रश्नकर्ताके कहनेके अनुसार न्यास $\frac{१६ \;\; ३००}{१०}$ $\frac{१ \;\; ३०}{०}$ ऐसा हुआ.

यहां ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार फल और मूल्यको पलटा तब $\dfrac{\frac{१}{३०}}{१०}$ $\dfrac{\frac{१६}{३००}}{०}$ ऐसा हुआ. यहां बहुत राशियोंके घात ४८०० में थोडी राशियोंके घात ३०० का भाग दिया तब १६ सोलह लब्धि हुए. यही १६ दाडिमी दश आमके पलटेमें मिलेंगी.

इति लीलावत्यां प्रकीर्णकानि.

---

## अथ मिश्रकव्यवहारे करणसूत्रं सार्द्धवृत्तम्.

अब मिश्रगणित ( मिश्र उसको कहतेहैं जिस गणितमें मिलीहुई राशिहों ) की डेढ १॥ श्लोकमें लिखते हैं.-

**प्रमाणकालेनहतंप्रमाणं विमिश्रकालेन हतम्फलञ्च । २०**
**स्वयोगभक्तेचपृथक्स्थितेते मिश्राहतेमूलकलान्तरेस्तः**
**यद्वेष्टकर्म्माख्यविधेस्तुमूलंमिश्राच्च्युतंतच्चकलान्तरंस्यात् २१**

**अन्वयः-** प्रमाणम् । प्रमाणकालेन । हतम् । फलम् । च । विमिश्रकालेन । हतम् । कुर्य्यात् । ते । पृथक् । स्थिते । मिश्राहते । स्वयोगभक्ते - च । मूलकलान्तरे । स्तः । यद्वा । इष्टकर्म्माख्यविधेः । मूलम् । मिश्रात् । च्युतम् । तत् । कलान्तरम् । च । स्यात् २०।२१

**अर्थः-** प्रमाणको प्रमाण कालसे गुणा करै. फलको मिश्र कालसें गुणा करै. और दोनों गुणनफलको अलग २ दो स्थानमैं लिखै. एक स्थानमें दोनोंको मिश्रसे गुणा करै. दूसरे स्थानके गुणनफलोंको जोडकर मिश्रधनसे गुणा कियेहुए दोनोमें भाग लेय तब मूलधन और व्याज निकलताहै. ॥ २० ॥

अथवा इस कर्म्मकी रीतिके अनुसार मूल निकाले और उसको मिश्रधनमें घटादेय. तब व्याज निकल आवेगा ॥ २१ ॥

उद्देशकः-उदाहरण.-

**पञ्चकेन शतेनाब्दे मूलं स्वं सकलान्तरम् ।**

सहस्रञ्चेत्पृथक् तत्र वद मूलकलान्तरे ॥ १ ॥

**अन्वयः** - पञ्चकेन । शतेन । अब्दे । चेत् । सकलान्तरम् । मूलम् । स्वम् । सहस्रम् । भवति । तत्र । मूलकलान्तरे । पृथक् । वद ॥ १ ॥

**अर्थः** - सौ १०० पर यदि एक महिनेमें ५ पाँच व्याज मिलता है. और एक वर्षमें व्याजसहित मूलधन एक सहस्र १००० होता है. तो उस सहस्रमें मूल धन कितना है और व्याज कितना है यह अलग, अलग कहो. ॥ १ ॥

न्यासः $\begin{matrix} 1 \\ 100 \\ 5 \end{matrix}$ $\begin{matrix} 12 \\ 100 \\ 0 \end{matrix}$ लब्धे क्रमेण मूलकलान्तरे ६२५। ३७५ अथवेष्टकर्मणा कल्पितमिष्टं रूपम् १ उद्देशकालाप वदिष्टराशि रित्यादि करणेन रूपस्य वर्षे कलान्तरम् $\frac{3}{5}$ एतद्युतेन रूपेण $\frac{8}{5}$ हृते १००० रूपगुणे भक्ते लब्धम् ६२५ मूलधनम् ॥ एतन्मिश्रात् १००० च्युतम् कलान्तरम् ३७५ ॥

फैलाव- यहां ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार प्रमाण १०० को प्रमाणकाल १ एकसे गुणा किया तब १०० सौही हुए. और मिश्रकाल १२ बारहसे फल ५ पाँचको गुणा किया तब ६० साठ हुए. इन्ह दोन्हो राशियोंको एक जगह लिखा १०० । ६० और इन दोनोंके जोड १६० को दूसरी जगह लिखा. फिर अलग २ लिखीहुई जोदोनो १०० । ६० राशि हैं. उनको अलग २ मिश्रधन १००० से गुणा किया तब १००००० । ६०० ऐसा रूप हुआ. इन दोनोंमें पहले दोनो राशियोंके जोडका भाग दिया तब एक जगह पहली राशिमें लब्धि हुआ ६२५ छःसौ पच्चीस यह तो मूलधन हुआ. और दूसरी राशिमें भाग दिया तब लब्धि हुआ ३७५ तीनसौ पिछहत्तर यह व्याज हुआ.

अथवा इष्टकर्म्मकी रीतिके अनुसार १ एकको इष्ट माना फिर पञ्चराशिकी रीतिसे इष्ट अङ्क एक १ का व्याज लिया जैसे $\frac{1}{100}$ $\frac{75}{1}$ यहां इष्ट एकका व्याज मिला $\frac{3}{5}$ तीन ३ के नीचे पांच हर. प्रश्नमें मूल और व्याज मिला हुआ है. इसकारण इष्ट १ एकको भी व्याज $\frac{3}{5}$ में जोड दिया तो $\frac{8}{5}$ ऐसा रूप हुआ. इसका इष्ट १ से गुणे हुए दृश्य १००० में भागलिया तो लब्धि मिला मूलधन ६२५ छः सौ पच्चीस इसको मिश्रधनमें घटाया तब लब्धि हुआ व्याज ३७५ तीनसौ पिछहत्तर.

**मिश्रान्तरेकरणसूत्रम्** — और मिश्रगणित करनेकी रीति लिख०

**अथ प्रमाणैर्गुणिताः स्वकाला व्यतीतकालघ्नफलोद्धृतास्ते स्वयोगभक्ताश्च विमिश्रनिघ्नाः प्रयुक्तखण्डानि पृथग्भवन्ति ॥ २२ ॥**

अन्वयः— अथ । स्वकालाः । प्रमाणैः । गुणिताः । व्यतीतकालघ्नफलोद्धृताः । स्वयोगभक्ताश्च । ते । विमिश्रनिघ्नाः । पृथक् । प्रयुक्तखण्डानि । भवन्ति ॥ २२ ॥

अपने २ प्रमाण धनसे अपने २ प्रमाण कालको गुणाकर उन्होंमें गयेहुए अपने अपने कालसे गुणितफलका भाग देकर अलग स्थानमें लिखे और उनके योगको अलग लिखे. फिर बिना योगकियेहुए अङ्कोंको मिश्र धनसे अलग २ गुणा करे और पहले जो योग कियाहै उसका भाग देय जो लब्धि हो वह मिश्रधनके खण्ड हैं. जिनको योग सब मिश्रधन है ॥ २२ ॥

उद्देशकः— उदाहरणः—

**यत्पञ्चकत्रिकचतुष्कशतेन दत्तं खण्डैस्त्रिभिर्गणकनिष्कशतं षडूनम् ॥ मासेषु सप्तदशपञ्चसु तुल्यमासं खण्डत्रयेपिहि फलं वद खण्डसङ्ख्याम् १**

अन्वयः— हेगणक ! । यत् । षडूनम् । निष्कशतम् । त्रिभिः । खण्डैः ।

पञ्चक त्रिक चतुष्कशतेन । दत्तम् । हि । सप्तदशपञ्चसु । मासेषु । खण्डत्रयेऽपि । फलम् । तुल्यम् । आप्तम् । तदा । खण्डसङ्ख्याम् । वद ॥ १ ॥

**अर्थः-** हेगणितप्रवीण! यदि एक आदमीके पास ९४ चौरानवे निष्कहै उसने उसके तीन खण्ड करके ब्याज दिये. उसमें एक खंड पाँच निष्क सेंकडेपर दिया. वह ७ सात महिने रहा. और दूसरा खण्ड ३ तीन निष्क सेंकडेपर दिया वह दश १० महिने रहा. और तीसरे खण्ड ४ चार निष्कसेकडेके हिसाबसे दिया. वह पाँच ५ महीने रहा. और तीनों खण्डोंका ब्याज बराबर ही मिला. तो कहो उन तीनो खण्डोंकी क्या, क्या सङ्ख्या है? ॥ १ ॥

न्यासः $\frac{१}{१००}$ | ७   $\frac{१}{१००}$ | १०   $\frac{१}{१००}$ | ५
          ५               ३               ४

**मिश्रधनम् ९४ लब्धानि यथाक्रमेण खण्डानि २४ । २८ । ४२ । पञ्चराशिवत्करणेन समकलान्तरम् ८ $\frac{३}{५}$**

**फैलाव-** इस उदाहरणमें ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार प्रमाणधन १०० । १०० । १०० अपने प्रमाण कालसे १ गुणा किया तो हुआ १०० । १०० । १०० इनमें वीते हुए काल ७ । १० । ५ से अपने २ फल ५ । ३ । ४ (ब्याज) को गुणा किया तब हुआ ३५ । ३० । २० इनका भाग दिया तब $\frac{१००}{३५}$ $\frac{१००}{३०}$ $\frac{१००}{२०}$ ऐसा हुआ. यहां क्रमसे ५ । १० । २० का अपवर्तन दिया तब $\frac{२०}{७}$ $\frac{१०}{३}$ $\frac{५}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इनका समच्छेद करके योग किया तब $\frac{२३५}{२१}$ ऐसा हुआ. इसको अलग लिखा और जिनका योग कियाहै उन अङ्कों $\frac{२०}{७}$ $\frac{१०}{३}$ $\frac{५}{१}$ को अलग २ मिश्रधन ९४ से गुणा किया तब $\frac{१८८०}{७}$ $\frac{९४०}{३}$ $\frac{४७०}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इनमें योग $\frac{२३५}{२१}$ का अलग भाग लिया तब २४ । २८ । ४२ चौवीस, अठाईस, ब्यालीस तीन खण्डों हुए. अब पञ्चराशि-

की रीतिसे सब राशियोंका व्याज निकाला. अर्थात् १०० सौ निष्क का १ एक महिनेमें ५ पाँच निष्क तो २४ चौवीस निष्कका ७ सात महिनेमें क्या १०० १ ५ २४ ७ ० फलको पलटा तब १०० १ ० २४ ७ ५ ऐसा न्यास होने पर बहुत राशिके घात ८४० आठसौ चालीसमें थोडी राशिके घात १०० का भाग दिया तब लब्धि व्याज ८ २/५ यह हुआ. इसी प्रकार यदि १०० सौका एक महीनेमें ३ तीन निष्क मिलताहै तो २८ अठाईसका १० दश महीनेमें क्या १०० १ ३ २८ १० ० फलको पलटा तब १०० १ ० २८ १० ३ ऐसा न्यास होनेपर बहुतराशिके घांत ८४० में थोडी राशिके घातका भाग दिया तब लब्धि हुआ व्याज ८ २/५ वही. इसी प्रकार यदि १०० सौका एकमहिनेमें ४ चार निष्क तो ४२ व्यालीस का ५ पाँच महीनेमें क्या १०० १ ४ ४२ ५ ० फलको पलटा तब १०० १ ० ४२ ५ ४ ऐसा न्यास होनेपर बहुतराशिके घात ८४० में थोडीराशिके घात १०० का भाग लिया लब्धि वही ८ २/५ हुआ.

## अथ मिश्रान्तरे करणसूत्रम्.

अब और मिश्रगणितकी रीति लिखतेहैं आधे श्लोकमें.

**प्रक्षेपका मिश्रहता विभक्ताः प्रक्षेपयोगेन पृथक् फलानि.**

**अन्वयः-** प्रक्षेपकाः। मिश्रहताः। प्रक्षेपयोगेन। विभक्ताः। पृथक्। फलानि। भवन्ति ॥

**अर्थः-** अनेक मनुष्य इकट्ठे होकर अपने २ हिस्सेसे व्यवहार में जो धन लगातेहैं उसको प्रक्षेप कहतेहैं. और व्यवहार करनेके अनन्तर घटाया. नफा होकर जो इकठ्ठा धन होताहै उसको मिश्रधन कहतेहैं.

प्रक्षेपधनोको अलग २ मिश्रधनसे गुणा करके सब जगहे प्रक्षेप धनके जोडका भाग देय तब अलग २ फल मालूम होजाताहै.

**अत्रोद्देशकः-** इसविषयमें उदाहरणः—

पञ्चाशदेकसहिता गणकाष्टषष्टिः पञ्चोनिता नवतिरादिधनानि येषाम् ॥ प्राप्ता विमिश्रितधनै स्त्रिशती त्रिभिस्तैर्वाणिज्यतो वद विभज्य धनानि तेषां १

अन्वयः- हे गणक! । येषाम् । एकसहिताः । पञ्चाशत् १ । अष्टषष्टिः २ । पञ्चोनिता नवतिः ३ । आदिधनानि । सन्ति । तैः । त्रिभिः । विमिश्रितधनैः । वाणिज्यतः । त्रिशती । प्राप्ता । तर्हि । तेषाम् । धनानि । विभज्य । वद ॥ १ ॥

हे गणित-चातुरी धुरीण ! जिनके ५१ इकियावन, ६८ अडसठ, ८५ पिच्यासी यह प्रक्षेपधन हैं. उन तीनोने इकट्ठा धन करके व्यवहार किया तब सब धन उनको ३०० तीनसौ मिला तौ उन तीनोंको क्या२ मिला यह अलग२ करके कहो ॥ १ ॥

न्यासः । प्रक्षेपकाः ५१ । ६८ । ८५
मिश्रधनम् ३००
जातानि धनानि ७५ । १०० । १२५
एतान्यादिधनैरूनानि लाभाः २४ । ३२ । ४०
अथवा - मिश्रधनम् ३०० आदिधनैक्येन २०४
ऊनं सर्व लाभयोगः । ९६ अस्मिन् प्रक्षेपगुणिते
प्रक्षेपयोग २०४ भक्ते लाभाः २४ । ३२ । ४० ।

फैलाव- यहां तीन वणिक् हैं उनका अलग२ धन (प्रक्षेपधन) ५१ । ६८ । ८५ इकावन, अडसठ, पिच्यासी है. और मिश्रधन ३०० तीनसौ है. इसी मिश्रधनमें प्रक्षेपधनोंको अलग२ गुणा किया तब १५३०० । २०४०० । २५५०० ऐसा होनेपर प्रक्षेपधनोंके योग २०४ दोसौ चार भाग तीनो जगह दिया तब ७५ । १०० । १२५ पिछहत्तर, सौ, एकसौ पच्चीस यह क्रमसे तीनो जगह गुणनफल हुआ. इनमें क्रमसें तीनोंको व्यवहार करके ७५ । १०० । १२५ मिला. इन

तीनो राशियोंमें क्रमसें प्रक्षेपधन ५१ । ६८ । ८५ को घटाया तब क्रमसे २४ । ३२ । ४० लाभ हुआ.

अथवा मिश्रधन ३०० में प्रक्षेप (आदि) धनोंके योगको घटाया तब सबको मिलकर ९६ छियानवे लाभ हुआ. इसको प्रक्षेपधनोंसे अलग २ गुणा किया तब क्रमसे ४८९६ । ६५२८ । ८१६० हुआ. यहां तीनो जगह प्रक्षेप योग २०४ का भाग लिया तब तीनोंको क्रमसे २४ । ३२ । ४० लाभ हुआ. इन तीनोंको जोडा तो वही मिलकर तीनो ९६ छियानवे लाभ हुआ.

**वाप्यादिपूरणे करणसूत्रं वृत्तार्द्धम्-** अब फुहारोंके द्वारा हौज (वापी) पूरा होनेकी रीति आधे श्लोकमें लिखतेहैं.

**भजेच्छिदोंशैरथतैर्विमिश्रैरूपंभजेत्स्यात्परिपूर्तिकालः२३**

**अन्वयः-** छिदः । अंशैः । विभजेत् । अथ । तैः । विमिश्रैः । रूपम् । विभजेत् । तदा । परिपूर्तिकालः । स्यात् ॥ २३ ॥

हरोंमें अंशोंका भाग देय. फिर हरोंमें भाग देनेसें जो लब्धि हुई है. उनका योग करके उसयोगका एक १ में भाग देय तब भरजानेका समय लब्धि होताहै. ॥ २३ ॥

## उदाहरणम्.

**येनिर्झरा दिनदिनार्द्धतृतीयषष्ठैः सम्पूरयन्ति हिपृथक्पृथगेवमुक्ताः ॥ वापींयदा युगपदेवसरवे विमुक्तास्ते केनवासरलवेनतदाव-दाशु ॥ १ ॥**

**अन्वयः-** हे सखे ! ये । निर्झराः । पृथक् पृथक् । एव । मुक्ताः । हि । दिनदिनार्द्ध तृतीयषष्ठैः । वापीम् । पूरयन्ति । ते । युगपत्-एव । विमुक्ताः । तदा । केन । वासरलवेन । वापीम् । पूरयन्ति । इति । आशु । वद ॥ १ ॥

अर्थः- हे मित्र! तीन झरने (फुहारे) हैं. वह अलग २ छोडनेसे वापी (हौज) को एक तो एक दिनमें भरता है. दूसरा आधे दिनमें भरता है. तीसरा दिनके तीसरे भागमें भरता है चौथा दिनके छठे भागमें भरता है. यदि उनको एक साथ छोडदें तो वह चारों फुहारे मिलकर हौजको कितनी देरमें वापीको भरेंगे. सो जलदी कहो ॥ १ ॥

न्यासः । $\frac{१}{१}$ $\frac{१}{२}$ $\frac{१}{३}$ $\frac{१}{६}$

लब्धो वापी परिपूर्तिकालो दिनांशाः $\frac{१}{१२}$

फैलाव- यहाँ चारों फुहारे दिनके $\frac{१}{१}$ $\frac{१}{२}$ $\frac{१}{३}$ $\frac{१}{६}$ इन भागोंमें पूरा करते हैं. ऊपर कहीहुई रीतियोंके अनुसार अंशोंका हरोंमें भाग दिया तब क्रमसे $\frac{१}{१}$ $\frac{२}{१}$ $\frac{३}{१}$ $\frac{६}{१}$ इनका योग किया तो $\frac{१२}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इसका रूप (एक १) में भाग लिया तब $\frac{१}{१२}$ एकके नीचे बारह हर लब्धि हुआ. यही उत्तरहै. अर्थात् सब फुहारे मिलके एक दिनके बारहमें अंशमें (एक घंटेमें) हौजको भर देंगे. ॥

अथ क्रयविक्रये करणसूत्रं वृत्तम्- अब वस्तु मोल लेना अथवा बेचना इसकी रीति एक श्लोकमें लिखते हैं:-

पण्यैः स्वमूल्यानि भजेत्स्वभागैर्हत्वा तदैक्येन भजेच्च तानि ॥ भागांश्च मिश्रेण धनेन हत्वा मौल्यानि पण्यानि यथाक्रमं स्युः ॥ २४ ॥

अन्वयः - स्वमूल्यानि । स्वभागैः । हत्वा । पण्यैः । विभजेत् । तानि । भागान् । च । मिश्रधनेन । हत्वा । तदैक्येन । विभजेत् । तदा । यथाक्रमं । मौल्यानि । पण्यानि । च । स्युः ॥ २४ ॥

अपने २ मूल्योंको अपने २ भागोंसे गुणा करै. और उन गुणा किये हुए अङ्कोंमें जो वस्तु वेची जाय उसकी तोलका भाग लेय. भाग लेनेसे जो राशि आवै उनको दानमें अलग २ लिखे. फिर एक १ जगहका योग करै. दूसरी जगहके अङ्कोंको विना योग किये लिखा रहने देय. फिर जिनका योग नहीं किया है. उनको अलग २ मिश्रधनसे गुणा करै. और जोडे हुए अङ्कोंसे भाग लेय तो उन वस्तुओंका अलग २ मूल्य मालूम होगा. फिर भागोंको मिश्रधनसे गुणा करके उसी योगका भाग देय तब अलग २ तोल मालूम होगी ॥ २४ ॥

उद्देशकः - उदाहरणः-

सार्द्धं तण्डुलमानकत्रयमहो द्रम्मेण मानाष्टकं
मुद्गाना ञ्च यदि त्रयोदशमिता एता वणिक्काकिणीः॥
आदायार्प्पय तण्डुलांशयुगलं मुद्गैकभागान्वितं
क्षिप्रं क्षिप्रभुजो व्रजेम हि यतः सार्थोऽग्रतो यास्यति १

अन्वयः- अहो वणिक् ।। यदि । सार्द्धम् । तण्डुलमानकत्रयम् । मुद्गानां । च । मानाष्टकम् । द्रम्मेण । लभ्यते । तर्हि । एताः । त्रयोदशमिताः । काकिणीः । आदाय । मुद्गैकभागान्वितम् । तण्डुलांशयुगलम् । क्षिप्रम् । अर्पय । वयम् । हि । क्षिप्रभुजः । व्रजेमहि । यतः । सार्थः । अग्रतः । यास्यति ॥ २४ ॥

हे वैश्यवर्य्य!। साढे तीन $3\frac{1}{2}$ मान चावल और मूंग ८ आठ मान एक १ द्रम्मकी आती है. तो यह १३ तेरह काकिणी लो और दोनो वस्तु दो. परन्तु मूंगका एक भाग हो और चावल दो २ भाग हों. ( जलदी दो क्यों कि हम जलदी भोजन बना खाकर चले जॉयँ नहीं तो संङ्गके आदमी आगे चले जायँगे. ) तो कहो उस वणिकनें मूंग कितनी दी. और चावल

कितने दिये और उनका अलग २ मोल क्या हुआ. ॥ १ ॥

न्यासः। पण्ये ७/२ ८/१ मौल्ये १/१ १/१ स्वभागौ २/१ १/१ मिश्रधनम् १३/६४ अत्रस्वमूल्ये स्वभागगुणिते पण्याभ्यां भक्ते जाते ४/७ १/८ भागौच २/१ १/१ मिश्रधनेन १३/६४ संगुण्य भक्ते जाते तण्डुलमुद्गमूल्ये १/६ ७/१९२ तथा तंडुलमुद्गमाने भागौ ७/१२ ७/२४ अत्र तण्डुलमूल्ये पणौ २ काकिण्यौ २ वराटकाः १३ १/३ मुद्गमूल्ये काकिण्यौ २ वराटकाः ६ १/३ ॥

फैलाव- अपने २ मूल्यों १/१ १/१ को अपने २ भागों २/१ १/१ सें गुणा किया अर्थात् चावलोंके मूल्य १/१ को चावलोंके भाग २/१ से गुणा किया तब २/१ ऐसा रूप हुआ. और मूंगके मूल्य १/१ को मूंगके भागसे १/१ गुणा किया तब १/१ ऐसा रूप हुआ. इस प्रकार अपने२ मूल्यको अपने२ भागोंसे गुणा करनेपर २/१ १/१ ऐसा रूप हुआ. अब इनमें अपनी २ तोलका भाग दिया अर्थात् २/१ में चावलोंकी तोल ७/२ का भाग दिया तब ४/७ ऐसा रूप हुआ. और १/१ में मूंगकी तोल ८/१ का भाग दिया तब १/८ ऐसा रूप हुआ. इस प्रकार दोनो स्थानमें भाग देनेसे ४/७ १/८ ऐसा रूप हुआ. इनको दो जगह लिखा. फिर एक जगह दोनो ४/७ १/८ राशियोंका योग कर लिया और एक जगह वैसा ही रहने दिया. जहाँ योग किया वहाँ ३९/५६ ऐसा रूप हुआ. विना योग किये हुए दोनों राशियों ४/७ १/८ को मिश्र धन १३/६४ से गुणा किया तब ५२/४४८ १३/५१२ ऐसा रूप हुआ. इन दोनों राशियोंमें पहले जो योग ३९/५६ कर आये हैं;

उसका भाग लिया तो क्रमसे लब्धि हुआ. $\frac{१}{६}$ $\frac{७}{१९२}$ यह क्रमसें चावल और मूंगका द्रम्मरूप मोल हुआ. अर्थात् २ दो भाग चावलका मोल दो २ पण २ काकिणी १३ तेरह वराटक और वराटकका तृतीयांश $\frac{१}{३}$ हुआ. और एक भाग मूंगका मूल्य २ दो काकिणी ६ छः वराटक और दो २ वराटकका तीसरा भाग $\frac{२}{३}$ हुआ. फिर ऊपरोक्त रीतिके अनुसार चावल और मूंगके भागों $\frac{२}{१}$ $\frac{१}{१}$ को मिश्र धन $\frac{१३}{६४}$ से गुणा किया तो हुए $\frac{२६}{६४}$ $\frac{१३}{६४}$ इनमें ऊपर जो योग $\frac{३९}{६४}$ किया था उसका भाग लिया तब क्रमसे चावल और मूंग तोलमें $\frac{७}{१२}$ $\frac{७}{२४}$ मान मिलेंगे. ॥

## उदाहरण- दूसराउदाहरण.—

कर्पूरस्य वरस्य निष्कयुगलेनैकं पलं प्राप्यते
वैश्यानन्दन! चन्दनस्य च पलं द्रम्माष्टभागेन चेत्।
अष्टांशेन तथागुरोः पलदलं निष्केण मे देहि तान्
भागैरेककषोडशाष्टकमितैर्धूपं चिकीर्षाम्यहम् ॥ २॥

**अन्वयः**- हे वैश्यानन्दन! चेत्। वरस्य । कर्पूरस्य । एकम्। पलम् । निष्कयुगलेन । प्राप्यते । चन्दनस्य । च । पलम् । द्रम्माष्टभागेन । प्राप्यते । तथा । अष्टांशेन । अगुरोः । पलदलम् । प्राप्यते । तर्हि । तान् । एककषोडशाष्टकमितैः । भागैः । मे । निष्केण । देहि । यतः । अहम् । धूपम् । चिकीर्षामि ।२।

**अर्थः**- हे अपनी माताको आनन्द देनेवाले वैश्य कुमार! यदि सुन्दर कर्पूर एकपल २ दो निष्कका मिलता है. और चन्दन एक पल द्रम्मके आठवें भाग $\frac{१}{८}$ का मिलता है. और अगर $\frac{१}{२}$ आधा पल द्रम्मके आठवें भागमें मिलता है तो इन सब वस्तुओंको अर्थात् कपूर १ एक भाग चन्दनके १६ सोलह भाग अगरके ८ आठ भाग एकनिष्कसेमुझको दो क्योंकि मुझको

धूप लेनेकी इच्छा है ॥ २ ॥ (यहां बताओ कि तीनों चीजें तोलमें कितनी २ मिलेंगी. और उनका अलग क्या मोल होगा)

न्यासः । पण्यानि $\frac{१}{१}$ $\frac{१}{१}$ $\frac{१}{२}$ मूल्यानि $\frac{३२}{१}$ $\frac{१}{८}$ $\frac{१}{८}$

भागाः $\frac{१}{१}$ $\frac{१६}{१}$ $\frac{८}{१}$ मिश्रधनम् द्रम्माः १६

लब्धानिकर्पूरादीनां मूल्यानि १४ $\frac{२}{९}$ $\frac{८}{९}$ $\frac{८}{९}$

तथैव तेषां पएयानि $\frac{४}{९}$ ७ $\frac{१}{९}$ ३ $\frac{५}{९}$ ॥

| फैलाव- | कर्पूर. | | चन्दन. | | अगर. | | मिश्रधन. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मोल $\frac{३२}{१}$ | भाग $\frac{१}{१}$ | मोल $\frac{१}{८}$ | भाग $\frac{१६}{१}$ | मोल $\frac{१}{८}$ | भाग $\frac{१}{८}$ | १६ |
| | पल $\frac{१}{१}$ | | पल $\frac{१}{१}$ | | पल $\frac{१}{२}$ | | |

यहाँ अपने २ मूल्यको अपने भागोंसे ऊपरोक्त रीतिके अनुसार गुणा किया अर्थात् कर्पूरके मूल्य $\frac{३२}{१}$ को अपने भाग $\frac{१}{१}$ से गुणा किया. तब $\frac{३२}{१}$ ऐसा रूप हुआ. फिर चन्दनके मूल्य $\frac{१}{८}$ को अपने भाग $\frac{१६}{१}$ से गुणा किया तब $\frac{२}{१}$ ऐसा रूप हुआ और अगरके मूल्य $\frac{१}{८}$ को अपने भाग $\frac{१}{८}$ सें गुणा किया तब ऐसा स्वरूप हुआ. इस प्रकार तीनोंके मूल्योंको अपने २ भागोंसे गुणा करनेसे ऐसा $\frac{३२}{१}$ $\frac{२}{१}$ $\frac{१}{१}$ रूप हुआ. इनमें अपनी २ तोलका भाग लिया अर्थात् $\frac{३२}{१}$ में अपनी तोल $\frac{१}{१}$ का भाग लिया तब $\frac{३२}{१}$ ऐसा रूप हुआ. $\frac{२}{१}$ में अपनी तोल $\frac{१}{१}$ का भाग लिया तब $\frac{२}{१}$ ऐसा स्वरूप हुआ. $\frac{१}{१}$ में अपनी तोल $\frac{१}{२}$ का भाग देनेसे $\frac{२}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इस प्रकार तीनो राशिमें अपनी २ तोलका भाग देनेसे $\frac{३२}{१}$ $\frac{२}{१}$ $\frac{२}{१}$ ऐसा स्वरूप हुआ. इनको दो जगह अलग २ लिखा. एक जगह तीनो राशिका योग कर लिया और एक जगह वैसाही रहने दिया. जहां योग किया वहां $\frac{३६}{१}$ ऐसा

रूप हुआ. फिर विना योग करी हुई जो राशि $\frac{३२}{१}$ $\frac{२}{१}$ $\frac{२}{१}$ हैं उनको मिश्रधन $\frac{१६}{१}$ द्रम्मसे अलग २ गुणा किया. तब $\frac{५१२}{१}$ $\frac{३२}{१}$ $\frac{३२}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इनमें ऊपर जो योग $\frac{३६}{१}$ कर आये हैं उसका अलग २ भाग लिया तब लब्धिका $\frac{१२८}{९}$ $\frac{८}{९}$ $\frac{८}{९}$ ऐसा रूप हुआ. इस प्रकार कर्पूर, चन्दन, अगर इनका क्रमसे १४ $\frac{२}{९}$ $\frac{८}{९}$ $\frac{८}{९}$ इतना द्रम्म मूल्य हुआ. फिर कर्पूर, चन्दन, अगर, इन तीनोंके भागों $\frac{१}{१}$ $\frac{१६}{१}$ $\frac{८}{१}$ को मिश्रधन $\frac{१६}{१}$ से गुणा किया तब $\frac{१६}{१}$ $\frac{२५६}{१}$ $\frac{१२८}{१}$ ऐसा रूप हुआ. इनमें ऊपर जो योग किया था $\frac{३६}{१}$ उसका भाग दिया तब लब्धिका $\frac{४}{९}$ $\frac{६४}{९}$ $\frac{३२}{९}$ ऐसा रूप हुआ. इस प्रकार कर्पूर, चन्दन, अगर, इनकी क्रमसें $\frac{४}{९}$ ७ $\frac{१}{९}$ ३ $\frac{५}{९}$ इतना पल तोल हुआ यही मिलेगा.

**रत्नमिश्रे करणसूत्रं वृत्तम्** - रत्नोंके विषयकी मिश्र गणित करनेकी रीति एक श्लोकमें लिखते हैं:-

**नरघ्नदानोनितरत्नशेषैरिष्टे हृते स्युः खलु मूल्यसंख्याः।**
**शेषैर्हृते शेषवधे पृथक्स्थैरभिन्नमूल्यान्यथवा भवन्ति २५**

**अन्वयः**- खलु। नरघ्नदानोनितरत्नशेषैः। इष्टे-हृते। मूल्यसंख्याः। स्युः। अथवा। शेषवधे। पृथक्स्थैः। शेषैः। हृते। अभिन्नमूल्यानि। भवन्ति ॥ २५ ॥

**अर्थः**- (जहां मनुष्योंका अपने पदार्थोंके परस्पर अलटे पलटे समान धन कहा हो, तहाँ) मनुष्योंकी संख्यासे गुणी हुई दानकी संख्याके घटानेसे जितने २ रत्न शेष रहैं. उनका अलग २ इष्ट अङ्कमें भाग लेय तब जो जो लब्धि होगी वही निश्चय करके प्रति २ रत्नका मोल होगा.

अथवा- सब जो शेष रहैं उन सबको परस्पर गुणा करके जो राशि हो उसमें शेष अङ्कोंका अलग २ भाग देय तब प्रति२

रत्नका मोल लब्धि मिलैगा. ॥ २५ ॥

**अत्रोद्देशकः-** इस विषयका उदाहरण.

माणिक्याष्टकमिंद्रनीलदशकं मुक्ताफलानां शतं सद्वज्राणि च पञ्च रत्नवणिजां येषां चतुर्णां धनं । संगस्नेहवशेन ते निजधनाद्दत्वैकमेकं मिथो जातास्तुल्यधनाः पृथग्वद सखे! तद्रत्नमूल्यानि मे ॥ १ ॥

**अन्वयः-** हे सखे! । येषाम् । रत्नवणिजाम् । माणिक्याष्टकम् । इन्द्रनीलदशकम् । मुक्ताफलानाम् । शतम् । सद्वज्राणि च । पञ्च । चतुर्णाम् । धनम् । आसीत् । ते । सङ्गस्नेहवशात् । निजधनात् । एकम् । एकम् । मिथः । दत्वा । तुल्यधनाः । जाताः । तर्हि । रत्नमूल्यानि । मे । पृथक् । वद ॥ १ ॥

**अर्थः-** हे मित्र! जिन रत्नोंके व्यापार करनेवाले चार पुरुषोंका क्रमसें ८ आठ माणिक १० दश इन्द्रनीलमणि १०० सौ मोती ५ पांच सुन्दर हीरे यह धन था. उन्होंनें मार्गमें स्नेह होनेंसे अपने२ धनमेंसे आपसमे एक रत्न दिया. तव उन सबके पास तुल्यमूल्यका धन होगया तो कहो माणिक आदि प्रति रत्नका क्या मोल होगा? ॥ १ ॥

न्यासः। मा० ८ नी० १० मु० १०० व० ५।

दानम् १ नराः ४।

नरगुणितदानेन ४ रत्नसंख्यासूनितासु शेषाणि मा० ४ । नी० ६ । मु० ९६ । व० १ । एतैरिष्टराशौ भक्ते रत्नमूल्यानि स्युरिति । तानि च यथाकथंचिदिष्टे कल्पिते भिन्नानि ॥ अत्रेष्टं स्वधिया कल्प्यते तथाऽत्रापीष्टं कल्पितम् ९६ ॥

अतो जातानि मूल्यानि २४।१६।१।९६।
समधनम् २३३ । अथवा शेषाणांघाते २३०४
पृथक् शेषैर्भक्ते जातान्यभिन्नानि ५७६।३८४।
२४।२३०४ । जनानां चतुर्णां तुल्यधनम् ॥
५५९२ तेषामेते द्रम्माः सम्भाव्यन्ते ॥

फैलाव- यहाँ व्यापारियोनें एक १ रत्न देकर पलटा किया वही एक रत्न दान है. और मनुष्य चार ४ है. इसकारण मनुष्योंकी संख्या ४ से दानकी सङ्ख्या ९ को गुणा किया तब ४ चार हुए. इनको सबके रत्नोंमेंसे घटाया तो बचे मा॰ $\frac{४}{}$ नी॰ $\frac{६}{}$ मु॰ $\frac{}{९६}$ हीरा. इनका अलग २ इष्ट ९६ छियानवे मानकर उसमें १ भाग दिया तब क्रमसे एक २ माणिक आदिका मोल हुआ. मा॰ $\frac{}{२४}$ नी॰ $\frac{}{१६}$ मु॰ ही॰ $\frac{}{९६}$ इसप्रकार आपसमें एक २ रत्न पलट लेनेसे सबको धन बराबर होजाताहै. क्यों कि माणिक वालेके पास पाँच ५ माणिक एक १ नीलमणि. १ एक मुक्ता १ एक हीरा. है. ऊपर १ एक माणिक आदि सबका मोल बता आये हैं. उसी हिसाबसे जोडा. अर्थात् ५ पाँच माणिकका मोल १२० एकसौ बीस द्रम्म हुए. और एक १ नीलमणिका मोल १६ सोलह द्रम्म हुआ. और एक १ मुक्ताका १ एक द्रम्म हुआ. एक हीरेका ९६ छियानवे द्रम्म हुआ. सबको जोडा तब २३३ दोसौ तैंतीस द्रम्म हुआ. इसी प्रकार दूसरेके पास एक १ माणिक ७ नीलमणि. १ एक मुक्ता १ एक हीरा है. तीसरेके पास एक १ माणिक. एक १ नीलमणि. सतानवे ९७ मुक्ता एक १ हीरा. है. चौथेके पास १ एक माणिक. एक १ नीलमणि. १ एक मोती. दो २ हीराहै. सबका ऊपरोक्त मूल्यके अनुसार जोडनेसे समधन २३३ दोसौं तैंतीस होताहै. जैसा कि आगे यंत्रमें लिखाहै.

| व्योपारी. | पहला. | दूसरा. | तीसरा | चौथा. |
|---|---|---|---|---|
| माणिक | ५ | १ | १ | १ |
| नीलमणि | १ | ७ | १ | १ |
| मुक्ताफल | १ | १ | ९७ | १ |
| हीरा. | १ | १ | १ | २ |

| | पहला. | | दूसरा. | | तीसरा. | | चौथा. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| **माणिक.** | संख्या. | मूल्य | संख्या. | मूल्य | संख्या. | मूल्य. | संख्या. | मूल्य. |
| एककामूळ २४ | ५ | १२० | १ | २४ | १ | २४ | १ | २४ |
| **नीलमणि** | सं० | मू. | सं. | मू. | सं. | मू. | सं. | मू. |
| एक०मू० १६ | १ | १६ | ७ | ११२ | १ | १६ | १ | १६ |
| **मुक्ताफल** | सं. | मू. | सं. | मू. | सं. | मू. | सं. | मू. |
| एक०मू० १ | १ | १ | १ | १ | ९७ | ९७ | १ | १ |
| **हीरा** | सं. | मू. | सं. | मूल्य | सं. | मू. | सं. | मू. |
| एककामू० ९६ | १ | ९६ | १ | ९६ | १ | ९६ | २ | १९२ |
| **सबका जोड.** | २ | २३३ | | २३३ | | २३३ | | २३३ |

इसउदाहरणमें इष्ट कल्पना करना. अपनी बुद्धिके अनुसार लिखाहै. उसकी रीति यह है. कि रत्नोंमें मनुष्यसंख्यासे गुणा करीहुई दोनकी संख्या घटाकर जो रत्न शेष रहै. उनमेंसे पहलीदो राशियोंमें किसी अंक परिवर्तन लगै तो दे लेय. परिवर्तन देनेसे जो अङ्क आये उनको परस्पर घात करलेय. घात करनेसें जो अङ्क आये उनको जिस अङ्कका परिवर्तन दिया हो उसमें गुणा करै. फिर जो अङ्क हो, उसको एक राशि शेषित रत्नोंमें की दोनों-

को किसी अङ्कका परिवर्तन लगसके तौ देय परिवर्तन देनेसे जो अङ्क आमे उनका परस्पर घात करै. और जिस अङ्कका परिवर्तन दिया हो, उससे गुणा करै. इसी प्रकार जितनी राशि हों, सबसे वही रीतिसे क्रिया करै. यदि किसीका परिवर्तन न लग सक्ता हो तौ दोनो राशियोंका ही परस्पर घात करलेय. और उसीको एक राशि मान लेय. जैसा कि इसी उदाहरणोंमें मनुष्योंकी संख्या ४ से गुणित रत्नोंकी सङ्ख्या ४ को रत्नोंमें घटानेसें ४, ६, १, ९६ यह राशियों होतीहैं. यहां पहली दो २ राशियों ४, ६ में दो २ का परिवर्तन दिया तब २, ३ ऐसा स्वरूप हुआ. इन दोनो अङ्कोंका परस्पर घात किया तब ६ छः हुआ. इसको परिवर्तन अङ्क २ दोसें गुणा किया तब १२ बारह हुए. अब १२ की एक राशि माना. और एक राशि शेषित रत्नोंमें १ की ली तब १२, १ ऐसा स्वरूप हुआ. यहाँ किसीका परिवर्तन नहीं लगसक्ता. इस कारण दोनो राशियोंके घात १२ को ही एक राशि माना. और एक शेषित रत्नोंमेंकी ९६ ली. तब १२, ९६ ऐसा स्वरूप हुआ. यहाँ १२ बारहका परिवर्तन दिया तब १, ८ ऐसा स्वरूप हुआ. यहां दोनो राशियोंका घात ८ आठ हुआ. इसको परिवर्तक अङ्क १२ से गुणा किया तब ९६ छियानवे हुआ. अब कोई शेषित राशि नहीं रही इस कारण यही ९६ इष्ट है. इसी पर ऊपरोक्त क्रिया करनेसे उत्तर मिलेगा. ॥

अथवा शेष अङ्कों ४।६।१।९६ का घात करकै उसको इष्ट माना २३०४ इसमें अलग २ शेषोंका भाग लिया तबभी प्रतिरत्नका मूल्य मिला. ५७६।३८४।२४।२३०४ इसरीतिसे सबका समानधन अलग २ पाँच हजार पांचसो बा-

नवे ५५९२ होता है.

### अथ सुवर्णगणिते करणसूत्रं वृत्तम् .

अब सुवर्णके विषयमें मिश्रगणित करनेकी रीति एक श्लोकमें लिखते हैं·

**सुवर्णवर्णाहतियोगराशौ स्वर्णैक्यभक्ते कनकैक्यवर्णः ॥ वर्णो भवेच्छोधितहेमभक्ते वर्णोद्धृते शोधितहेमसङ्ख्या ॥ २६ ॥**

**अन्वयः**- सुवर्णवर्णाहतियोगराशौ । स्वर्णैक्यभक्ते । कनकैक्यवर्णः । स्यात् । शोधितहेमभक्ते । वर्णः । स्यात् । वर्णोद्धृते । शोधितहेमसङ्ख्या । भवेत् ॥ २६ ॥

**अर्थः**- सुवर्णकी तोलको अपने २ वर्ण (प्रमाण जितनेका हो उस धनसे ) गुणा करै. फिर गुणा करनेसे जो गुणनफल हों, उनको जोड लेय. उसमे सब सुवर्णोंकी तोलके योगका भाग देय तब जो लब्धि हो , वह सब मिले हुए सुवर्णका एक भाव होताहै. और यदि उसी वर्ण और तोलके घात योगमें शोधे हुए सुवर्णका भाग देय तब पहले वर्णकी सङ्ख्या मालूम होती है. और यदि वर्णका भाग लेय तब शोधे हुए (जिसको शोधा है उसकी ) सुवर्णकी तोल माल्लम होती है. २६

### (उदाहरणानि.)

**विश्वार्करुद्रदशवर्णसुवर्णमाषा दिग्वेदलोचनयुगप्रमिताः क्रमेण ॥ आवर्तितेषु वद तेषु सुवर्णवर्णं तूर्णं सुवर्णगणितज्ञ ! वणिग्भवेत्कः ॥ १ ॥ तेशोधनेयदि च विंशतिरुक्तमाषाः स्युः षोडशाश्च वद वर्णमितिस्तदा का ॥ चेच्छोधितं भवति षोडशवर्णहेम ते विंशतिः कति भवन्ति तदा तु माषाः ॥ २ ॥**

**अन्वयः-** हे सुवर्णगणितज्ञ ! । वणिक् ! । विश्वार्करुद्रदशवर्ण-सुवर्णमाषाः । क्रमेण । दिग्वेदलोचनयुगप्रमिताः । सन्ति । तेषु। आवर्तितेषु । सुवर्णवर्णम् । तूर्णम् । वद। कः । भवेत् ॥ १ ॥

ते। विंशतिः । उक्तमाषाः। शोधने । यदि । षोडश । स्युः। तदा। का । वर्णमितिः । स्यात् । इति । आशु । वद। चेत् । ते । विंशतिः। शोधितम्। षोडशवर्णहेम । भवन्ति । तदा । कति । माषाः । स्युः ॥ २ ॥

**अर्थः-** हे सुवर्णके गणितमें प्रवीण वैश्य! १३ तेरह १२ बारह ११ ग्यारह . दश १० के भागके २ सुवर्णके क्रमसे दश.४ चार, दो २ चार ४ माष हैं. अर्थात् तेरहके भावका सुवर्ण दश १० माषे है. बारह१२ के भावका चार ४ माषे हैं. ग्यारह ११ के भावका २ दो माषे हैं. दश१० के भावका चार ४ माषे हैं. इन सब सुवर्णोंको मिलाकर गलालिया तब क्या भावका होगा? यह शीघ्र कहो ॥ १ ॥

वही पहले कहेहुए वीस २० माषे यदि शोधनेसे सोलह १६ माषे रहगया तो सुवर्ण किस भावका होगा? यह शीघ्र कहो ॥ और यदि वही वीस २० माषे सुवर्ण गलानेसे सोलह १६के भावका होजाय तो कितने माषे रहैगा? ॥ २ ॥

न्यासः $\frac{13}{10}$ $\frac{12}{4}$ $\frac{11}{2}$ $\frac{10}{4}$

जाता आवर्तिते सुवर्णवर्णमितिः १२ ।

एतएव यदि शोधिताः सन्तः षोडशमाषाः भवन्ति तदा वर्णः १५ ।

यदि तदेव शोधितं षोडशवर्णं स्वर्णं भवति तदा पञ्चदश१५माषा भवन्ति ॥

**फैलाव-** यहां ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार सुवर्णकी तोल

को अपने २ वर्ण (भाव) से गुणा किया तब क्रमसे गुणनफल १३०, ४८, २२, ४० यह हुआ. इनका योग (जोड) किया तब दोसौ चालीस २४० हुआ. इसमें सुवर्णकी तोलके योग २०का भाग लिया तब १२ बारह लब्धि हुआ. यही सब सुवर्णको गलाकर सबका एक भाव होगा.

| १३० | १० |
|---|---|
| ४८ | ४ |
| २२ | २ |
| ४० | ४ |
| २४० | २० |

और जहाँ वही बीस २० माषे सुवर्ण गलानेसे १६ सोलह माषे रहा. वहाँ ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार उसी सुवर्णकी तोल और वर्णके घात योग २४० में शोधनेसे जो सुवर्णकी तोल १६ रही है उसका भाग दिया तब १५ पन्द्रह लब्धि हुआ. यही शुद्ध हुए सुवर्णका भाव होगा. ॥

और जहाँ वही बीस २० माषे सुवर्ण गलानेसे १६ सोलहके भावका हो जाताहै. वहाँ ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार उसी सुवर्णकी तोल और वर्णके घात योग २४०में शुद्ध करनेपर जो वर्ण (भाव) हुआ १६ उसका भाग लिया तब १५ पन्द्रह लब्धि हुआ. यही शुधे सुवर्णकी तोल रहैगी. ॥

अथ वर्णज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम् - जिन वर्णोंके मिलानेसे एक वर्ण हुआ है उनमेसे जिस वर्णको नहीं जानतेहै. उसके जाननेकी रीति एक श्लोकमें लिखते हैं:-

स्वर्णैक्यनिघ्नाद्युतिजातवर्णात्सुवर्णतद्वर्णवधैक्य-
हीनात् ॥ अज्ञातवर्णाग्निजसङ्ख्यया स्तमज्ञात
वर्णस्य भवेत्प्रमाणम् ॥ २७ ॥

अन्वयः - युतिजातवर्णात् । स्वर्णैक्यनिघ्नात् । सुवर्णतद्वर्णवधैक्य-हीनात् । अज्ञातवर्णाग्निजसङ्ख्यया । यत् । आप्तम् । तत् । अ-ज्ञातवर्णस्य । प्रमाणम् । भवेत् ॥ २७ ॥

अर्थः- अनेक प्रकारके सुवर्ण मिलानेसे जो वर्ण (भाव) होताहै

वह युतिजातवर्ण कहाजाता है. उस युतिजात वर्णको सोनेकी तोलके योग (जोड) से गुणा करके उसमें सोनेकी तोल और वर्ण इनके घातयोगको घटादेय जो शेष रहे उसमें उस सुवर्ण की तोलका भाग देय जिसका वर्ण नहीं जानते हैं उसका भाग देनेसे जो लब्धि हो वही उसी वर्णकी सङ्ख्या है. जिसकी संख्या नहीं जानते हैं. ॥ २७ ॥

## उदाहरणम्.

दशेशवर्णावसुनेत्रमाषा अज्ञातवर्णस्य षडेतदैक्ये ।
जातं सखे द्वादशकं सुवर्णमज्ञातवर्णस्य वद प्रमाणं ॥ १ ॥

**अन्वयः-** हे सखे ! । वसुनेत्रमाषाः । दशेशवर्णाः । सन्ति । अज्ञातवर्णस्य । षट् । माषाः । सन्ति । एतदैक्ये । द्वादशकम् । सुवर्णम् । जातम् । तर्हि । अज्ञातवर्णस्य । प्रमाणम् । वद ॥ १ ॥

**अर्थः-** हे मित्र ! आठ ८ और दो २ माषे सुवर्ण दश १० और ग्यारह ११ के भावका है. और जिसका भाव नहीं जानते वह सुवर्ण ६ छः माषे है. और सबको मिलाकर गलानेसे एकभाव १२ बारह होता है. तो जिसका भाव नहीं जानते हैं उसका क्या भाव होगा ? सो कहो ॥ १ ॥

न्यासः । $\frac{१०}{८}$ $\frac{११}{२}$ $\frac{०}{६}$

लब्धमज्ञातवर्णमानम् १५ ।

**फैलाव-** यहाँ युतिजातवर्ण (सब सुवर्णोंको मिलाकर गलानेसे जो भाव हुआ) बारह १२ है. उसको सुवर्णकी तोलके योग (जोड) सोलह १६ से गुणा किया तब १९२ एकसौ बानवे हुए. इसमें सुवर्णकी तोलको अपने २ वर्णसे गुणा करके ८० । २२ जो योग (जोड) १०२ हुआ उसको घटाया तब नब्बह ९० बचे इसमें अज्ञातवर्ण सुवर्णकी तोल ६,

का भाग दिया तब १५ पन्द्रह लब्धि हुआ. यही उस सुवर्णका वर्ण (भाव) है. जिसका वर्ण नहीं जानतेथे. क्यों कि पहले कही हुई रीतिके अनुसार अब सुवर्णकी तोलोंको अपने २ वर्णसे गुणा किया तब क्रमसे ८०, २२, ९० यह गुणनफल हुए. इनका योग किया तब १९२ एकसौ बानवे हुआ. इसमें सुवर्णकी तोल ८, २, ६ के जोड. १६ का भाग देनेसे वही १२ बारह लब्धि युतिजातवर्ण मालूम होजाताहै.

सुवर्णज्ञानाय करणसूत्रं वृत्तम्- जिनवर्णोंके मिलानेसे एक वर्ण हुआहै; उनमेंसे जिसकी तोल नहीं जानतेहैं उसकी तोल जाननेकी रीति एक श्लोकमें लिखते हैं:-

स्वर्णैक्यनिघ्नो युतिजातवर्णः स्वर्णघ्नवर्णैक्यवियोजितंच।
अहेमवर्णाग्निजयोगवर्णविश्लेषभक्तोऽविदिताग्निजंस्यात् २८

अन्वयः- युतिजातवर्णः। स्वर्णैक्यनिघ्नः। स्वर्णघ्नवर्णैक्यवियोजितम्। च। अहेमवर्णाग्निजयोगवर्णविश्लेषभक्तः। अविदिताग्निजम्। स्यात् ॥ २८ ॥

अर्थः- युतिजातवर्ण (सब सुवर्णोंको मिलाकर गलानेसे जो भाव हुआहै) को सब सुवर्णकी तोलके योगसे गुणा करै. फिर जो गुणनफल हो उसमें जिन सुवर्णोंका वर्ण मालूम है. उन सुवर्णोंकी तोलको अपने २ भावसे गुणा करके जो योग हो उसको घटादेय जो शेष रहै उसमें जिस सुवर्णका तोल नहीं मालूम है उसके वर्ण और युतिजातवर्ण इनका अन्तर करनेसे जो शेष रहै; उसका भाग देनेसे जो लब्धि हो वही उस तोलकी संख्याहै, जिस तोलको नहीं जानतेथे. ॥ २८ ॥

उदाहरणम्- उदाहरण कहतेहैं.—

दशेन्द्रवर्णा गुणचन्द्रमाषाः किञ्चित्तथा षोडशक-स्यतेषाम् ॥ जातंयुतौ द्वादशकं सुवर्णं कतीह ते षोडशवर्णमाषाः ॥ १ ॥

**अन्वयः-** गुणचंद्रमाषाः । दशेन्द्रवर्णाः । सन्ति । तथा । षोडशकस्य । किञ्चित् । सन्ति । तेषाम् । युतौ । द्वादशकम् । सुवर्णम् । जातम् । तर्हि । इह । ते । षोडशवर्णमाषाः । कति । सन्ति ॥ १ ॥

**अर्थः-** सुवर्ण ३ तीन और १ एक माषे क्रमसे दश १० और १४ चौदह के वर्णका है. और जिसकी तोल नहीं जानते वह सोलह वर्णका है. और सबको मिलाकर गलानेसे बारह १२ के भावका सुवर्ण होताहै. तौ कहो वह सोलह १६ के भावका सुवर्ण कितना है. ॥ १ ॥

न्यासः $\frac{१०}{३}$ $\frac{१४}{१}$ $\frac{१६}{०}$

लब्धं माषमानम् १ ।

**फैलाव-** यहां युतिजातवर्ण १२ बारहहै. उसको तोलके योग ४ चारसे गुणा किया तब ४८ अडतालीस हुआ. इसमें जिनकी तोल मालूम है उन सुवर्णोंको अपने२ वर्णसे गुणा करके ३०, १४, योग किया तब ४४ चौवालीस हुआ. इसको घटाया, तब ४ चार शेष रहा. इसमें जिस सुवर्णकी तोल नहीं जानतेहैं उसका १६ और युतिजातवर्ण १२ का अन्तर करनेसे जो शेष ४ रहा उसका भाग दिया तब १ एक लब्धि हुआ. यही उस सुवर्णकी तोलहै. जिसकी वर्ण जानकर भी तोल नहीं जानतेथे. क्यों कि, ऐसा होनेपर सुवर्णकी तोलोंको अपने वर्णसे गुणा किया तब ३०, १४, १६ऐसा हुआ. इसके योग ६०में तोलके योग $\frac{३}{५}$ पांच ५का भाग लिया तब ल-

ब्धि १२ बारह वही युतिजातवर्ण होताहै.

## सुवर्णज्ञानायाऽन्यकरणसूत्रं वृत्तम्-

जहाँ किसीभी वर्णकी तोलविना जाने दोनोकी तोल जानने की रीति और लिखतेहैं. (एक श्लोकमें.)

साध्येनोनोऽनल्पवर्णो विधेयः
साध्यो वर्णः स्वल्पवर्णोनितश्च ॥
इष्टक्षुण्णे शेषके स्वर्णमाने
स्यातां स्वल्पानल्पयोर्वर्णयोस्ते ॥ २९ ॥

**अन्वयः**- अनल्पवर्णः । साध्येन । ऊनः । विधेयः । साध्यः । वर्णः । च । स्वल्पवर्णोनितः । विधेयः । ततः । स्वल्पानल्पयोः । वर्णयोः । शेषके । इष्टक्षुण्णे । स्वर्णमाने । स्याताम् ॥ २९ ॥

**अर्थः**- योगजवर्ण (युतिजातवर्ण) को बडी संख्यावाले वर्णमें घटावे. और युतिजातवर्णमें थोडी संख्यावाले वर्णको घटावे. फिर जो दोनोंका शेष रहें उनको अलग२ कोई इष्ट कल्पना कर उससे गुणदेय तब क्रमसे सुवर्णकी तोल मालूम होतीहै॥२९

## उदाहरणम्.

हाटकगुटिके षोडशदशवर्णे तद्युतौ सखे जातम् ।
द्वादशवर्णस्कवर्णं ब्रूहि तयोः स्वर्णमाने मे ॥ १ ॥

**अन्वयः**- हे सखे! । षोडशदशवर्णे । हाटकगुटिके । स्तः । तद्युतौ । द्वादशवर्णसुवर्णम् । जातम् । तर्हि । तयोः । स्वर्णमाने । मे । ब्रूहि ॥ १ ॥

**अर्थः**- हे मित्र ! १६ सोलह और १० दशके भावकी सुवर्णकी दो गोली हैं. और उनको मिलाकर गलानेसे बारह१२के वर्णका सुवर्ण होताहै. तो कहो वह दोनो सुवर्णकी गोली कितनी २ तोलकी हैं ॥ १ ॥

तब १००० लब्धि हुए. यही वृत्त क्षेत्रान्तर्गत षट्कोणकी भुजाका प्रमाण है.

उसी वृत्तक्षेत्रके भीतर होनेवाले सप्त कोण क्षेत्रकी भुजका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार व्यास २०००को बावन हजार पचपनसे ५२०५५ से गुणा किया तब १०४११०००० दशकोटि इकतालीश लाख दश हजार हुए. इसमें एक लाख वीस हजार १२०००० का भाग दिया तब ८६७ $\frac{११}{३०}$ लब्धि हुए यही वृत्तक्षेत्रान्तर्गत सप्तकोणकी भुजका प्रमाण है ॥

उसी २००० व्यासवाले वृत्तक्षेत्रके भीतर होनेवाले अष्टकोण क्षेत्रकी भुजका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार व्यास २००० को पैंतालीस हजार नौसो बाईससे गुणा किया

तब ९१८४५००० नौ कोटि अठारह लाख चौवालीस हजार हुए. इसमें एक लाख वीस हजार १२०००० का भाग दिया तब ७६५ $\frac{११}{३०}$ लब्धि हुए. यही वृत्तक्षेत्रान्तर्गत अष्टकोण क्षेत्रकी भुजका प्रमाण हुवा.

उसी २००० व्यासवाले वृत्तक्षेत्रमें होनेवाले नवकोण क्षेत्रके भुजका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार व्यास

२००० को इकतालीस हजार इकतीस ४१०३१ से गुणा किया तो आठ करोड वीस लाख बासठ हजार ८२०६२००० हुए. इसमें एक लाख वीस हजार १२०००० का भाग दिया तब ६८३ $\frac{१७}{२०}$ लब्धि हुए.

यही ऊपर कहे हुए वृत्तक्षेत्रके अन्तर्गत नवकोण क्षेत्रकी भुजाका प्रमाण है.

इस प्रकार इष्टव्यासकल्पना करके उनव्यासोसे औरभी अनेकप्रकारकी जीवा सिद्ध होसक्तीहै. परन्तु वह गोलाध्यायकी जीवा उत्पत्तिके विषयमें कहेंगे.

**अथ स्थूलजीवाज्ञानार्थं लघुक्रियया करणसूत्रं वृत्तं.**

अब स्थूलजीवाओंके जाननेके लिये सरलरीति कहतेहैं एक श्लोक.

**चापोननिघ्नपरिधिः प्रथमाह्वयः स्यात्पञ्चाहतः परिधिवर्गचतुर्थभागः ॥ आद्योनितेनखलु तेनभजेच्चतुर्घ्नव्यासाहतंप्रथममाप्तमिहज्यका स्यात् ४९**

**अ०** - चापोननिघ्नपरिधिः । प्रथमाह्वयः । स्यात् । परिधिवर्गचतुर्थभागः । पञ्चाहतः । कार्य्यः । आद्योनितेन । तेन । चतुर्घ्नव्यासाहतम् । प्रथमम् । भजेत् । तदा । यत् । आप्तम् । तत् । खलु । इह । ज्यका । स्यात् ॥ ४९ ॥

**अर्थः** - धनुषको परिधिमें घटावै. जो बाकी रहै. उससे परिधिको गुणा करै. तब जो गुणनफलके अङ्क हों उनकों "प्रथम" कहतेहैं. परिधिका वर्ग करनेसे जो अङ्क हों उनके चौथे भागको पांचसे गुणा करै तब जो अङ्क हों उसमें प्रथमको घटावै. जो शेष रहै; उसका चतुर्गुण व्याससे गुणा करे हुए प्रथममें भाग लेय. जो लब्धि हो वह निश्चयकरके वृत्तक्षेत्रमें जीवाका प्रमाण होताहै. परन्तु यह जीवा स्थूल होतीहै ॥ ४९ ॥

## उदाहरणम्.

**अष्टादशांशेन वृत्तेः समानमेकादिनिघ्नेन च यत्र चापम् पृथक्पृथक्तत्र वदाशु जीवां खार्कैर्मितं व्यासदलं च यत्र २९**

**अ०** - यत्र । व्यासदलम् । खार्कैः । मितम् । यत्र । चापम् । च । वृत्तेः

अष्टादशांशेन । समानम् । तत्र । एकादिनिघ्नेन । वृत्ते । अष्टादशांशेनासमानम् । चापम् । तथा । जीवाम् । च । पृथक् । पृथक् । आशु । वद ॥ २९ ॥

**अर्थः-** जिस वृत्तक्षेत्रमें व्यासका आधा १२० है. अर्थात् व्यासका प्रमाण २४० दोसौ चालीस है. और धनुषका प्रमाण परिधिके अठारहमें भागके समान है. तहां उस धनुषकी जीवा कहो और एक, दो, तीन, चार, पांच, छः सात. आठ. और नौ आदिसे गुणा किये हुए उसी धनुषकी जीवाए भी अलग अलग कहो ॥ २९ ॥

न्यासः

१२० व्यासार्द्ध.

२४०
२३६
२२६
२०८
१८४
१५४
१२०
८२
४२

व्यासदलम् १२० व्यासः २४० अत्र किलाङ्कलाघवाय विंशतेः सार्द्धेकशतांश १२५० मिलितः सूक्ष्म परिधिः ७५४ अस्याष्टादशांशः ४२ अत्राप्यंक लाघवाय द्वयोरष्टादशांश १८ युतो गृहीतः । अनेन पृथक्पृथगेकादिगुणितेन तुल्यधनुषि कल्पितेज्याः साध्याः ॥ अथवाऽत्र सुखार्थं परिधेरष्टादशांशेन परिधिं धनूंषिचापवर्त्य ज्याः साध्यास्तथापिताएव भवंति अपवर्तितेन्यासः परिधिः १८ चापानिच १।२।३।४।५।६।७।८।९ यथोक्त करणेन लब्धा जीवाः ४२।८२।१२०।१५४।१८४।२०८।२२६।२३६।२४० ॥

**फैलाव-** इस वृत्तक्षेत्रके व्यासका प्रमाण २४० है. अब इसी

व्याससे परिधि जाननेके लिये पहले कही हुई "व्यासेभनंदाग्नि" - इत्यादि क्रिया करी तो परिधिका प्रमाण मिला. ७५४. परन्तु यहाँ $\frac{२०}{१२५०}$ यह भाग अर्थात् वीसका साढे बारहसौमा भाग कमती रहताहै तो भी अङ्कलाघवके अर्थ ७५४ कोही सूक्ष्मपरिधी माना. इस परिधिका अ ठारहमा भाग ४२ ब्यालीस हुवा. यही पहिला धनुष हुआ. परन्तु इस धनुषमें भी $\frac{२}{१८}$ दोका अढारवां भागहीनहै. तथापि गणित-

७५४परिधिः
२४० व्यास.
२४०
२३६
२२६
२०८
१८४
१५५
१२०
८२
४२

की सुगमताके अर्थ इसकोही ४२ पहिला धनुष माना. यही. अङ्क दुगना करनेसे दूसरा तिगुना करनेसे तीसरा. चौ. गुना करनेसे चौथा. पचगुना करनेसे पांचवाँ छगुणा करणेसे छटा सात गुना करनेसे सातवा. आठ गुणा करनेसे आठवा और नौ गुणा करनेसे नौवां धनुष होताहै. अथवा क्रिया लाघवके अ- र्थ परिधिके अठारहवें भाग अर्थात् प्रथम धनुष ४२ का परिधि तथा सब धनुषोंकापरिवर्त्तन दिया तब परिधिका प्रमाण १८ हुआ. तथा अपवर्तित धनुषोंके प्रमाण १।२।३।४।५।६।७।८।९ हुए. अब इनही धनुषोंसे जीवाओंका प्रमाण जाननेके लिये. ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार प्रथम धनुषको परिधि १८ मेंसे घ- टाया तो १७ शेष रहे. इनको धनुष १ से गुणा किया तो १७ हुए. इस अङ्ककी प्रथम संज्ञा है. फिर परिधि १८ का वर्ग किया तो ३२४ हुए. इसका चौथाई ८१ हुआ. इसको पांचसे गुणा किया तो ४०५ हुए. इसमें पहले साधे हुए प्रथम १७ को घटाया तो ३८८ बचे. इसका चौगुने व्यास ९६० से गुणा करे हुए प्रथम संज्ञक अङ्क १६३२० में भाग दिया तब ४२ मिले. यह पहिली जीवाका

प्रमाण हुआ. यहां भाग देनेके अनन्तर २४ शेष रहजाताहै. परन्तु थोडे अन्तरके कारण सावयव नहीं लेतेहैं. इसी प्रकार प्रथम संज्ञक अङ्कको सिद्ध कर ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार सब धनुषोंकी जीवा हुई क्रमसे ४२।८२।१२०।१५४।१८४।२०८।२२६।२३६।२४०।

**अथ चापानयनाय करणसूत्रं वृत्तम्**- व्यास और जीवा जानकर चाप जाननेकी रीति एक श्लोकमें ॥

**व्यासाब्धिघातयुतमौर्विकया विभक्तो जीवाङ्घ्रि-**
**पञ्चगुणितः परिधेस्तु वर्गः ॥ लब्धोनितात्**
**परिधिवर्गचतुर्थभागादाप्ते पदे वृतिदलात्पतिते धनुः**
**स्यात् ॥ ५० ॥**

**अन्वयः**- जीवाङ्घ्रिपञ्चगुणितः । परिधेः । वर्गः । व्यासाब्धिघातयुतमौर्विकया । विभक्तः । कार्य्यः । ततः । लब्धोनितात् । परिधिवर्गचतुर्थभागात् । आप्ते । पदे । ततः । वृतिदलात् । पतिते । शेषम् । धनुः । स्यात् ॥ ५० ॥

**अर्थः**—जीवाके चौथे भागसे और पांचसे परिधिके वर्गको गुणा करै. तब जो अङ्क हों उनमें चारसे गुणा करेहुए व्याससे युक्त जीवाका भाग देय तब जो लब्धि हो उसको परिधीके वर्गके चौथे भागमें घटावे जो शेष रहै उसका मूल लेय उसमूलको परिधीके आधेमें घटावे तब जो शेष रहै वह धनुष होताहै ॥

## उदाहरणम्.

**विहिताइह ये गुणास्ततो वद तेषामधुना धनुर्मितिम्**
**यदि तेऽस्ति धनुर्गुणक्रियागणिते गाणितिकातिनैपुणं ३०**

**अन्वयः**- हेगाणितिक ! । यदि । ते । धनुर्गुणक्रियागणिते । अतिनैपुणम् । अस्ति । तर्हि । इह । ये । गुणाः । विहिताः । अधुना । ततः । तेषाम् । धनुर्मितिम् । वद ॥ ३० ॥

**अर्थः**-हे गणितशास्त्रके जाननेवाले ! यदि तुम्हारी चाप और ज्याकी गणितमें कुछ चतुरता हो तो जो ज्या ४२ । ८२ । १२० । १५४ । १८४ । २०८ । २२६ । २३६ । २४० पीछे उदाहरणमें कह आयेहैं. अब उनही ज्याओंके चापोंका प्रमाण कहो ? ॥ ३० ॥

न्यासः ॥ पूर्वसाधिता ज्याः ४२ । ८२ । १२० । १५४ । १८४ । २०८ । २२६ । २३६ । २४० सएवापवर्तितपरिधिः १८ । जीवांघ्रिणा $\frac{४२}{४}$ पंचभि ५ श्च परिधे १८ वर्गो ३२४ गुणितः १७०१० व्यासा २४० ब्धि ४ घात ९६० युतमौर्विकयानया १००२ विभक्तो लब्धः १७ ऽत्राङ्कलाघवाय चतुर्विंशतेर्द्व्यधिक सहस्रांश $\frac{२४}{१००२}$ युतो गृहीतोऽनेनोनितात्परिधिवर्ग ३२४ चतुर्थभागा ८१ त् ६४ तत्पदे प्राप्ते ८ वृति १८ दलात् ९ पतिते १ जातं धनुः । एवं जातानि धनूंषि १ । २ । ३ । ४ । ५ । ६ । ७ । ८ । ९ एतानि परिधिष्वष्टादशांशेन गुणितानि स्युः ॥ ॥ इतिश्री सुप्रसिद्धानेकतन्त्रस्वतन्त्र श्रीपण्डितभास्कराचार्य्यविरचितायांलीलावत्यां क्षेत्रव्यवहारनिरूपणंनाम प्रकरणंस०

**फैलाव**-पहले उदाहरणमें साध्ये हुई जीवाओंसे चापोंका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार परिधि १८ के वर्ग ३२४ को जीवाके चौथे भाग $\frac{२१}{२}$ से और पांचसे अथवा पांचसेगुणा किये हुए जीवाके चौथे भाग $\frac{१०५}{२}$ से गुणा किया तो १७०१० हुए. इसमें चार ४ से गुणा करेहुए व्यास ९६० से युक्त जीवा १००२ का भाग दिया तब १७ सत्तरह लब्धि हुए. भाग देनेपर इसमें $\frac{२४}{१००२}$ न्यून था. तथा गणितमें सुगमता हो इसलिये पूरा १७ ही लेलिया इसको परिधि वर्ग ३२४ के चौथे भाग ८१ में घटाया तो ६४ चौसठ बचे

इसका मूल लिया तो ८ आठ मिले. इसको परिधि १८ के आधे ९ नौमें घटाया तब १ एक शेष रहा. यही ४२ जीवाके धनुषका प्रमाण है. इसी रीतिसे अन्य जीवाओं ८२।१२०।१५४।१८४।२०८।२२६।२३६ २४० के भी धनुषोंका प्रमाण मिला. क्रमसे २।३।४।५।६।७।८ ।९ यह अपवर्तित रूप हैं. इसकारण इन्हे परिधिके अठारहवे भागसें गुणा किया तो सब धनुषोंके यथावत् प्रमाण हुए. क्रमसे ४२।८४ ।१२६।१६८।२१०।२५२।२८४।३३६।३७८ हुए. ॥ ॥

इतिश्री भास्कराचार्य्यविरचित लीलावत्याः सान्वय भाषा टीकायां स्वरूपप्रकाशिकायां मुरादाबादवास्तव्यपण्डित रामस्वरूपशर्म्मविरचितायाम् क्षेत्रव्यवहारः समाप्तः ॥ ॥ इति लीलावत्यां द्वितीयः खंडः ॥

---

## अथ खातव्यवहारे करणसूत्रमूसार्द्धार्य्या - अब खातव्यवहार (गढेकी लम्बाई चौडाई घनफल आदि) की रीति लिखतेहैं. डेढश्लोक. आर्य्याछन्द ॥

**गणयित्वाविस्तारं बहुषुस्थानेषुतद्युतिर्भाज्या ॥**
**स्थानकमित्यासममितिरेवंदैर्घ्येच वेधेच ॥५१॥**
**क्षेत्रफलंवेधगुणंखातेघनहस्तसंख्यास्यात् ॥ ५५॥**

**अ०-** विस्तारम्। बहुषु। स्थानेषु। गणयित्वा। तद्युतिः। स्थानकमित्या। भाज्या। एवम्। दैर्घ्ये। वेधे। च। सममितिः। स्यात्। वेधगुणम्। क्षेत्रफलम्। खाते। घनहस्तसंख्या। स्यात् ५१

**अर्थः-** जिस खातमें अनेक लम्बाई अनेक चौडाई तथा अनेक नीचाई हों. तहां सब चौडाईके प्रमाणोंको एक स्थानमें लिखकर जोड लेय. उसमें जितने स्थानोंमें चौडाईका प्रमाण लिखा हो उस संख्याका भाग देय तब जो लब्धि हो वही चौडाईका प्रमाण है. इसी प्रकार लंबाई नीचाईमें भी जितने स्थान हों उनको एक स्थानमें लिखकरजोडै

जो अङ्क हों उनमें जितने स्थानोंमें प्रमाण लिखेहैं. उस स्थान संख्याका भाग देय जो लब्धि हो उसको प्रमाण जानै. क्षेत्रफल अर्थात् लम्बाई चौडाईके घातको नीचाईके प्रमाणसे गुणा करै तब खातमें घनहस्तका प्रमाण मालूम होताहै ॥ ५१ ॥ ५५ ॥

उदाहरणम्.

**भुजवक्रतयादैर्घ्यंदशेशार्ककरैर्मितम् ॥ त्रिषुस्थाने षुषट्पञ्चसप्तहस्ताचविस्तृतिः ॥ ३१ ॥ यस्य खातस्यवेधोऽपिद्विचतुस्त्रिकरःसखे ॥ तत्रखाते कियन्तःस्युर्घनहस्ताः प्रचक्ष्वमे ॥ ३२ ॥**

**अन्व०-** हेसखे! । यस्य । खातस्य । त्रिषु । स्थानेषु । भुजवक्रतया । दैर्घ्यम् । दशेशार्ककरैः । मितम् । विस्तृतिः । च । षट् । पंच । सप्तहस्ता । वेधः । अपि । द्विचतुस्त्रिकरः । तत्र । खाते । कियन्तः । घनहस्ताः । स्युः । इति । मे । प्रचक्ष्व ॥ ३१ । ३२ ॥

**अर्थः-** हे मित्र! जिस खातके तीन स्थानोंमें भुजोंके टेढा होनेसे लम्बाई दश, ग्यारह, और बारहके मापकी है. और चौडाई छः पांच सातके मापकी है. और नीचाई भी दो चार तीन है. उस खातमें घनहस्त कितने होंगे. यह मुझकूं कहो. ॥ ३१ ॥ ३२ ॥

**अत्रसमितिकरणेनविस्तारे हस्ताः ६ दैर्घ्ये ११ वेधे ३ तत्क्षेत्रदर्शनं यथा ——**

| | ११ | |
|---|---|---|
| ६ | ३<br>सम मितिः | ६ |
| | ११ | |

यथोक्तकरणेनलब्धाघनहस्तसंख्या १९८॥

**फैलाव-** यह विषममिति खातहै. अर्थात् इसकी भुजोंके तीनस्थान. में टेढे होनेसें तीनों स्थानपैमाप करनेपर लंबाई, चौडाई और गहराई तीन प्रकारकी होती है. इसकारण यह विषमखात कहलाताहै. अब इसकी सममिति अर्थात् तीनों लंबाई, चौडाई, और गहराईयोंको सम करके प्रमाण जाननेके लिये अर्थात् यह तो विषम खात है. और यदि हम समखात खोदकर इसीके अनुसार लंबाई, चौडाई, और गहराई लाना चाहैं तो वह समखात कितना लंबा, कितना चौडा, और कितना गहरा खोदना चाहियें? इस प्रश्नका उत्तर जाननेके लिये उपर कहीहुई रीतिके अनुसार तीनों स्थानकी लंबाय्यों १०।११।१२ को जोडा तो ३३ तैंतीस हुए. यह लंबाई तीन स्थानकीहै. इसकारण स्थानसंख्या ३ तीनका लंबाईके योग३३ में भाग दिया तो ११ ग्यारह लब्धि हुए. यही सममिति करनेपर लंबाई होगी. इसी प्रकार तीनों स्थानकी चौडाय्यों ५।६।७ को जोडा तो १८ हुए. इसमें चौडायों तीन स्थानमेंथी. इसकारण स्थानसंख्या ३ तीनका भाग दिया तब छः ६ लब्धि हुए. सममिति करनेपर यही चौडाईका प्रमाण होगा. इसी प्रकार तीनो स्थानको गहरायों २।३।४ को जोडा तो ९ नौहुए. इसमें स्थानसंख्या ३ का भाग दिया तो तीन ३ लब्धि हुए. यही उपरोक्त विषम

लंबा. ११
सममितिखात.
चौ. ६ चौ. ६
ग. ३
लंबाई ११

मितिखातकी सममिति करनेपर गहराई होगी. अर्थात् उपरोक्त विषममितिखातको यदि सममिति किया जायतो लंबाईका प्रमाण ११ ग्यारह चौडाईका प्रमाण ६ छः और गहराईका प्रमाण ३ तीन होगा. वही आकार क्षेत्रमें देखलो. अब पहले कहीहुई समचतुर्भुजक्षेत्रका फल लानेकी रीतिके अनुसार लम्बाई ११ और चौडाई ६ का घात किया तो ६६ छि

यासठ हुए. इसको गहराई ३ से गुणा किया तो १९८ एकसो अठानवे हुए. यही ऊपरके खातमें घनहस्तका प्रमाण है.

**खातान्तरे करणसूत्रं सार्द्धवृत्तम् -** अब खातकी दूसरी रीति लिखते हैं. (डेढ श्लोकमें.)

**मुखजतलजतद्युतिजक्षेत्रफलैक्यं हृतं षड्भिः ॥५२॥ क्षेत्रफलं सममेतद्वेधगुणं घनफलं स्पष्टम् ॥ समखातफलत्र्यंशः सूचीखाते फलं भवति ॥ ५३ ॥**

**अ०-** मुखजतलजतद्युतिजक्षेत्रफलैक्यम् । षड्भिः । हृतम् । समम् । क्षेत्रफलम् । भवति । एतत् । वेधगुणम् । स्पष्टम् । घनफलम् । भवति । सूचीखाते । समखातफलत्र्यंशः । फलम् । भवति ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

**अर्थः -** मुखके लंबाव चौडावसे जो क्षेत्रफल आवे तथा तलके लंबाव चौडावसे जो क्षेत्रफल आवे और मुखतलके योग तथा चौडावके योगसे जो क्षेत्रफल आवे इन तीनों क्षेत्रफलोंको जोड लेय तब जो अङ्क हों उनमें छः ६ का भाग देय तब जो लब्धि हो उसको सम क्षेत्र फल कहते हैं. और यदि इसको गहराईसे गुणा किया जाय तो स्पष्ट घनफल होता है. (जहां मुखके लंबाईसे चौडाईको गुणाकर जो गुणित अंक हों उनको गहराईसे गुणा करनेसे जो अङ्क हों उसको खातफल कहते हैं. और यही समखात है) समखातके फलका तीसरा भाग सूचीखातमें फल होता है ॥ ५२ ॥ ५३ ॥

**उदाहरणं ॥ मुखे दशद्वादशहस्ततुल्यं विस्तारदैर्घ्यं तु तले तदर्द्धम् ॥ यस्याः सखे सप्तकरश्च वेधः का खातसंख्या वद तत्र वाप्याम् ॥ ३३ ॥**

**अ०-** हे सखे! । यस्याः । मुखे । विस्तारदैर्घ्यम् । दशद्वादशहस्ततुल्यम् । तले । तु । तदर्द्धम् । वेधः । च । सप्तकरः । तत्र । वाप्याम् । खातसंख्या । का । स्यात् । इति । त्वम् । वद ॥ ३३ ॥

**अर्थः**- हे मित्र ! जिस बावडीके मुखपर चौडाई १० दश है. और लंबाई १२ है. उसी बावडीके तलमें चौडाई ५ और लम्बाई ६ छः तथा गहराई सात हाथ है. तो उस बावडीमें खातसंख्या अर्थात् घन हस्त फल क्या होगा? यह तुम कहो. ॥ ३३ ॥

१२ ६ १० ५ वेधः ७ ५ १० ६ १२

मुखजं क्षेत्रफलम् १२० तलजम् ३० तद्युतिजम् २७० एषामैक्यम् ४२० षड्भि ६ र्हतं जातम् समफलम् ७० वेध ७ हतं ४९० जातं खातफलं घनहस्ताः ॥

**फैलाव**- यहां बावडीमें मुखपर लंबाई १२ हाथ है. चौडाई १० हाथ है. और तलीमें लंबाई छः ६ हाथ है. और चौडाई ५ हाथ है. और वेध ७ सात हाथ है. अब यहां घनहस्तफल जाननेके लिये ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार मुखकी लंबाई १२ और चौडाईका घात किया तो १२० हुआ. यही मुखका क्षेत्रफल है. फिर तलकी लंबाई ६ चौडाईका घात किया तो ३० तलीका क्षेत्रफल हुआ. फिर मुखतलकी लम्बाईके योग १८ और मुखतलकी चौडाईके योग १५ का घात किया तो २७० हुए. यही युतिज (दोनोंके योगका) क्षेत्रफल हुआ. इन तीनों क्षेत्रफलका योग किया तो ४२० हुए. इसमें ६ छः का भाग दिया तब ७० लब्धि हुए. इसको समक्षेत्रफल कहते हैं. फिर इसको गहराई ७ से गुणा किया तब ४९० हुए. यही इस खातमें घनहस्त मान है.

चौ१०५ ७ वेधः ६ ल १२

**द्वितीयोदाहरणम्**- दूसरा उदाहरणम्:-

**खातेऽथतिग्मकरतुल्यचतुर्भुजे च किं स्यात्फलं**

**नवमितः किल यत्र वेधः ॥ वृत्ते तथैव दशविस्तृति पञ्चवेधे सूचीफलं वद तयोश्च पृथक् पृथङ् मे ॥ ३४ ॥**

**अ०-** अथ । किल । यत्र । तिग्मकरतुल्यचतुर्भुजे । खाते । वेधः । नवमितः । तत्र । तथा । एव । दशविस्तृतिपंचवेधे । वृत्ते । खाते । सूचीफलम् । किम् । स्यात् । तयोः । पृथक् । पृथक् । च । किम् । फलम् । स्यात् । इति । मे । वद ॥ ३४ ॥

**अर्थः-** अब १२ बारह प्रमाण चारभुजवाले खातमें अर्थात् जहां भुजका प्रमाण १२ बारह हाथ हो. ऐसे चतुर्भुजखातमें वेध नौ हाथ है. तहां तथा जिसका विस्तार दश हाथ है. और जिसमें वेध (गहराई) पांच हाथ है. ऐसे गोल खातमें सूचीफल क्या होगा ? और दोनों क्षेत्रोंका अलग२ घनहस्तफल क्या होगा सो मुझसे कहो. ३४.

| | १२ | |
|---|---|---|
| न्यासः १२ | वेधः ९ समचतुर्भुजखात. | १२ |
| | १२ | |

**भुजः १२ वेधः ९ जातं यथोक्तकरणेन खातफलम् । घनहस्ताः १२९६ सूचीफलम् ४३२**

**न्यासः**

**वृत्तखातदर्शनाय ॥**

वेधः ५

वृत्तखातम्. व्यासः १०

**व्यासः १० वेधः ५ अत्र सूक्ष्मपरिधिः $\frac{३९२७}{१२५}$ सूक्ष्मक्षेत्रफलम् $\frac{३९२७}{५०}$ वेधगुणं जातम् सूक्ष्मखातफलम् $\frac{३९२७}{१०}$** सूक्ष्मसूचीफलम् $\frac{१३०९}{१०}$ यद्वा स्थूलखातफलं $\frac{२७५०}{७}$ सूचीफलं **स्थूलं वा $\frac{२७५०}{२१}$ ॥**

**फैलाव-** यह समचतुर्भुज खात है. इसकारण यहां भुज १२ । १२ का घात किया तो हुए १४४ इसको गहराईके प्रमाण ९ से गुणा करातो १२९६ एकहजार दोसौ छियानवे हुए. यह समखातफल हुवा. अब इसी क्षेत्रपर सूची आकार

| | १२ | |
|---|---|---|
| १२ | वेध अर्थात् गहराई ९ | १२ |
| | १२ | |

डाला तो क्षेत्रफल लानेके वास्ते ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार ऊपर लायेहुए समखातफल १२९६ का तीसरा भाग लिया तो ४३२ हुए. यही सूची चतुर्भुजका खातका फल हुआ.



समवृत्त खातका फल जाननेके लिये पहले कही हुई "व्यासे भनन्दाग्नि" इत्यादि रीतिके अनुसार व्यास १० दशसे परिधि लाये तो परिधीका सूक्ष्म प्रमाण $\frac{३९२७}{१२५}$ मिला. और सूक्ष्मक्षेत्र फल $\frac{३९२७}{५०}$ मिला. इस गहराईसे गुणा करा तो $\frac{३९२७}{१०}$ हुए. यही वृत्तसमखातका फल हुआ.



अब इसी वृत्तखातका सूचीका आकार करा तो क्या फल होगा ? इसवातके जाननेके लिये वृत्तके समखात फल $\frac{३९२७}{१०}$ का तीसरा भाग लिया तो $\frac{१३०९}{१०}$ मिला. यही सूची वृत्तखातका फल है.



इतिश्रीभास्कराचार्य्यविरचित लीलावत्याः स्वरूपप्रकाश भाषाटीकायां खातव्यवहारनिरूपणं समाप्तम्.

## अथ चितिव्यवहारः

अब ईटोंकी चुनाईका हिसाब लिखतेहैं.-

**चितिकरणसूत्रं सार्द्धवृत्तं** - चिनाईके हिसाबको जाननेकी रीति डेढ श्लोकमें.-

**उच्छ्रयेणगुणितं चितेः किल क्षेत्रसंभवफलं घनं भवेत्**
**इष्टिकाघनहृते घने चितेरिष्टकापरिमितिश्च लभ्यते ५४**
**इष्टिकोच्छ्रयहृदुच्छ्रितिश्चितेः स्युःस्तराश्च दृषदां चितेरपि ५५**

अन्वयः - किल। चितेः। क्षेत्रसंभवफलम्। चितेः। उच्छ्रयेण। गुणितं। घनं। भवेत्। चितेः। घने। इष्टिकाघनहृते। इष्टिकापरिमितिः। लभ्यते। चितेः। उच्छ्रितिः। इष्टिकोच्छ्रयहृत्। दृषदां। चितेः। अपि। स्तराः। स्युः ॥५४॥ ५५ ॥

**अर्थः**- चिनाई ( चौतरे ) के क्षेत्रफलको चिनाईका ऊंचाईसे गुणा करै तब जो अङ्क हों वह चिनाईका घनफल होताहै. चिनाईके घनफलमें इ-ष्टिका ( ईंट ) ओंके घनफलका भाग देय तब ईंटोंका प्रमाण ( संख्या ) मा-लूम होजाताहै. और चिनाईकी ऊंचाईमें ईंटकी ऊंचाईका भाग देय तब पत्थरोंके तथा चिनाईके तरों ( रद्दों ) की संख्या होतीहै. ईंटके लम्बाव और चौडावके घातको ईंटकी ऊंचाईसे गुणा करै तौ ईंटका घनफल मिलताहै ॥ ५४ ॥ ऽऽ ॥ **उदाहरणम्.**

**अष्टादशांगुलंदैर्घ्यंविस्तारोद्वादशांगुलः ॥ उच्छ्रिति स्त्र्यङ्गुलायासामिष्टिकास्ताश्चितौकिल ॥ ३५ ॥**
**यद्विस्तृतिः पंचकराष्टहस्तंदैर्घ्यंचयस्यांत्रिकरोच्छ्रि तिश्च ॥ तस्यांचितौकिंफलमिष्टिकानांसंख्याचका ब्रूहिकतिस्तराश्च ॥ ३६ ॥**

**अन्वयः**- यासाम् । दैर्घ्यम् । अष्टादशाङ्गुलम् । विस्तारः । द्वादशांगुलः उच्छ्रितिः । त्र्यंगुला । ताः । इष्टिकाः । चितौ । सन्ति । यद्विस्तृतिः । पंच-करा । यस्याम् । दैर्घ्यं । च । अष्टहस्तम् । उच्छ्रितिः । च । त्रिकरा । त-स्याम् । चितौ । फलम् । किम् । इष्टिकानाम् । संख्या । च । का? । स्तराः । च । कति । इति । ब्रूहि ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

**अर्थः**- जिन ईंटोंकी लंबाई अठारह १८ अंगुल है. चौडाई बारह १२ अंगुल है. ऊंचाई ३ तीन अंगुल है. ऐसी ईंटे जिस चौतरेमें हैं उस-की चौडाई पांच ५ हाथ है. लंबाई ८ हाथ है. ऊंचाई ३ हाथहै. तौ उस चौ तरोंमें फल क्या होगा? ईंटोंकी संख्या क्या होगी ? और तर कितने होंगे यह कहो ॥

न्यासः

**इष्टिकायाघनहस्तमानम् ३/४ चितेः क्षेत्रफलं ४० उच्छ्रयेणगुणितंचितेर्घनफलं १२०**

**लब्धाइष्टिकासंख्या २५६० स्तरसंख्या २४ एवम् पाषाणचयेऽपि ॥ इतिचितिव्यवहारः ॥**

**फैलाव-** यहां चौंतरेका घनफल जाननेके लिये पहले कहेहुए सम चतुर्भुजक्षेत्रका फल लानेके नियमके अनुसार चौंतरे लम्बाई ८ और चौंडाईका घात किया तो ४० चालीस हुए. फिर इसको ऊंचाई ३ से गुणा किया तो १२० हुए यही चौंतरेका घनफल हुआ. इस १२० में ईटोंके घनफल अर्थात् ईटोंकी लंबाई चौडाईके घातको ऊँचाईसे गुणा किया तो $\frac{3}{64}$ हुए. इसका भाग दिया तो २५६० दो हजार पांचसो साठ. लब्धि हुए. यही ईटोंकी संख्या है. फिर चौंतरेकी ऊंचाई ३ में ईटकी ऊंचाई $\frac{1}{8}$ का भाग दिया तो २४ लब्धि हुए. यही तर अर्थात् रद्दोंकी संख्याहै इतिलीलावत्याःस्वरूपप्र० भाषाटीकायां चितिव्यवहारः समाप्तः ॥

**अथक्रकचव्यवहारः-** अब लकडीकी चीराईकाहिसाबलिख०

**अथक्रकचव्यवहारेकरणसूत्रंवृत्तम्-** अब काष्ठकी चिराईका हिसाब जाननेकी रीति लिखतेहैं श्लोक एक १

**पिण्डयोगदलमग्रमूलयोर्दैर्घ्यसंगुणितमंगुलात्मकम्**
**दारुदारणपथैः समाहतंषट्स्वरेषुविहृतंकरात्मकम् ५५ऽऽ**

**अन्व०-** अग्रमूलयोः । पिण्डयोगदलम् । दैर्घ्यसङ्गुणितम् । अङ्गुलात्मकम् । फलम् । भवति । तत् । दारुदारणपथैः । समाहतम् । षट्स्वरेषुविहृतम् । करात्मकम् । फलम् । भवति ॥ ५५ ॥ ऽऽ ॥

**अर्थः-** यदि चीरनेकी लकडीकी मोटाई ऊपर नीचेसे कमतिबढती होतो उपर नीचेकी मोटाईके प्रमाणका योग करके उसमें दोका भाग देय जो लब्धि हो उस्को लंबाईसे गुणा करदेय जो गुणनफलहो वह अंगुलात्मक फल होताहै. और उसी अंगुलात्मक फलको जित्तने स्थानोंपर उस

काष्ठको चीराहो उसस्थानको संख्यासे गुणा करके ५७६ पांचसौ छि-
यत्तरका भाग देय जो लब्धि हो वह चिराईका हस्तात्मक फल होताहै.५५

## उदाहरणम्.

मूलेनखांगुलमितोऽथनृपांगुलोऽग्रेपिण्डः शतांगुल
मितंकिलयस्यदैर्घ्यम् ॥ तद्दारुदारणपथेषुचतुर्षुकिं
स्याद्धस्तात्मकं वद सखेगणितंद्रुतं मे ॥३७॥

अ०- हेसखे! । यस्य । पिण्डः । मूले । नखाङ्गुलमितः । अथ ।
अग्रे । नृपाङ्गुलमितः । किल । दैर्घ्यम् । शताङ्गुलमितम् । तद्दारुदार
णपथेषु । चतुर्षु । हस्तात्मकम् । गणितम् । किम् । स्यात् । इति ।
मे । द्रुतम् । वद ॥ ३७ ॥

अर्थः- हे मित्र! जिस काष्ठकी मोठाई मूलमें २० वीस अंगुलके
प्रमाण है. और अग्रभागमें सोलह १६ अंगुल मोटी है. और जिस
का लम्बाव सौ १०० अंगुल है. उस काष्ठको यदि चारस्थानमें चीरा
तो शीघ्र कहो कि उसकाष्ठकी हस्तात्मक चीराई क्या होगी? ॥३७

न्यासः मूलेपिंडः २० अग्रेपिण्डः १६ दैर्घ्यम्
१०० पिण्डयोगः ३६ पिण्ड
योगदलम् १८ दैर्घ्ये १००ण
संगुणितंजातम् १८०० दारु
दारणपथै ४ गुणितं ७२०० षट्
स्वरेषु ५७६ विहृतं जातंकरात्मकंगणितं $\frac{२५}{२}$ ॥



फैलाव- यहां काष्ठका प्रमाण मूल और अग्र भागमें समान नहीं है. यहां हस्तात्मक
चिराईके फल जाननेके लिये ऊपर कहे
हुए नियमके अनुसार मूलकी मोटाई
२० और अग्रभागकी मोटाई १६काथो-
ग किया तो ३६ हुए. इसमें दोका भाग दियातो

१८ मिले इसको लम्बाई १०० से गुणा करा तो १८०० हुए. इसको चीरनेकी स्थानसंख्या चार ४ से गुणा किया तो ७२०० हुए. इसमें ५७६ का भाग दिया तो लब्धि हुए $\frac{२५}{२}$ यह हस्तात्मक फल हुआ.

**क्रकचान्तरे करणसूत्रं सार्द्धवृत्तम्-** तिरछी चिराईका फल जाननेकी रीति डेढ श्लोकमें ॥

**छिद्यते तु यदि तिर्य्यगुक्तवत्पिण्डविस्तृतिहतेः फलं तदा ५६ इष्टिकाचितिदृषच्चितिखातक्राकचव्यवहृतौ खलु मूल्यं कर्मकारजनसंप्रतिपत्त्या तन्मृदुत्वकठिनत्ववशेन तु ॥ ५७**

अ०- यदि । तु । तिर्य्यक् । छिद्यते । तदा । उक्तवत् । पिण्डविस्तृतिहतेः । फलम् । भवति । खलु । इष्टिकाचितिदृषच्चितिक्राकचव्यवहृतौ । कर्म्मकारजनसम्प्रतिपत्त्या । तन्मृदुत्वकठिनत्ववशेन । च । मूल्यं । भवति । ५६-५७

**अर्थः-** यदि काष्ठ तिर्छा काटा जाय तो मोठाई, और चौडाईकी घात करके पहलेके अनुसार चौडाव और लंबावका परस्पर गुणा करनेसे जो गुणनफल मिले उसको चीरनेके स्थानोंकी संख्यासे गुणा करके उसमें पांचसौ छियत्तरका भाग देय तब जो लब्धि हो उसको हस्तात्मक फल जानै. ईटोंकी चीनाई पत्थरोंकी चीनाई और काठकी चिराईका जो कारागीर सेठ हरजाय अथवा पत्थरकाष्ठादिकके कररेपन और नरमपनको देखकर मूल्य (मजूरी) देना चाहियें. मजूरीका भाव नियत नहीं है. इसकारण यहां रीति नहीं लिखी है.

## उदाहरणम्.

**तद्विस्तृतिर्दन्तमितांगुलानि पिंडस्तथा षोडश यत्र काष्ठे ॥ छेदेषु तिर्य्यङ्नवसु प्रचक्ष्व किं स्यात्फलं तत्र करात्मकं मे ३८**

अ० - यत्र । काष्ठे । पिंडः । षोडश । तथा । तद्विस्तृतिः । दंतमितांगुलानि । तिर्यक् । नवसु । छेदेषु । तत्र । करात्मकं । किं । फलं । स्यात् । तत् । मे । प्रचक्ष्व ३८

**अर्थः-** जिस काष्ठमें मोठाई सोलह १६ अंगुल है. और चौडाई ३२

बत्तीस अंगुल है. उसको यदि तिरछा करकै नौ स्थानमें चीरा जाय तो उस काष्ठकाकरात्मक क्याफल होगा? सो मुझसे कहो ॥ ३८ ॥

न्यासः ३२

९

१६

विस्तारः ३२ पिंडः १६ पिंड विस्तृतिहतिः ५१२ मार्ग ९ घ्ना ४६०८ षट्स्वरेषु ५७६ विहृतं जातं फलं हस्ताः ॥ ८ ॥ इतिक्रकचव्यवहारः॥

**फैलाव-** यहां मोटाई १६ सोलह अंगुल है. चौडाई ३२ अंगुल है. इन

३२

९

१६

दोनोंका परस्पर घात कराती ५१२ पांचसौ बारह हुए. इसको चिराईकी स्थान संख्या ९ से गुणा करा तब ४६०८ हुए. इसमें ५७६का भाग दिया तब ८ लब्धि हुए. यही तिरछी चिराईका यहां हस्तात्मक प्रमाण है. ३८ इति भा० ली० स्व० प्र० भा० टी० क्रकच व्यवहारः समाप्तः

## अथ राशिव्यवहारः

**अथराशिव्यवहारेकरणसूत्रंवृत्तम्-** अन्नकी ढेरीका प्रमाण जाननेकी रीति एक श्लोक.

**अनणुषुदशमांशोऽणुष्वथैकादशांशः परिधिनवमभागः शूकधान्येषुवेधः ॥ भवतिपरिधिषष्ठेवर्गितेवेधनिघ्नेघनगणितकराःस्युर्मागधास्ताश्चखार्यः ॥ ५८ ॥**

**अ०-** अनणुषु । दशमांशः । वेधः । भवति । अथ । अणुषु । एकादशांशः । भवति । शूकधान्येषु । परिधिनवमभागः । वेधः । भवति । परिधिषष्ठे । वर्गिते । वेधनिघ्ने । घनगणितकराः । स्युः । ताः । एव । च । मागधाः । खार्यः । भवन्ति ॥ ५८ ॥

**अर्थः-** (अन्नके ढेरमें जो बीचकी ऊँचाई है उसको वेध कहते हैं.) मोटे अन्न (चना आदि) की ढेरीमें परिधिका दशवां भाग वेध होता है. और नन्हे नाजकी ढेरीमें परिधिका ग्यारहवां भाग वेध होता है. और शूकधा-

न्य ( साटी आदि ) की ढेरीमें परिधिका नवां भाग वेध होताहै. परिधीके छटे भागका वर्ग करे जो अङ्क मिले उनको वेधसे गुणा करदेय जो गुणन फल हो वही ढेरीमें घनहस्तोंका प्रमाण होगा. वही घनहस्त मगधदेशमें खारी कहलातेहैं. ॥५८॥ उदाहरणम्.

**समभुवि किल राशिर्यः स्थितः स्थूलधान्यः परिधिपरिमितिः स्याद्धस्तषष्टिर्यदीया ॥ प्रवद गणक! खार्य्यः किं मिताः सन्ति तस्मिन्नथ पृथगणुधान्यैः शूकधान्यैश्च शीघ्रं ३९**

अ०-हेगणक! । किल । यः । समभुवि । स्थूलधान्यः । राशिः । स्थितः यदीया । परिधिपरिमितिः । हस्तषष्टिः । स्यात् । तस्मिन् । किं । मिताः । खार्य्यः । सन्ति । अथ । अणुधान्यैः । शूकधान्यैः । च । पृथक् । किं मिताः । खार्य्यः । स्युः । इति । शीघ्रम् । प्रवद ॥ ३९ ॥

**अर्थः**- हेगणितके जाननेवाले! जिस समानभूमिमें जो मोटे अन्नकी ढेरीहै. उसकी परिधि साठ ६० हाथ है. तो कहो उसमें कितनी खारी (घन-हस्त) होंगी. और उसी समभूमिपर जो साठ २ परिधिवाली महीन और शूक अन्नकी ढेरीहै. उनमेंभी कितनी खारी होंगी? ॥ ३९ ॥

**अथस्थूलधान्यराशिमानाऽवबोधनाय.**

न्या० (प० ६० अनणुधान्यराशिः वेधः ६)

**परिधिः ६० वेधः ६ परिधेः षष्ठांशः १०**
**वर्गितः १०० वेधनिघ्नः । लब्धाः**
**खार्य्यः ६०० ॥**

**अथाणुधान्यराशिमानाऽऽनयनाय ।**

न्यासः (परिधिः ६० अणुधान्यरा० वेधः $\frac{६०}{११}$)

**परिधिः ६०**
**वेधः $\frac{६०}{११}$**
**जातं फलम् ५४५ $\frac{५}{११}$ ॥**

**अथशूकधान्यराशिमानानयनाय न्यासः**

(परिधिः ६० शूकधान्यराशिः वेधः $\frac{२०}{३}$)

**प०६० वे०$\frac{२०}{३}$ जातंफलं खार्य्यः ६६६ $\frac{२}{३}$**

**फैलाव** - स्थूल (मोटे) अन्नकी ढेरीका प्रमाण ६० हाथहै. अब यहां वेधका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कहीहुई रीतिकेअनुसार परिधि ६० साठका दशवां भाग लिया तो ६ छः मिले. यही इस मोटे अन्नकी राशिमें वेध है. फिर परिधिके छटेभाग १० का वर्ग किया तो १०० हुए. इसको वेधसे गुणा करा तो ६०० हुए. यही इस परिधिका घनहस्तफल अर्थात् खारियोंकी संख्याहै.

प० ६०
मोटे अन्नकी ढेरी
वेधः ६
खारीप्र० ६००

अब अणुधान्यकी ढेरीकी परिधीका प्रमाण ६० है. तहां उपरोक्त नियमानुसार वेधमिला $\frac{६०}{११}$ फिर परिधिके छटे भागका वर्ग किया तब १०० हुए. इसको $\frac{६०}{११}$ से गुणा किया तब $\frac{६०००}{११}$ हुए. हरका भाग दिया तब ५४५ $\frac{५}{११}$ हुए. यही खारियोंका प्रमाण अर्थात् घनहस्तात्मक फल है.

परिधिः ६०
सूक्ष्म अन्नकी राशि.
वेध $\frac{६०}{११}$
खा० प्र० ५४५ $\frac{५}{११}$

अब शूक धान्यकी ढेरीकीभी परिधि ६० हस्त है. यहां ऊपरकही हुई रीतिके अनुसार परिधि ६० का नवाँ भाग $\frac{६०}{९}$ वेध होताहै. इसमें तीनका अपवर्तन देनेपर $\frac{२०}{३}$ परिधिका प्रमाण रहताहै. अब शूक धान्यके ढेरका प्रमाण जाननेके लिये परिधि ६० के छटे भाग १० का वर्ग किया तो १०० हुए. इसको वेध $\frac{२०}{३}$ से गुणा करा तब $\frac{२०००}{३}$ हुए. हरका भाग दिया तब ६६६ $\frac{२}{३}$ हुए. यही घनहस्तफल अर्थात् खारियोंका प्रमाण है.

परिधि ६० खारीप्रमाण
६६६ $\frac{२}{३}$
साठी आदि शूकधान्यका ढेर.
वेधः $\frac{६०}{९}$

**अथ भित्त्यन्तर्बाह्यकोणसंलग्नराशिप्रमाणानयने करणसूत्रं वृत्तम्** - अब स्थानके भीतर दोदीवारोंके जोडके कोनेमें डाली हुई एक दीवारसे लगाकर डाली हुई दीवारके बाहरके कोनेसे लगाकर डालीहुई स्थूलधान्य, अणुधान्य और शूकधान्यकी ढेरीका प्रमाण जाननेकी रीति एक श्लोकमें ॥

**द्विवेदसत्रिभागैकनिघ्नात्तु परिधेः फलम् ॥**
**भित्त्यन्तर्बाह्यकोणस्थराशेः स्वगुणभाजितम् ॥ ६० ॥**

**अन्व०**-भित्त्यंतर्बाह्यकोणस्थराशेः । परिधिः । द्विवेदसत्रिभागैकनिघ्नः । कार्य्यः । सएव । परिधिः । कल्प्यः । परिधेः । पूर्ववत् । फलम् । साध्यम् । तत् । स्वगुणभाजितम् । फलम् । भवति ॥ ६० ॥

**अर्थः**- जो ढेर दीवारसे लगाहो या दीवारके भीतर कोनेमें लगाहो या दीवारके बाहर कोनेमें लगा हो उसकी परिधिको यदि स्थूलधान्यकी ढेरी हो तौ दोसे गुणा करै. सूक्ष्म धान्यकी ढेरी होतौ चारसे गुणा करै. और शूक धान्यकी ढेरी होतौ १ $\frac{1}{3}$ तीसरा भागयुक्त एकसे गुणा करै. जो गुणनफल हो उसीको क्रमसे परिधि मानै. फिर परिधिसे पहली रीतिके अनुसार फल लावै. जो फल आवै उनमें जिस जिस अंकसे परिधिको गुणा कराथा उनही उन अंकोंका भाग देयजो लब्धि हो उसको फलजानै ६०

## उदाहरणम्.

**परिधिर्भित्तिलग्नस्यराशेस्त्रिंशत्करः किल ॥ अंतःकोणस्थितस्यापितिथितुल्यकरः सखे ! ॥ ४० ॥ बहिःकोणस्थितस्यापिपंचघ्ननवसम्मितः ॥ तेषामाचक्ष्व मेक्षिप्रं घनहस्तान्पृथक्पृथक् ॥ ४१ ॥**

**अ०**- हे सखे ! । किल । भित्तिलग्नस्य । राशेः । त्रिंशत्करः । परिधिः । अन्तःकोणस्थितस्य । अपि । राशेः । तिथितुल्यकरः । परिधिः । बहिःकोणास्थितस्य । अपि । राशेः । पंचघ्ननवसंमितः । परिधिः । अस्ति । तेषाम् । घनहस्तान् । मे । पृथक् । पृथक् । क्षिप्रम् । आचक्ष्व ॥ ४० ॥ ४१ ॥

**अर्थः**-हे मित्र ! जो ढेर नाजका दीवारसे लगाहुआ पडाहै. उसकी परिधिका प्रमाण ३० तीस हाथ है. जो अन्नका ढेर दीवारके भीतर कोने में लगाहुआ पडाहै ; उसकी परिधिका प्रमाण १५ हाथ है. और जो अन्नका ढेर दीवारके बाहरकोनेसे लगाहुआ पडाहै उसकी परिधिका प्रमाण ४५ पैंतालीस हाथ है. तौ उन अन्नके ढेरोंका घनहस्तफल मुझसे अलग, अलग शीघ्र कहो ॥ ४० ॥ ४१ ॥

अत्रापि स्थूलादिधान्यानां राशिमानावबोधनाय स्पष्टं क्षेत्रत्रयम्- यहाँ भी स्थूल, सूक्ष्म और शूक धान्य इन तीनोंके ढेरों का अलग २ प्रमाण जाननेके लिये तीन क्षेत्र दिखाये हैं.

तत्रादावणुधान्यराशिमानावबोधकं क्षेत्रमाह.

न्यासः



अत्राद्यस्य परिधिः ३० द्विनिघ्नः ६० अन्यश्चतुर्घ्नः ६० अपरः ४५ सत्रिभागैक $\frac{४}{३}$ निघ्नः ६० एषां वेधः ६ एभ्यः फलं तुल्यमेतावन्त्यस्खार्य्यः ६०० एतत्स्व स्वगुणेन भक्तं जातं पृथक् पृथक् फलम् ३००।१५०।४५०

अथाऽणुधान्यराशिमानानयनाय क्षेत्रम् ।

न्यासः



पूर्ववत्क्षेत्रत्रयाणां स्वगुणगुणितपरिधिः ६० वेधः $\frac{६०}{११}$ फलानि २७२ $\frac{८}{११}$ १३६ $\frac{४}{११}$ ४०९ $\frac{१}{११}$ ॥

अथ शूकधान्यराशिमानानयनाय ॥

न्यासः



अत्रापि पूर्ववत्क्षेत्रत्रयाणां स्वगुणगुणितः परिधिः ६० वेधः $\frac{२०}{३}$ फलानि ३३२ $\frac{२}{३}$ । १६६ $\frac{२}{३}$ । ५०० ॥

इति राशिव्यवहारः समाप्तः

**फैलाव**— पहले स्थूल धान्यके ढेरका प्रमाण जाननेके लिये उदाहरण लिखतेहैं- जो स्थूल अन्नका ढेर भीत (दीवार) से लगा हुआ पडा है; वह सम्पूर्ण ढेरका आधा है. और जो ढेर भीतरके कोनेसे लगा पडा हुआहै. वह सम्पूर्ण ढेरका चौथा भाग है. और जो ढेर बाहरके कोनेसे लगा हुआ पडा है वह सम्पूर्ण ढेरका पौन (चार भागमेंसे तीन भाग) है पूरी राशिकी परिधि जानने विनावेधका प्रमाण ठीक नहीं मालूम होताहै इस कारण इनराशियोंको ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार पूरा करनेके लिये पहले भीतसे लगीहुई जो राशि हैं वह सम्पूर्ण राशिकी आधी है. और उसकी परिधी भी आधाही है. इसकारण उसकी परिधि ३० को दोसे गुणा किया तब ६० हुए. यह पूरी परिधि होगई. इसी प्रकार भीतरके कोनेसे लगीहुई ढेरीकी परिधि १५ संपूर्णपरिधिका चौथा भाग है. इसकारण उसको पूरा करनेके लिये उपर कहीहुई रीतिके अनुसार चार ४ से गुणा किया तब ६०

खारीप्रमाण ३००
भीतसे लगाहुआ ढेरः
वेधः ३
परिधिः ३०
स्थूलधान्यका ढेर.
परिधिः १५
भीतरके कोनेसे लगीहुई
खारी १५०
वेधः ३
बाहरके कोनेसे लगाहुआ ढेर.
खारीप्रमाण ४५०
वेधः ६
परिधि ४५

हुए. यह पूरी परिधि हुई. इसी प्रकार बाहरके कोनेसे लगीहुई जो राशिकी परिधि ४५ है. यह पौन है. उसको पूरा करनेके लिये इसको तीसरे भागयुक्त $\frac{4}{3}$ एकसे गुणा किया तब ६० हुए. यही पूरी परिधि हुई। यह स्थूल धान्यकी राशि है. इस कारण परिधि ६० का दशवाँ भाग ६ यहां बेध हुआ. इस वेधसे परिधि ६० के छटे भाग १० के वर्ग १०० को गुणा किया तब ६०० हुए. इसमें उपर कहीहुई रीतिके अनुसार दोका भाग दिया तो ३०० मिले. यही दीवारसे लगीहुई राशिका घनहस्तफल हुआ. इसी प्रकार वेधसे गुणा कियेहुये

परिधिके छटे भागके वर्ग ६०० में ४ चारका भाग दिया तौ. १५० मिले. यही भीतरके कोनेसे लगी हुई जो राशि पडी है; उसका घनहस्तात्मक फल हुआ. फिर इसी प्रकार वेधसे गुणा करे हुए परिधिके छटेभागके वर्ग ६०० में $\frac{४}{३}$ तीसरे भागयुक्त एकका भाग दिया तब ४५० मिले. यही बाहरकोनेसे लगी हुई जो राशि पडी हुई है; उसका घनहस्तात्मक फल हुआ



अब जहां छोटे अन्नकी राशि है तहां वेध जाननेके लिये पहली कहीहुई रीतिके अनुसार इनपरिधियों ३०।१५। ४५ को पूरा करनेके लिये अपने २ गुणक २।४।$\frac{४}{३}$ से अलग२ गुणा करा तब पूरी परिधि हुई ६०।६०।६० यह छोटे अन्नकी राशि है. इसकारण यही परिधि ६० का ग्यारहवां भाग $\frac{६०}{११}$ वेध हुआ.। फिरपरिधिके छटेभाग १० के वर्ग १०० को वेध $\frac{६०}{११}$ से गुणा किया तब $\frac{६०००}{११}$ हुए. इसमें अपने अपने गुणक २।४।$\frac{४}{३}$ का भाग दिया तब $\frac{६०००}{२२}$। $\frac{६०००}{४४}$। $\frac{१८०००}{४४}$ हुए. इनमें हरका भाग दिया तब तीनों राशियोंका घनहस्तात्मक फल हुआ. २७२$\frac{८}{११}$ । १३६$\frac{४}{११}$ । ४०९$\frac{१}{११}$.



शूकधान्य (छिलकेवाला साठी आदि अन्न.) की राशियोंका प्रमाण जाननेके लिये यहाँ भी पहले कहीहुई रीतिके अनुसार तीनों परिधियों ३०।१५।४५ को पूरी करनेके लिये अपने अपने गुणक २।४।$\frac{४}{३}$ से अलग२ गुणा किया तब ६०।६०।६० पूरी परिधि

हुई. यहां शूकधान्यकी राशि है. इसकारण परिधिका नवांभाग $\frac{६०}{९}$ तीन-से परिवर्तन देनेसे $\frac{२०}{३}$ वेध होताहै. फिर परिधि ६० के छटे भाग १० के वर्ग १०० को वेध $\frac{२०}{३}$ से गुणा करातो $\frac{२०००}{३}$ हुए. इसमें अपने अपने गुणक २। ४। $\frac{४}{३}$ का भाग दिया तब $\frac{२०००}{६}$। $\frac{२०००}{१२}$। $\frac{६०००}{१२}$ हुए. इनमें हरका भाग दिया तब ३३३ $\frac{१}{३}$ । १६६ $\frac{२}{३}$। ५०० हुए. यह क्रमसे तीनों ३०। १५ । ४५ परिधिका खारीप्रमाण अर्थात् घनहस्तफल हुआ. इतिराशिव्यव०

## अथ छायाव्यवहारः ।

**अथ छायाव्यवहारे करणसूत्रंवृत्तम्-** दीपकके वालनेसे जो छाया पडतीहै. उसके मापनेकी रीति एक श्लोकमें कहतेहैं.

**छाययोःकर्णयोरंतरेयेतयोर्वर्गविश्लेषभक्तारसाद्रीषवः।**
**सैकलब्धेःपदघ्नंतुकर्णान्तरंभांतरेणोनयुक्तंदलेस्तःप्रभे६१**

**अ०-** छाययोः। कर्णयोः। च। ये। अन्तरे। तयोः। वर्गविश्लेषभक्ताः। रसाद्रीषवः। कार्य्याः। सैकलब्धेः। पदघ्नम्। कर्णान्तरम्। भांतरेण। ऊनयुक्तम्। कार्य्यम्। तयोः। दले। प्रभे। स्तः ॥ ६१ ॥

**अर्थः-** दोनो छायाओंको अंतरका वर्ग करै. और दोनों कर्णोंके अंतरका भी वर्ग करै. फिर इन दोनों वर्गोंकाभी अंतर करै. जो शेष रहै; उसका ५७६ पांचसौ छियत्तर देय तब जो लब्धि मिलै उसमें एक और जोड लेय उसका वर्गमूल लेय उससे कर्णोंके अंतरको गुणा करै. जो गुणनफल हो उसको दो स्थानमें लिखै. एक स्थानमें छायाओंके अंतरको घटादेय. और एक स्थानमें जोड देय. फिर दोनों स्थानके अङ्कों-को आधा करलेय वही दोनों छायाओंके प्रमाण होंगे. ॥ ६१ ॥

### उदाहरणम्.

**नंदचंद्रैर्मितंछाययोरंतरंकर्णयोरन्तरंविश्वतुल्यंययोः।**
**तेप्रभेवक्तियोयुक्तिमान्वेत्त्यसौव्यक्तमव्यक्तयुक्तंहिमन्ये ऽ खिलम् ॥ ४१ ॥**

**अ०**- ययोः । छाययोः । अंतरम् । नंदचंद्रैः । मितम् । कर्णयोः । अंतरम् । विम्बतुल्यम् । ते । प्रभे । यः । बुद्धिमान् । वक्ति । हि । मन्ये । असौ । अव्यक्तयुक्तम् । अखिलम् । व्यक्तम् । वेत्ति ॥ ४१ ॥

**अर्थः**- जिन छायाओंका अन्तर १९ उन्नीस है और कर्णोंका अंतर १३ है. उन छायाओंके प्रमाणको जो बुद्धिमान् कहताहै. जानताहूं वह निश्चय करके रेखागणित सहित सम्पूर्ण पाटीगणितको जानताहै.४१

**न्यासः** छायांतरं १९ कर्णान्तरम् १३ अनयोर्वर्गान्तरेण १९२ भक्ता रसाद्रीषवः ५७६ लब्धं ३ सैकस्या ४ स्य मूलम् २ अनेन कर्णांतरं गुणितम् २६ द्विः स्थं २६ छायांतरेण १९ ऊनयुते ७।४५ तदर्द्धे लब्धे छाये $\frac{७}{२}$ $\frac{४५}{२}$ तत्कृत्योर्योगपदमित्यादिना जातौ कर्णौ $\frac{२५}{२}$ $\frac{५१}{२}$ ॥

कर्ण $\frac{२५}{२}$ शंकुः १२ कं. $\frac{५१}{२}$ छा. $\frac{७}{२}$ छा $\frac{४५}{२}$

**फैलाव**- छायाओं और कर्णोंका अंतर जानकर छायाओंका और कर्णोंका प्रमाण जानना है. तहां पहले छायाओंका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार छायाओंके अंतर १९का वर्ग किया तब ३६१ हुए. और कर्णोंके अंतर १३ का वर्ग किया तब १६९ हुए. इन दोनों ३६१।१६९का अंतर किया तो १९२ हुए. इसका पांचसो छियत्तर ५७६में भाग दिया तब ३ लब्धि हुए. इसमें १ एक जोडा तब ४ चार हुए. इसका मूल लिया तब २ मिले. इससे कर्णान्तर १३ को गुणा करा तब २६ हुए. इसको दो स्थानमें २६।२६ लिखा एक स्थान छायांतर १९को घटाया तो ७ सात शेष रहे. फिर दूसरे स्थानमें छायांतर १९को जोडा तब ४५ हुए. इन दोनोंका आधा करा तब $\frac{७}{२}$ $\frac{४५}{२}$ हुए. यही दोनों छायाओंका प्रमाण है. फिर छाया और शंकुसे

कर्ण $\frac{२५}{२}$ शङ्कुः १२ कर्ण $\frac{५१}{२}$ छाया $\frac{७}{२}$ छाया $\frac{४५}{२}$

" तत्कृत्योर्योगपदम् " इस पहले कही हुई रीतिके अनुसार कर्णोंका प्रमाण मिला $\frac{२५}{२}$ । $\frac{५१}{२}$ ॥

**छायांतरे करणसूत्रं वृत्तार्द्धम्-** छाया जाननेकी दू० री० आ

धा०श्लो० **शंकुः प्रदीपतलशंकुतलान्तरघ्नश्छाया भवे-**
**द्विनरदीपशिखौच्च्यभक्तः ॥ ऽऽ ॥**

**अ०-** प्रदीपतलशंकुतलांतरघ्नः । शङ्कुः । विनरदीपशिखौच्च्यभक्तः । कार्य्यः । तदा । छाया । भवेत् ॥ ऽऽ ॥

**अर्थः-** दीपकके तलेके और शंकुके तलेके मध्यकी भूमिके प्रमाण से शंकुको गुणा करे. जो गुणनफल हो, उसमें शंकु और दीपककी शिखाकी ऊंचाईके अंतरका भाग देय जो लब्धि मिले वह शंकुकी छायाका प्रमाण होगा. ॥ ऽऽ ॥ उदा०

**शंकुप्रदीपांतरभूस्त्रिहस्तादीपोच्छ्रितिः सार्द्धकरत्रया चेत् ।**
**शंकोस्तदार्कांगुलसम्मितस्यतस्यप्रभास्यात्कियतीवदाशु ॥ ४२**

**अ०-** चेत् । शंकुप्रदीपान्तरभूमिः । त्रिहस्ता । दीपोच्छ्रितिः । च । सार्द्धकरत्रया । तदा । अर्कांगुलसम्मितस्य । तस्य । शङ्कोः । कियती । प्रभा । स्यात् । इति । आशु । वद ॥ ४२ ॥

**अर्थः-** यदि शंकुके और दीपकके मध्यकी भूमिका प्रमाण तीन ३ हाथ है. और दीपककी ऊंचाई साडे तीन $\frac{७}{२}$ हाथ है. तो बारह अंगुलके शंकुकी कितनी छाया होगी? यह शीघ्र कहो ॥ ४२ ॥

**न्यासः । शंकुः $\frac{१}{२}$ प्रदीपशंकुतलांतरम् ३ अनयोर्घातः $\frac{३}{२}$**
**विनरदीपशिखौच्च्येन ३ भक्तो लब्धानि**
**छायांगुलानि १२ ॥**

दीपौच्च्यम् $\frac{७}{२}$
शंकु $\frac{१}{२}$
भू० ३ छा० $\frac{१}{२}$

**फैलाव-** यहां छायाका प्रमाण जाननेके लिये ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार शङ्कु $\frac{१}{२}$ को शङ्कुतल और दीपतलके मध्यकी भूमि ३ से गुणा

किया तब $\frac{3}{2}$ हुए. इसमें शंकु $\frac{1}{2}$ और दीपककी ऊँचाई $\frac{11}{4}$ के अंतर ३ का भाग दिया तब $\frac{1}{2}$ मिले. यही छायाका प्रमाण है.

दीपोच्छ्रिति $\frac{11}{4}$ शंकुः $\frac{1}{2}$ भू. ३ छा. $\frac{1}{2}$

## अथ दीपोच्छ्रित्यानयनाय करणसूत्रं वृत्तार्द्धम्.

दीपककी ऊंचाईका प्रमाण जाननेकी रीति आधा श्लोकमें लिखतेहैं:——

**छायाहृते तु नरदीपतलांतरघ्ने शङ्कौ भवेन्नरयुते खलु दीपकोच्च्यम् ॥ ६२ ॥**

**अ०**-खलु। शंकौ। नरदीपतलांतरघ्ने। छायाहृते। नरयुते। च। दीपकोच्चं। भवेत् ६२

**अर्थः**-दीपककी ऊंचाई जाननेके लिये शंकुको शंकु और दीपकके मध्यकी भूमिके प्रमाणसे गुणा करै. फिर छायाके प्रमाणका भाग देय-जो लब्धि मिले उसमें शङ्कुके प्रमाणको जोडदेय तब दीपककीउंचाई मिलतीहै ६२

## उदाहरणम्.

**प्रदीपशंक्वन्तरभूस्त्रिहस्ता छायांगुलैः षोडशभिः समा चेत् ॥ दीपोच्छ्रितिः स्यात्कियती वदाऽऽशु प्रदीपशङ्कन्तरमुच्यतां मे ॥ ४३ ॥**

**अन्वयः**——चेत्। प्रदीपशंकंतरभूमिः। त्रिहस्ता। षोडशभिः। अंगुलैः। समा। छाया। तदा। दीपोच्छ्रितिः। कियती। स्यात्। इति। मे। आशु। वद। प्रदीपशंकन्तरम्। च। उच्यताम् ॥ ४३ ॥

**अर्थः**- यदि दीपक और शंकुके मध्यकी भूमिका प्रमाण ३ हाथ है. और १६ सोलह अंगुलके प्रमाणकी छाया है. तो दीपककी ऊंचाई कितनी होगी यह मुझसे शीघ्र कहो. औरदीपक और शंकुका अन्तरभी कहो ४३.

न्यासः ॥

दीपककी ऊंचाई $\frac{11}{4}$ शंकुः $\frac{1}{2}$ भू अंतर ३ छा. २

शंकुः १२ छायांगुलानि १६ ।

शंकुप्रदीपान्तरहस्ताः ३ ।

लब्धं दीपकोच्च्यम् हस्ताः $\frac{11}{4}$

**फैलाव**- छायाका प्रमाण तथा दीपक और शंकुके मध्यकी भूमिका प्रमाण जानकर दीपककी ऊंचाई जाननेके लिये शंकु $\frac{1}{2}$ को शंकु और दीपकके मध्यकी भूमि ३ से गुणा किया तब $\frac{3}{2}$ हुए. इसमें छाया $\frac{2}{3}$ का भाग दिया तब $\frac{9}{4}$ हुए. इसमें शंकु $\frac{1}{2}$ को जोडा तब $\frac{11}{4}$ हुए. यही दीपककी ऊंचाई है.



## प्रदीपशंक्वंतरभूमानानयनाय करणसूत्रं वृत्तार्द्धम्.

दीपक और शंकुके बीचकी भूमिका प्रमाण जाननेके लिये रीति आ. श्लो.

**विशंकुदीपोच्छ्रयसंगुणाभा शंकूद्धृता दीपनरान्तरं स्यात् ॥ ५५**

**अन्वयः**- भा । विशंकुदीपोच्छ्रयसङ्गुणा । शंकूद्धृता । दीपनरान्तरम् । स्यात् ॥ ५५ ॥

**अर्थः**- छायाको शंकु और दीपककी ऊंचाईके अंतरसे गुणा करे तब जो गुणनफल हो उसमें शङ्कुको घटादेय तब जो शेष बचै वह शङ्कु और दीपककी मध्यकी भूमिका प्रमाण होताहै. ॥ ५५ ॥

## उदाहरण.

जो कि पहले उदाहरणमें छायाका प्रमाण सोलह १६ अंगुल कहाहै. और दीपककी ऊंचाई $\frac{11}{4}$ है. शंकु १६ सोलह अंगुल है. तहां दीपक और शङ्कुके मध्यकी भूमिका प्रमाण कहो. ॥

**पूर्वोक्त एव दीपोच्छ्रायः $\frac{11}{4}$ शंक्वंगुलानि १२ छाया १६ लब्धाः शंकुप्रदीपान्तरहस्ताः ३ ॥**



**फैलाव**- अब दीपककी ऊंचाई तथा शंकुप्रमाण और छाया जानकर दीपक और शंकुके बीचकी भूमिका प्रमाण जा-

ननेके लिये उपर कहीहुई रीतिके अनुसार दीपककी ऊंचाई $\frac{११}{४}$ और शंकु $\frac{१}{२}$ के अंतर $\frac{९}{४}$ से छाया $\frac{२}{३}$ को गुणा करा तब $\frac{३}{२}$ हुआ. इसमें शंकु $\frac{१}{२}$ का भाग लिया तब मिले ३ यही दीपकके और शंकुके मध्यकी भूमिका प्रमाण है.

## छायाप्रदीपांतरदीपौच्च्यानयनाय करणसूत्रं सार्द्धवृत्तम्.

दो शंकु और उनकी छाया और पहले शंकुतलसे दूसरे शङ्कुतलकी छायाके अन्तपर्य्यन्तकी भूमि जानकर दीपककी ऊंचाई और दीपतल शंकुके मध्यकी भूमिके जाननेकी रीति डेढ श्लोकमें.

**छायाग्रयोरन्तरसंगुणाभा छायाप्रमाणांतरहृद्भवेद्भूः ६३**
**भूशंकुघातः प्रभयाविभक्तः प्रजायते दीपशिखौच्च्यमेवम्**
**त्रैराशिकेनैव यदेतदुक्तं व्याप्तं स्वभेदैर्हरिणेव विश्वम् ॥ ६४ ॥**

**अन्वयः**– छायाग्रयोः । अंतरसंगुणा । भा । छायाप्रमाणांतरहृत् । भूः । भवेत् । भूशंकुघातः । प्रभया । विभक्तः । कार्य्यः । एवम् । दीपशिखौच्चम् । जायते । हरिणा । स्वभेदैः । व्याप्तम् । विश्वम् । इव । यत् । उक्तम् । एतत् । सर्वम् । त्रैराशिकेन, एव । व्याप्तं ॥ ६३-६४

**अर्थः**– पहली छायाके अग्रसे दूसरे छायाके अग्रपर्य्यन्त जो मध्यकी भूमि है. उससे अलग २ दोनों छायाओंको गुणा करै. जो गुणनफल हो उसमें दोनों छायाओंके अन्तरका भाग देय जो लब्धि होय वह उसी उस छायाके अग्रसे दीपकके तलेपर्यन्तकी भूमिका प्रमाण होताहै. फिर भूमि और शंकुका घात करे उसमें छायाका भाग देय. इस प्रकार दीपककी शिखाकी ऊंचाई मालूम हो जाती है. जिस प्रकार अपने अनेक भेदोंसे ईश्वर करकै यह संसार व्याप्त है. तिसी प्रकार यहांपर्य्यन्त लीलावतीमें जो कुछ गणित कहा वह सब त्रैराशिकसे व्याप्त है ॥ ६३ । ६४ ॥

## उदाहरणम्.

**शंकोर्भार्कमितांगुलस्य सुमते दृष्टा किलाष्टांगुला ।**
**छायाग्राभिमुखे करद्वयमिते न्यस्तस्य देशे पुनः ॥**

तस्यैवार्कमितांगुलायदितदाछायाप्रदीपांतरं दीपौच्च्य
ञ्चकियद्वदव्यवहृतिंछायाभिधांवेत्सिचेत् ॥ ४४ ॥

**अन्वयः**— हेसुमते ! । किल । यदि । अर्कमितांगुलस्य । शंकोः । भा । अष्टांगुला । पुनः । छायाग्राभिमुखे । करद्वयमिते । देशे । न्यस्तस्य । तस्य । एव । छाया । अर्कमितांगुला । तदा । प्रदीपान्तरम् । दीपौच्च्यम् । च । कियत् । इति । वद । चेत् । छायाभिधां । व्यवहृतिं । वेत्सि. ४४

**अर्थः**—दीपककी चांदनीमें दीपकसे कुछदूरपर एक शंकु गढा है. वह १२ बारह गिरैका है. उस शंकुकी छायाका प्रमाण आठ ८ अंगुल है. उसी छायाकी सूधपर पहिले शंकुसे दो २ हाथ आगे उसी शंकुको गाढा तौ उस शंकुकी छाया १२ बारह अंगुल मिली. तौ कहो कि वह शंकु दीपकसे कितनी कितनी दूरपर थे, और दीपक कितना ऊँचा था ? यदि छाया-व्यवहारको जानतेहो तौ शीघ्र बताओ. ॥ ४४ ॥

उभयतोदीपौच्च्यहस्ताः $6\frac{1}{2}$

शंकु $\frac{1}{2}$ शं. $\frac{1}{2}$

भूः $\frac{13}{2}$ छाया $\frac{1}{3}$ भूः $\frac{13}{2}$ छा. $\frac{1}{2}$

शंक्वंतरभूः २

न्यासः । अत्रछायाग्रयोरन्तरमंगुलात्मकं ५२ छायेच ८ । १२ । अनयोराद्या ८ इयमनेन ५२ गुणिता ४१६ छायाप्रमाणांतरेण ४ भक्ता लब्धंभूमानम् १०४ इदंप्रथमच्छायाग्रदीपतलयोरन्तरमित्यर्थः । एवं द्वितीयाग्रान्तरभूमानम् १५६ भूशंकुघातः प्रभयाविभक्त इति जातमुभयतोऽपि दीपौच्च्यम् सममेवहस्ताः ६ $\frac{1}{2}$ ॥

**फैलाव**- अब यहां दीपकसे शङ्कुओंका अन्तर और दीपककी ऊँचाई जाननेके लिये ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार क्रिया करनेके अर्थ पहली छायाके अग्रभागसे दूसरी छायाके अग्रभागका अन्तर लिया तौ ५२ बावन अङ्गुल मिले. इससे दोनों छायाओं ८ । १२ को गुणा कियातौ ४१६

६२४ हुए. इनमें छायाओं ८। १२ के अंतर ४ का भाग दिया तब १०४। १५६ मिले. यह अपनी अपनी छायाके अग्रभागसे दीपकके तलैतककी भूमिका प्रमाण हुआ. परन्तु यह अंगुलात्मक है. इसमें २४ का भाग दिया तब हस्तात्मक प्रमाण मिला $\frac{१३}{३}$ । $\frac{१३}{२}$॥

फिर अपनी अपनी छायाके अग्रभागपर्यन्तकी भूमि $\frac{१३}{३}$ $\frac{१३}{२}$ से अपने अपने शंकुको गुणा करा तब $\frac{१३}{६}$ । $\frac{१३}{२}$ मिले. इनमें अपनी अपनी छाया $\frac{१}{३}$। $\frac{१}{२}$ का भाग दिया तब $\frac{१३}{२}$ । $\frac{१३}{२}$ मिले. यही दीपककी ऊंचाईहै. दोनो भूमिओंसे तुल्यही मिली. ॥

एवमित्यत्र छायाव्यवहारे त्रैराशिककल्पनयानयनं वर्तते । तद्यथा प्रथमच्छाया ८ तो द्वितीयच्छाया १२ यावताधिका तावता छायावयवेन यदि छायाग्रान्तरतुल्या भूर्लभ्यते तदा छायया किंकिमिति एवं पृथक् पृथक् छायाप्रदीपांतरप्रमाणं लभ्यते । ततो द्वितीयंत्रैराशिकम् ॥ यदि छायातुल्येभुजे शंकुः कोटिस्तदा भूतुल्ये भुजे किमिति लब्धं दीपकौच्च्यमुभयतोऽपि तुल्यमेव एवं पंचराशिकादिकमखिलं त्रैराशिककल्पनयेव सिद्धम् ॥ यथा भगवता श्रीनारायणेन जननमरणक्लेशाऽपहारिणा निखिलजगज्जननैकबीजेन सकलभुवनभावनेन गिरिसरित्सुरनरासुरादिभिः स्वभेदैरिदं जगद्व्याप्तं तथेदमखिलंगणितजातं त्रैराशिकेन व्याप्तम् ॥

अर्थः- इसी प्रकार इस छाया व्यवहारमें दीपककी उंचाई आदि त्रैरा-

शिक कल्पना करनेसेभी मिलतीहै. सोई दिखातेहैं. प्रथम छाया ८ से दूसरी छाया १२ जितनी अधिक है उतने छायाके अवयव ४ से यदि छाया-ओंके अग्रभागोंके अन्तर ५२ की तुल्य भूमि मिलती है. तो पहली छाया ८ से क्या मिलैगी ? यहां छायावयवको प्रमाण माना. और उसको आदिमें लिखा. और छाया ८ को इच्छा माना. और अन्य जाति भूमि ५२ को फल मानकै फलइच्छाका घातकर प्रमाणका भाग दिया तब १०४ लब्धि हुए. यही पहली छायाके अग्रभागसे दीपकपर्यन्तकी भूमिका प्रमाण है. इसी प्रकार दूसरी छाया १२ के इच्छा मानकर त्रैराशिक किया तब दूसरी छायाके अग्रभागसे दीपकके नीचे पर्य्यन्तकी भूमिका अंगुलात्मक प्रमाण १५६ मिला. तदनन्तर दूसरा त्रैराशिक किया. यदि छायातुल्यभुजासे शंकुप्रमाण कोटि मिलता है तो भुमितुल्य भुजामें क्या मिलेगा इसप्रकार त्रैराशिक करनेसे दीपककी ऊंचाई मिलती है. यह ऊँचाई दोनो भूमिओंसे तुल्यही मिलती है. । इसीप्रकार पंचराशिकादि भी त्रैराशिककी कल्पनासेही सिद्ध होताहै. जिस प्रकार जन्ममरणारूप संसारके दुःख दूर करनेवाले सम्पूर्ण संसारकी उत्पत्तिके आदि कारण श्रीनारायण विष्णु भगवानकरके संपूर्ण संसारके पर्वत नदी देवता मनुष्य और दैत्यादि अपने ही भेदोंसे यह संसार व्याप्त है; तिसी प्रकार सम्पूर्ण गणितमात्र त्रैराशिकसे व्याप्त है ॥

| प्र. | फ. | इ. |
|---|---|---|
| ४ | ५२ | ८ |
| | ५२ | गुणा |
| | ८ | |
| भागा ४] | ४१६ | [१०४ लब्धि. |

**यद्येवं तर्हि बहुभिः किमित्याशंक्याऽऽह–** यदि त्रैराशिकसेही सम्पूर्ण गणितमात्र सिद्ध हो जाताहै तो फिर पूर्वोक्त बहुतसी रीतियें किसकारण वृथा बनाई हैं ? इस प्रकार शंका करके उत्तर देतेहैं.–

**यत्किंचिद्गुणभागहारविधिनाबीजेऽत्रवागण्यते ।**

तत्त्रैराशिकमेवनिर्म्मलधियामेवावगम्यंविदाम् ॥
एतद्यद्बहुधास्मदादिजडधीधीवृद्धिबुद्ध्या बुधैस्तद्भेदा-
न्सुगमान् विधायरचितं प्राज्ञैः प्रकीर्णादिकम् ॥ ६५ ॥

**अन्वयः-** अत्र । बीजे । वा । भागगुणहारविधिना । यत्किंचित् । अवगण्यते । तत् । त्रैराशिकम् । एव । निर्म्मलधियाम् । विदाम् । एव । अवगम्यम् । यत् । एतत् । बहुधा । प्रकीर्णादिकम् । दृश्यते । तत् । प्राज्ञैः । बुधैः । अस्मदादिजडधीधीवृद्धिबुद्ध्या । सुगमान् । तद्भेदान् । विधाय । रचितम् । ६५ ॥

इस पाटीगणितमें या बीजगणितमें गुणा और भागकी रीतिसे जो कुछ गणित कहाहै. वह सब त्रैराशिकही है. परंतु वह निर्मल बुद्धिवाले विद्वानोंकेही जाननेयोग्यहै. और जो कुछ यह अनेक प्रकारकी गणितकी रीतिये देखनेमें आतीहै. सो तीक्ष्णबुद्धिवाले पंडितोंनें अस्मदादि मूढबुद्धियोंकी बुद्धिकी वृद्धि होनेके लिये उस त्रैराशिककेही भेदोंको सरल रीतिसे रचना किया है. ॥ ६५ ॥

**अथकुट्टके करणसूत्रं वृत्तपञ्चकम्-** अब कुट्टककी रीति लिखतेहै. पांचश्लोक ( कुट्टक उसको कहतेहै. जहां इसप्रकारका प्रश्न हो कि किसी अंकको किसी अंकसे गुणा करा फिर उस गुणनफलमें कुछ अंक जोडाया घटाया. तब जो अंक सिद्ध हो उसमें किसी अंकका भाग देनेसें कुछ शेष नहीं रहताहै. )

भाज्योहारः क्षेपकश्चापवर्त्यः केनाप्यादौ संभवे कुट्टकार्थम् ॥ येनछिन्नौ भाज्यहारौ न तेन क्षेपश्चैतद्दुष्टमुद्दिष्टमेव ॥ ६६ ॥ परस्परं भाजितयोर्ययोर्यः शेषस्तयोः स्यादपवर्तनंसः ॥ तेनापवर्तेन विभाजितौ यौ तौ भाज्यहारौ दृढसंज्ञकौ स्तः ॥ ६७ ॥ मिथो भजेत्तौ दृढभाज्यहारौ यावद्विभाज्ये भवतीह रूपम् ।

फलान्यधोऽधस्तदधोनिवेश्यः क्षेपस्ततः शून्यमुपांतिमेन ॥ ६८ ॥ स्वोर्द्ध्वे हतेन्त्येनयुतेतदन्त्यंत्यजेन्मुहुः स्यादितिराशियुग्मम् ॥ ऊर्द्ध्वो विभाज्येन दृढेन तष्टः फलंगुणः स्यादधरोहरेण ॥ ६९ ॥ एवंतदेवात्रयदा समस्ताः स्युर्लब्धयश्चेद्विषमास्तदानीम् । यदागतौ लब्धिगुणौ विशोध्यौ स्वतक्षणाच्छेषमितौ तुतौ स्तः ॥ ७० ॥

**अन्वयः-** आदौ । सम्भवे । कुट्टकार्थम् । केन । अपि । अंकेन । भाज्यः । हारः । क्षेपः । च । अपवर्त्यः । येन । भाज्यहारौ । छिन्नौ । तेन । चेत् । क्षेपकः । न । छिन्द्यात् । तदा । एतत् । उद्दिष्टम् । दुष्टम् । एव । परस्परम् । भाजितयोः । ययोः । यः । शेषः । सः । तयोः । अपवर्तनम् । स्यात् । तेन । अपवर्तेन । यौ । भाज्यहारौ । विभाजितौ । तौ । दृढसंज्ञकौ । स्तः ॥ ६७ ॥ यावत् । विभाज्ये । इह । रूपम् । भवति । तावत् । दृढभाज्यहारौ । मिथः । भजेत् । फलानि । अधः । अधः । निवेश्यानि । तदधः । क्षेपः । निवेश्यः । ततः । शून्यम् । निवेश्यम् । उपांतिमेन । स्वोर्द्ध्वे । हते । अन्त्येन । युते । तदन्त्यम् । त्यजेत् । एवम् । मुहुः । कार्य्यम् । इति । राशियुग्मम् । स्यात् । दृढेन । भाज्येन । तष्टः । ऊर्द्ध्वे । फलम् । स्यात् । हरेण । तष्टः । अधरः । गुणः । स्यात् । एवम् । तदा । एव । यदा । अत्र । लब्धयः । समस्ताः । स्युः । चेत् । विषमाः । तदानीम् । यदागतौ । लब्धिगुणौ । स्वतक्षणात् । विशोध्यौ । शेषमितौ । तौ । स्तः ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ ६९ ॥ ७० ॥

**अर्थः-** यदि पहले संभव होतौ कुट्टक करनेके लिये किसी अंकका भाज्यहार और क्षेपमें अपवर्तन देय. जिस अपवर्तनके अंकसे भाज्य और भाजक तौ निःशेष होजाय. परंतु क्षेप निःशेष न होय तौ

उस प्रश्नकोही दुष्ट कहदेय. (पहले भाज्यहारका अपवर्तनांक जानने-की रीति लिखतेहैं.) जिन दो अंकोंमें अपवर्तन देनाहो उनमें परस्पर एक एकमें भाग देय. जो शेष रहै. वही उन दोनो अंकोंका अपवर्तन अंक होताहै. उस अपवर्तन अंकसे विभाजित ( भाग दिये हुए ) भाज्य और हार दृढसंज्ञक होतेहैं । जबतक भाग देतेदेते एक शेष रहजाय तब तक दृढभाज्यमें दृढभाजकका भाग देय. जो लब्धि हों उनको नीचेनी चे लिखता जाय. उन लब्धियोंके नीचे क्षेप रक्खै. तदनंतर शून्य र-क्खै. (इस प्रकार अङ्कोंको रखनेसे एक वल्ली (पङ्क्ति) बनजायगी उ-स पङ्क्तिमें) उपान्तिम अर्थात् सबसे नीचेकेसे दूसरे अङ्कसे उससे ऊपरके अङ्कको गुणा करै जो गुणनफल मिलै उसमें अन्तके अर्था-त् सबसे नीचेके अङ्कको जोडदेय. और फिर अंतके अंकको मिटा देय. इस प्रकार वारम्वार करै तो दो राशि हो जायंगी. ऊपरकी राशि-को दृढभाज्यसे तष्टै और नीचेकी राशिको दृढ भाजक (हर) से तष्टै. (और दोनोंके तष्टनेमें लब्धितुल्यही लेय.) दोनों स्थानोंमें तष्टनेसे जो अङ्क शेष रहै उनमें नीचेका अङ्क गुण होगा. ऊपरका अङ्क लब्धि कहाजायगा. यह रीति गुणलब्धिकी तब होगी. जब लब्धियोंकी वल्ली समहोगी. और यदि लब्धियोंकी विषम वल्ली हो तो जो लब्धिगुण आयेहैं उनमें अपने अपने तष्टनेवाले अङ्कों-को घटादेय. तब जो अङ्क शेष रहे वह गुण और लब्धि होंगे ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ ६९ ॥ ७० ॥

## उदाहरणम्.

एकविंशतियुतंशतद्वयंयद्गुणंगणक। पञ्चषष्टियुक्।
पंचवर्जितशतद्वयोद्धृतंशुद्धिमेतिगुणकंवदाशुतत् ४५

अन्वयः – हेगणक ! । एकविंशतियुतम् । शतद्वयम् । यद्गु-णम् । पञ्चषष्टियुक् । पंचवर्जितशतद्वयोद्धृतम् । शुद्धिम् । एति ।

तम् । गुणाकं । आशु । वद ॥ ४५ ॥

**अर्थः**- हेगणक! दोसौ इकीसको जिसकिसी अंकसे गुणनेप र फिर गुणित अङ्कोंमें ६५मिलानेसे फिर १९५ का भागदेनेसें निःशेष होजाताहै. तौ कहो कि वह कौनसा अङ्क है जिसमें २२१ को गुणा कराथा ॥४५॥

**न्यासः ॥ भाज्यः २२१ हारः १९५ क्षेपः ६५ अत्र परस्परभाजितयोर्भाज्यभाजकयोः शेषम् १३ अनेन भाज्यहारक्षेपाः अपवर्तिता जाताः भाज्यः १७ हारः १५ क्षेपः ५ अनयोर्दृढभाज्यहारयोः परस्पर भक्तयोर्लब्धान्यधोऽधस्तदधः क्षेपः तदधः शून्यं निवेश्यमिति न्यस्ते जातावल्ली [१ ५ ०] उपान्तिमेनस्वोर्द्ध्वे हते इत्यादिकरणेन जातं राशिद्वयं [४० ३५] एतौ दृढभाज्यहाराभ्यां [१७ १५] तष्टौ लब्धिगुणौ जातौ ६।५ इष्टाहतस्वस्वहरेणयुक्ते इतिवक्ष्यमाण विधिनैता विष्टगुणितस्वतक्षणयुक्तौ वा लब्धिगुणो २३।२० द्विकेनेष्टेन वा ४०।३५ इत्यादि ॥**

**अर्थः**- ऊपर कही अपवर्तन अङ्क जाननेकी रीतिके अनुसार भाज्य २२१ में भाजक १९५ का भाग दिया तब १३ शेष रहे. यही यहाँ अपवर्तन अङ्क है. इस १३का भाज्य २२१ हार १९५ और क्षेप ६५में भाग दिया तब निःशेष होजाताहै. इसकारण यह प्रश्न भी शुद्ध है. इसका भाज्य २२१ हार १९५ क्षेपमें ६५ अपवर्तन दिया तब दृढसंज्ञक हुए भाज्य १७ हर १५ क्षेप ५ इन दृढभाज्यहरमें परस्पर भाग दिया तब [१५) १७ (१ / १५ / २ / २) १५ (७ / १४ / १] जो लब्धि मिली [१ ७] उनको नीचे लिखा फिर उसके नीचे दृढ क्षेप ५को लिखा [१ ७ ५] फिर उसके नीचे शून्य लिखा [१ ५ ०] तबवल्ली

हुई इसवल्लीमें उपान्त्य अर्थात् अन्तके समीपके अङ्क ५ से उसके ऊपरके अङ्क ७ को गुणा करा तो पैंतीस ३५ हुए. इसमें अन्तके अंकको जोडा तो ३५ हुए. फिर अन्तके अङ्क ० को मेट डाला तो १ ३५ ५ इस प्रकार वल्ली हुई. अब फिर उसी प्रकार उपान्त्यके अङ्क ३५को अपने ऊपरके अङ्क १ से गुणा करा तब ३५ हुए. इसमें अन्तके अङ्क ५ को जोडा तब ४० हुए. फिर अंतके अंकको मेट डाला तब ४० ३५ इस प्रकार दोराशि हुई. इसमें ऊपरकी राशिको दृढभाज्य १७ से तष्टा और नीचेकी राशिको दृढहरसे तष्टा तो शेष अंक मिले | ६ ५ ल गु | इसमें ऊपरकी राशि लब्धि और नीचेकी गुण है. यद्यपि प्रश्न गुणाक अङ्ककाही था तथापि प्रसङ्गसे लब्धि भी आजातीहै. यह जो गुणाक मिला है; सो सबसे छोटा है. इसको छोडकर और कोई छोटा गुणाक अंक नहीं मिलेगा. और यह लब्धिका अङ्क भी सबसे छोटा है. यह वही गुणाक अङ्क ५ मिलाहै. जिस्से दोइक्किसको गुणाकर पैंसठ मिलायाजाय और फिर १९५ को भाग दिया जाय तो अङ्क निःशेष होजाताहै. इस गुण लब्धिसें दूसरे भी गुणलब्धि आगे कही हुई "इष्टाहतस्वस्वहरेणयुक्ते" पहली रीतिसे सबसे छोटी जो गुणलब्धि मिलीहै उनमें किसी इष्टसे गुणेहुए अपने अपने तक्षक अङ्कको जोडनेसे पहले लाई हुई गुणलब्धिसे दूसरी गुणलब्धि मिलती है. अर्थात् किसी इष्टसे गुणा करे हुए भाज्यको लब्धिमें जोडे. और उसी इष्टसे गुणा करे हुए भाजकको गुणमें जोडे इसरीतिसे अनेकप्रकारकी गुणलब्धि मिलती है. जिस प्रकार यहां पहली रीतिसे लाईहुई लब्धि ६ है और गुण ५ है. और दृढभाज्य १७ और दृढभाजक १५ है. यह दृढभाज्यभाजक लब्धि और गुणके तक्षकहैं. इन १७।१५ को इष्ट १ से गुणा किया

तब लब्धिगुणमें ६।५ जोडा तो २२।२० हुए यहां जो गुणक अङ्क २० मिलाहै उससे भी २२१ को गुणा कर ६५ जोडे और १९५ का भाग दिया तब निःशेष होजाताहै. इसी प्रकार २ को इष्ट माननेसे ३५।४० तीनको इष्ट माननेसे ५०।५७ इसी प्रकार नाना प्रकारके इष्ट माननेसे गुणलब्धि नाना प्रकार होतेहैं ॥

**कुट्टकान्तरे करणसूत्रं वृत्तम्-** कुट्टक करनेकी और रीति श्लोक एकः-

**भवतिकुट्टविधेर्युतिभाज्ययोः समपवर्तितयोरपिवा गुणः ॥ भवतियोयुतिभाजकयोः पुनः सच भवेदप वर्तनसङ्गुणः ॥ ७१ ॥**

**अन्वयः—** समपवर्तितयोः । युति भाज्ययोः । अपि कुट्टविधेः । गुणः । भवति । वा । यः । समपवर्तितयोः । युतिभाजकयोः । गुणः । भवति । सः । च । पुनः । अपवर्तनसङ्गुणः । गुणः । भवेत् ७१

**अर्थः-** जिस प्रकार पहले भाज्य भाजक और क्षेप इन तीनोंमें अपवर्तन देकर दृढभाज्य,भाजक और क्षेप बनाके गुणलब्धि मिलतीहै. तिसी प्रकार केवल भाज्य क्षेपमें भी अपवर्तन देकर पहली रीतिसे वल्ली बनाकर कहीहुई रीतिसे गुण और लब्धि लावे. यदि भाजक और क्षेपमें अपवर्तन देकर गुणका साधन करा हो तो उस गुणको अपवर्तन अङ्कसे गुणा करै तब गुण होगा. फिर गुणसे भाज्यको गुणा करकै जो गुणनफल मिलै उसमें क्षेपको जोडकर या घटाकर हरको भागदेय जो मिलै वह लब्धिकाप्रमाण होगा. ७१

**उदाहरणम्.**

**शतंहतंयेनयुतंनवत्याविवर्जितं वाविहृतंत्रिषष्ट्या । निरग्रकंस्याद्वदमेगुणंतंस्पष्टंपटीयान् यदिकुट्टकेऽसि ४६**

**अ०** हे सखे! । शतम् । येन । हतम् । नवत्या । युतम् । वा । विव-

र्जितम् । त्रिषष्ट्या । विहृतम् । निरग्रकम् । स्यात् । यदि । कुट्टके । पटीयान् । असि । तर्हि । तम् । गुणम् । मे । स्पष्टम् । वद ॥ ४६ ॥

**अर्थः**- हे मित्र! सौको जिसकिसी अङ्कसे गुणाकर उसमें ९० न भी जोडे या घटाये. फिर ६३ तिरेसठका भागका भाग दिया तो निःशेष होगया. यदि कुट्टकके गणितमें चतुर होतो कहो कि वह कौनसा अङ्क है जिससे कि सौको गुणा किया था. ॥ ४६ ॥

न्यासः भाज्यः १०० हारः ६३ क्षेपः ९०

जाता पूर्ववल्लब्धिक्षेपाणां वल्लिः——— १ १ १ २ २ ९० ०

उपान्तिमेन स्वोर्ध्वे हतेऽन्त्येन युतइत्यादिकरणेन जातं राशिद्वयं $\frac{२५}{१५}$ $\frac{३०}{३०}$ जातौ पूर्ववल्लब्धिगुणौ ३०।३८

अथवा भाज्यक्षेपौ दशभिरपवर्त्य भाज्यः १० क्षेपः ९ परस्परभजनाल्लब्धानि फलानि क्षेपं शून्यं चाधोऽधो निवेश्य पूर्ववल्लब्धोगुणः ४५ अत्रल-

जाता { ६ ३ ० ० } ब्धिर्नग्राह्या यतो लब्धयो विषमाजाताः
वल्ली अतोगुणे ४५ स्वतक्षणा ६३ दस्मा
द्विशोधिते जातो गुणः सएव १८

गुणघ्नभाज्ये क्षेप ९० युते हर ६३ नष्टे लब्धिश्च ३० अथवा हारक्षेपौ ६३ । ९० नवभिरपवर्तितौ जातौहारक्षेपौ ७ । १० लब्धोगुणः २ क्षेपहारापवर्तन ९ गुणितोजातः सएवगुणः १८

अत्रलब्धि { १४ भाज्यः १०० भाजक ६३ क्षेपे ९०
क्षेपाणां ३ ९० भ्यो लब्धिश्च ३०
वल्ली ० }

अथवा भाज्यक्षेपौ पुनर्हारक्षेपौ चापवर्तितौजातौ

भाज्यहारौ १०।७ क्षेपः १ ॥
अत्र पूर्ववत् १ २ गुणश्च २ हारक्षेपापवर्त्तनेन गुणितो
जातावल्ली १ १ ८ जातः सएव गुणः १८ पूर्ववल्लब्धि
श्च ३० इष्टाहतस्वस्वहरेणयुक्त इत्यादिना ऽथवा
गुणलब्धी ८१।१३०

फैलाव – यहाँ भाज्य १०० हर ६३ क्षेप ९० है. पहले कहीहुई रीतिके अनुसार वल्ली बनानेके लिये भाज्य १०० में भाजक ६३ का भाग दिया तब १ एक मिला. फिर ३७ बचे उसका तिरेसठमें भाग दिया तब एक मिला. इसको वल्लीमें लिखा फिर २६ बचे इसका सैतीस ३७ से भाग दिया तब एक लब्धि हुई. इसकोभी वल्लीमें लिखा. फिर ११ बचे. इसका छबीसमें भाग दिया तब दो २ लब्धि हुए. इनकोभी वल्लीमें लिखा. फिर ५ बचे. इसका ग्यारहसे भाग दिया तब दो लब्धि हुए. इनकोभी वल्लीमें लिखा. फिर ३ बाकी रहे इसका तीनमें भाग दिया तब एक लब्धि हुआ. उसको वल्लीमें लिखा. तब एक बच रहा. इस कारण वल्लीमें अब लब्धियोंके नीचे क्षेप ९० का लिखा. तदनन्तर सबसे नीचे शून्य लिखा तब वल्ली बनगई. यह समवल्ली हुई. इसमें उपान्त्यके अङ्कसे उसके ऊपरके अंकको गुणाकर नीचेका मिलाकर अन्तके अङ्कको मेटदेय. इस पहले कहीहुई रीतिके अनुसार गणित करते करते दोनो राशि मिली २४ ३० / १५ ३० इन दोनो राशियोंको अपने अपने तक्षक १००।६३से तष्टा तौ रहे ३० / १८ इनमें १८ गुण है. और ३० लब्धि है. ॥

१
१
१
२
२
९०
०

अथवा भाज्य १०० क्षेप ९० दशाका परिवर्तन दिया तब तीनों राशि हुई. भाज्य १० हर ६३ क्षेप ९ यहांभी पहले कहीहुई रीतिके अनुसार वल्ली बनाई. और उपांत्यके अंकसे उसके ऊपरके अङ्कको गुणाकरके अन्तका जोडकर अंतका अंक मिटा डाला. इसप्रकार

०
६
३
०

गणित करते करते दोनो राशि मिलीं २०/१७१ इन्में अपने अपने तक्षक १०।६३ से तष्टा तौ ०/४५ रहे. परंतु विषम वल्ली है इसकारण पहले कहीहुई रीतिके अनुसार इन्हें ०/४५ अपने अपने तक्षक १०।६३ मेंसे घटादिया तौ शेष रहे ३/१८ इनमें गुण १८ है सो तौ ठीक है और यदि लब्धि ठीक जाननी हो तौ भाज्यसे गुणको गुणा करनेसे जो गुणनफल हो उसमें क्षेपको जोडकर हरका भाग देय जो मिलै वह लब्धि है. यहां इसी प्रकार किया तौ लब्धि मिली ३०

अथवा हर ६३ क्षेप ९० में नौ ९ से अपवर्तन दिया तब हार ७ क्षेप ९ हुए. यहां पहले कहीहुई रीतिके अनुसार भाज्य १०० हार ७ का परस्पर भागदेकर लब्धि नीचे नीचे रखतेगये. फिरउन लब्धियोंके नीचे क्षेपको रक्खा. क्षेपकेनीचे शून्य रक्खा तब समवल्ली हुई.

१४
३
१०
०

फिर ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार उपान्त्यके अङ्क १० से उसके ऊपरके ३ को गुणा किया तौ ३० हुए. इसमें अन्तका अङ्क जोडा और अन्तके अङ्कको मेट दिया तब वल्ली हुई १४/३०/१०
यहां फिर उपान्तके अङ्क ३ से उसके ऊपरके अङ्क १४ को गुणा करा तौ ४२० हुए. इसमें अन्तके अङ्क १० को जोडकर अन्तके अङ्कको मेट दिया. तब सबसे ऊपरके अङ्क ४३०/३० मिले. इन दोनो राशियोंको अपने अपने तक्षक १००।७ सें तष्टा तौ ३०/२ हुये. इनमें २ गुण है. और ३० लब्धि है. अब ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार २ गुणको अपवर्तन अङ्क ९ से गुणा किया तौ वही पहला गुणक अंक १८ मिला. और लब्धि ३० मिली.

अथवा पहले भाज्य १०० क्षेप ९० में दशका अपवर्तन दिया तब १०।९ हुए. फिर अपवर्तितक्षेप ९ और हार ६३ में नौका अपवर्तन दिया तब क्षेप १ हार ७ हुए. इसप्रकार करनेसे भाज्य १० क्षेप १ हार ७ हुए. यहां पहले कहीहुई रीतिके अनुसार भाज्य १० और

हार ७ का परस्पर भाग देकर उसका लब्धियोंके नीचे क्षेपको लिखा. फिर उसके नीचे शून्य लिखा तौ समवल्ली बनी. यहां पहले कहीहु- ई रीतिके अनुसार ऊपरके दोनों अङ्क ३/२ मिले. यहां गुण २ है. इसको पहले कहीहुई रीतिके अनुसार हार क्षेपके अपवर्तन अङ्क ९ से इस गुण २ को गुणा किया तौ १८ हुए. यही पहले लाया हुआ गुणक अङ्क मिला. और पहले कहीहुई रीतिकेअनुसार भाज्य १०० भाज- क ६३ क्षेप ९० से लब्धि मिली. ३० यहां "इष्टाहत स्वस्वहरेणयुक्ते" इन गुणलब्धिमें इष्टसे गुणेहुए अपने अपने तक्षकको जोडदेय. इस रीतिके अनुसार अनेक प्रकारकी गुणलब्धि मिलती है. जैसे ऊपर मि- लीहुई गुणलब्धि १८।३० में इष्ट १ से गुणे हुए अपने अपने तक्षक ६३। १००के जोडनेसे गुणलब्धि मिली ८१ ।१३० इसी प्रकार दो २ के इष्टसे गुणलब्धि मिली १४४ ।२३० तीनके इष्टसे गुणलब्धिमि लीं २०७। ३३० इसप्रकार जितनी प्रकारके इष्ट माने जायंगे. उतनी ही प्रकारकी गुणलब्धि होंगी ॥

**कुट्टकान्तरे करणसूत्रंवृत्तार्द्धम्**- कुट्टकमें ऋणक्षेपके गुण और लब्धि जाननेकी रीति आधा श्लोकमें.

**क्षेपजे तक्षणाच्छुद्धे गुणाप्ती स्तो वियोगजे ॥८८॥**

**अन्वयः**-यत्। उक्तम्। तत्। क्षेपजे। वियोगजे। तु। तक्षणा- त्। शुद्धे। गुणाप्ती। स्तः ॥

**अर्थः**- जो कुछ ऊपर रीति कही सो धनक्षेपकी थी. यदि ऋण क्षेप होयतो वल्लीसे जो गुणलब्धि मिलें उनै अपने अपने तक्ष- कोंसे घटादेय जो शेष रहें उनको गुण और लब्धि जानै. ८८

**अत्र पूर्वोदाहरणे नवतिक्षेपे यौ लब्धिगुणौ जातौ ३०।१८ एतौ स्वतक्षणाभ्यामाभ्यां १००।६३ शोधि- तौ ये शेषके तन्मितौ लब्धिगुणौ नवतिशोधनेज्ञातव्यौ**

७०।४५ एतयोरपि स्वतक्षणं क्षेपइति १७०।१०८ अथवा २७०।२७१ ॥

**फैलाव-** यहाँ पहलेही उदाहरणमें अर्थात् भाज्य १०० हार ६३ क्षेप ९० से जो गुणलब्धि मिलेहै १८।३० इनको अपने अपने तक्षक ६३।१०० मेंसे घटाया तो ४५।७० रहे. यही लब्धिगुण आवैंगे. यदि नब्भैको जोडनेकी जगह घटाया जाय तो. क्यों कि यदि १०० को ऋणक्षेपकी रीतिसे लायेहुए ४५ गुणसे गुणा किया तब ४५०० हुए. इसमें ९० को घटाया तो ४४१० रहे. इनमें ६३ का भाग दिया तो निःशेष होगया और ७० लब्धि हुए. इससे मालूम हुआकि ऊपरकी रीतिके अनुसार ऋणक्षेपमें लायेहुए लब्धि ७० और गुण ४५ ठीक है. इन ४५।७० गुणलब्धियोंमेंभी इष्टसे गुणे हुए. अपने अपने तक्षक जोडनेसे अनेक प्रकारकी गुण लब्धि मिलजातीहैं. जैसें ऋणक्षेपकी गुणलब्धि ४५।७० है. इनमें एक १ इष्टसे गुणा कियेहुये अपने अपने तक्षक ६३।१०० को जोडा तब १०८।१७० इसीप्रकारका २ दोके इष्टसे १७१।२७० गुण और लब्धि होतेहैं.

**द्वितीयोदाहरणम्-** दूसरा उदाहरण-

**यद्गुणागुणक षष्टिरन्विता वर्जिता च दशभिः षडुत्तरैः स्यात्त्रयोदशहृता निरग्रका तद्गुणं कथय मे पृथक् पृथक्**

**अ०** हेगणक! । यद्गुणा । षष्टिः । षडुत्तरैः । दशभिः । अन्विता । वा वर्जिता । ततः । त्रयोदशहृता । निरग्रका । स्यात् । तद्गुणम् । मे । पृथक् । पृथक् । कथय ॥

**अर्थः-** हेगणक! जिस किसी अंकसे गुणा करेहुए साठमें सोलह १६ घटादिये या जोडदिये. तदनंतर तेरहका भाग देनेसे कुछ शेष नहीं रहताहै. तो कहो जिस अंकसे गुणा करके सोलह १६ जोडे और

जिस अङ्कसे गुणा करके सोलहको घटाया वह अंक कौनहैं. जिनसें ६० को गुणाकिया जाय ॥

न्यासः ॥ भाज्यः ६० हारः १३ क्षेपः १६

| | |
|---|---|
| प्राग्वल्लब्धा वल्ली | ४<br>१<br>१<br>१<br>१<br>१६<br>० |

तथाजातेगुणाप्ती २।८ अत्रापि लब्धयोविषमाः अतोगुणाप्ती स्वतक्षणाभ्यां १३।६० शोधिते जाते १२।५२ एवंषोडशक्षेपे एतावेवलब्धिगुणौ ११।५२ स्वस्वहराभ्यां शोधितौ जातौ षोडशविशुद्धौ २।८ ॥

फैलाव- भाज्य ६० हार १३ क्षेप १६ यहां भाज्य ६० हार १३ का परस्पर भाग दिया और लब्धियोंको क्रमसे नीचे२ लिखा और उन लब्धियोंके नीचे क्षेपको और उसके नीचे शून्य लिखा. तौ वल्ली बनी——

| |
|---|
| ४<br>१<br>१<br>१<br>१<br>१६<br>० |

पहले कहीहुई रीतिके अनुसार उपान्तके अङ्कसे उसके उपरके अंकको गुणाकरके गुणित अङ्कमें अंतके अङ्कको जोडकर अन्तके अङ्कको मेट दिया. इस प्रकार करते करते गुणलब्धि २।८ मिले. परन्तु यहां वल्लीमें सात अङ्क है इसकारण विषम वल्ली है. इसकारण वल्लीसे प्राप्तहुए गुणलब्धि २।८ को अपने अपने तक्षक १३।६० मेंसे घटाया तौ ११।५२ शेष रहे। यह गुण और लब्धि धनक्षेपके हुए. और इसी प्रकार यदि ऋणक्षेप १६ हों तौ उपरकी रीतिसे प्राप्त हुए गुणलब्धि ११।५२ को ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार अपने२ तक्षक १३।६० में घटाया तौ २।८ गुणलब्धि मिली. वही ऋण क्षेपमें होंगे. क्यों कि ६० को ११ से गुणा करा तब ६६० हुए इसमें सोलह १६ जोडे तब ६७६ इसमें १३ तेरह का भाग दिया तौ निःशेष होगया. और ५२ लब्धि हुए. इसप्रकार करनेसे वही लब्धिगुण मिले जो कि ऊपरकी रीतिसे आये थे

परन्तु यह धनक्षेपकें गुणक्षेपकी उपपत्ति हुई. और ऋणक्षेपमें ६० को २ से गुणा करा तब १२० हुए. इसमें १६ घटाये १०४ बचे. इसमें १३ तेरहका भाग दिया तो निःशेष होगया. और ८ लब्धि हुए यह वही गुणक था और वही लब्धि मिले जो कि ऊपर ऋणक्षेप की रीतिसे आये थे. इसी प्रकार सब जगहपर उपपत्ति करके गुण और लब्धिकी शुद्धाशुद्धि जानना चाहियें.

**कुट्टकान्तरे करणसूत्रं सार्द्धवृत्तम्-** कुट्टककी और रीति डेढ श्लोक.

**गुणलब्ध्योः समंग्राह्यंधीमतातक्षणेफलम् ॥ हरतष्टेधनक्षेपे गुणलब्धीतुपूर्ववत् ॥ क्षेपतक्षणलाभाढ्या लब्धिः शुद्धौतु वर्जिता ॥**

**अन्वयः-** धीमता । गुणलब्ध्योः । तक्षणे । फलम् । समम् । ग्राह्यम् । धनक्षेपे । हरतष्टे । सति । पूर्ववत् । गुणलब्धी । साध्ये । लब्धिः । क्षेपतक्षणलाभाढ्या । कार्या । शुद्धौ । तु । वर्जिता । कार्य्या

**अर्थः-** बुद्धिमान्! कुट्टककी गुणलब्धीको अपने२ तक्षकसे तष्टनेमें भागहारकी लब्धि समानही लेय. हारसे क्षेप अधिक होयतो क्षेपमें जितनेवार घटसकें हारका भागदेय जो क्षेपमेंसे भाग देकर शेष रहे उसकोही क्षेप मानकर पहले कहीहुई रीतिके अनुसार गुण और लब्धिका साधन करै. जो गुण मिलै उसको तो ठीक जानै. और धन क्षेप होय तो क्षेपमें हरका भाग देनेसे जो लब्धि मिली थी उसको ऊपर सिद्ध करीहुई लब्धिमें जोडकर उसको लब्धि मानै. और यदि ऋणक्षेप होय तो क्षेपमें हरका भाग देनेसे जो लब्धि मिलाहै उसको ऊपर सिद्ध करीहुई लब्धिमें घटादेय जो शेष रहे उसको लब्धि मानै. ॥

## उदाहरणम्.

येनसंगुणिताः पंचत्रयोविंशतिसंयुताः ॥ वर्जिता वात्रिभिर्भक्ता निरग्राः स्युः सको गुणः ॥

अ॰- पंच। येन। सङ्गुणिताः। त्रयोविंशति संयुताः। वा। वर्जिताः। ततः। त्रिभिः। भक्ताः। निरग्राः। स्युः। सः। गुणः। कः ॥

अर्थः- पाँचको किसी अंकसे गुणा करके जो गुणनफल हो उसमें तेईस जोड़ देय या घटादेय फिर तीनका भाग देय तो कुछ बाकी नहीं रहताहै. तो कहो जिससे पांचको गुणा किया वह गुणक अंक क्याहै? ॥

न्यासः ॥ भाज्यः ५ हारः ३ क्षेपः २३

अत्र वल्ली ( १ १ २३ ० ) पूर्ववज्जातंराशिद्वयं $\frac{46}{23}$ एतौ भाज्यहाराभ्यां तष्टौ अत्राधोराशौ २३ त्रिभिस्तष्टे सप्त ७ लभ्यंते उ-र्ध्वराशौ ४६ पंचभिस्तष्टे नव ९ लभ्यन्ते तत्र नव न ग्राह्याः। "गुणलब्ध्योः समं ग्राह्यं धीमता तक्षणे फल"मिति अतः सप्तैवग्राह्याः। एवंजाते गुणाप्ती २।२१ "क्षेपजे तक्षणाच्छुद्धे" इतित्रयोविंशति शुद्धो जाता विपरीतशोधनादवशिष्टा लब्धिः ६ शुद्धे जाते १।६ "इष्टाहतस्वस्वहरेण युक्ते" इतिवक्ष्यमाणविधिना "धनर्णयोरन्तरमेवयोगः" इतिबीजोक्त्याच इष्टगुणितस्वहारक्षेपणेन यथा धनलब्धिः स्यादिति तथाकृते जाते गुणाप्ती ७।४ एवंसर्वत्र ॥

अथवा "हरतष्टे धनक्षेपे" इति

न्यासः ॥ भाज्यः ५ हारः ३ क्षेपः। २ ॥ पूर्ववज्जाते गुणाप्ती २।४ एते स्वस्वहराभ्यां शोधिते विशुद्धि ११।२

जाते " क्षेपतक्षणलाभाढ्या लब्धि" रिति जातौ क्षेपजौ लब्धिगुणौ ११।२ " शुद्धौतु वर्जिते" ति इष्टघ्नौ भवतः। किन्त्वत्र शङ्का न भवति। तस्माद्विपरीतशोधनेन ऋणलब्धिः ६ गुणः १ घनलब्ध्यर्थं द्विगुणेस्वहारे क्षिप्तेसति जाते ७।४

फैलाव- भाज्य ५ हार ३ क्षेप २३ यहां पहले कहीहुई रीतिके अनुसार वल्ली बनाई $\frac{1}{23}$ फिर पहले कहीहुई रीतिके अनुसार उपान्तके अङ्कसे उसके ऊपरके अङ्कको गुणाकर उसमें अन्त अङ्क जोडदिया फिर अन्तके अङ्क मिटादिया. इसप्रकार जहां तक एक शेष रहा तहांतक वारंवार करनेसे ऊपरकी दो राशियों मिली. $\frac{46}{23}$ इनको भाज्य ५ और हार ३ से तष्टा अर्थात् नीचेकी राशि २३को हार ३से तष्टा तो सात लब्धि मिले. फिर ऊपरकी राशि ४६की भाज्य ५ से तष्टा तो नौ ९ लब्धि मिलसक्ते हैं. परन्तु ९ लब्धि नहि लेना चाहिये क्यों कि " गुणलब्ध्योः सममित्यादि रीतिके अनुसार दोनोंको तष्टनेमें लब्धि समानही लेना चाहियें. इसकारण नौ ९ लब्धि न लेकर पहलेकी बराबर सातही लब्धि लिये तब दोनों स्थानमें तष्टनेपर रहे २।११ यही यहां गुणलब्धि हुए. यह धनक्षेपके गुणलब्धि सिद्ध हुए. और उन २।११ को अपने २ तक्षक ३।५ मेसे विपरीतरीतिसे घटादिया तो १।६ रहे. परन्तु यहां लब्धि ऋण है. क्यों कि उलटी रीतिसे घटायाहै. इसको धन करनेके लिये इष्ट २से गुणा कियेहुए अपने २ तक्षकको पहली गुणलब्धिमें जोडदेय. आगे इसप्रकार लिखेंगे. इसकारण इष्ट २से गुणा करेहुए अपने २ तक्षक ६-१०को पहिली गुणलब्धि १।६ में जोडा. अर्थात् यहां ऊपरकी राशिमें ६ ऋण है. और " ऋणधनका अंतरकरनाही योग्य

होताहै." ऐसा बीजगणितका नियम है. इसकारण ऋण ६ का और इष्ट २ से गुणाकियेहुए अपने २ तक्षक १० का अन्तर किया तो ४ चार हुए. और इष्ट २ से गुणा कियेहुए तक्षक ६ का गुण १ में जोडा तो ७ हुए. अर्थात् इसरीतिके अनुसार गुणलब्धि मिले ४।७ ॥

ऊपर कहीहुई "हरतष्टे धनक्षेपे" इस रीतिको पहले उदाहरण - भाज्य ५ हर ३ क्षेप २३ में दिखाते हैं

यहाँ ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार हर ३ का क्षेप २३ में भाग देनेसे लब्धि हुए ७ इसको अलग लिखा और शेष २ दो जो बचे उनको क्षेप २ मानकर न्यास हुआ. भाज्य ५ हार ३ क्षेप २ अब पहले कहीहुई रीतिसे वल्ली हुई $\begin{pmatrix}1\\2\\0\end{pmatrix}$ फिर वल्लीसे गुणलब्धि मिले २।४ यहां गुण तो २ यही रहेगा परन्तु लब्धि ४ में वह अङ्क जोडदिया. जो पहले लब्धि ७ मिलाथा. तो ११ लब्धि हुई. यह गुणलब्धि पहले गुणलब्धिहीकी तुल्य आये; परंतु यह धनक्षेपमें होतेहैं. यदि ऋण क्षेप होयतो वल्लीसे प्राप्त हुई लब्धि मिले. उसमें क्षेपमें हरका भाग देनेसे प्राप्त हुई लब्धिको घटाकर जो शेष रहे वह लब्धि होतीहै. जैसे पहलेही उदाहरणमें क्षेपमें हरका भाग देनेसे प्राप्तहुई लब्धि ७ मिले. और शेष रहे २ उन्हें क्षेप मानकर पहली रीतिसे वल्ली बनाई तो उस वल्लीसे गुण और लब्धि मिले २।४ परन्तु यह धन क्षेपकेहै. इन्हें अपने २ तक्षक ३।५ मेंसे घटाया तब शेष रहे १।१ यह ऋणक्षेपकी गुणलब्धि हुई. यह गुण तो ठीक है. परन्तु क्षेपमें हरका भाग देनेसे जो ७ सात लब्धि मिलेथे; उनको लब्धि १ में घटाया तो एकमें सात नहीं घटसकते. इसकारण विपरीत अन्तर किया. अर्थात् सात ७ में १ एकको घटाया तो ऋणलब्धि मिली ६ इसको धनलब्धि करनेकेलिये इष्ट २ से गुणा करे हुए अपने २ तक्षक ६।१० में जोडा. तो ७ गुण और "धनर्णयोर-

न्तरमेवयोग" इसरीतिके अनुसार लब्धि ४ हुए.

कुट्टकान्तरे करणसूत्रं वृत्तम् । कुट्टककी और रीतिश्लो[१]

क्षेपाभावोऽथवा यत्र क्षेपः शुद्ध्येद्धरोद्धृतः ॥ ज्ञेयः शून्यं गुणस्तत्र क्षेपो हार हृतः फलम् ॥

**अन्वयः**- यत्र । क्षेपाभावः । तत्र । अथवा । यत्र । हरोद्धृतः क्षेपः । शुद्धः । भवति । तत्र । अपि । शून्यम् । गुणः । ज्ञेयः । हारहृतः । क्षेपः । फलम् । भवति ॥

**अर्थः**- जिस कुट्टकके उदाहरणमें क्षेप शून्य हो तहां गुणक भी शून्य जानना. क्षेपमें हरका भाग देनेसे जो लब्धि मिलै वह लब्धि होतीहै. अथवा जहाँ हरका भाग देनेसे क्षेपमें कुछ शेष न बचता हो तहां भी शून्यही गुणक होताहै. और क्षेपमें हरका भाग देनेसे जो मिलै वह लब्धि होतीहै.

## उदाहरणम्.

येनपञ्चगुणिताः खसंयुताः पञ्चषष्टिसहिताश्च तेऽथवा ॥ स्युस्त्रयोदश हृता निरग्रका स्तंगुणं गणक कीर्तयाऽऽशु मे ॥

**अ०**- येन । गुणिताः । पंच । खसंयुताः । अथवा । पञ्चषष्टि सहिताः । च । ते । त्रयोदश हृताः । निरग्रकाः । स्युः । हेगणक । तम् । गुणम् । मे । आशु । कीर्तय ॥

**अर्थः**- किसी अंकसे गुणा कियेहुए पांच ५में शून्य जोडा या ६५ जोडे. फिर तेरहका भाग दिया तो कुछ शेष नहीं रहेगा तो हे गणक ! उस गुणक अङ्कको बताओ जिससे कि पांचको गुणा किया जाय ॥

न्यासः भाज्यः ५ हारः १३ क्षेपः शून्यम् ०

"ज्ञेयः शून्यं ० गुणस्तत्र क्षेपो हार हृतः फलमिति

क्षेपाभावेगुणाप्ती ०।० इष्टाहतेत्यथवा १३।५ वा २६।१०॥

फैलाव- भाज्य ५ हार १३ क्षेप० यहाँ क्षेप ० शून्यहै. इसकारण ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार शून्य०ही गुणक होगा. और शून्यमें किसी अङ्कका भाग देनेसे शून्यही लब्धि होताहै. इसकारण यहां क्षेपमें हरका भाग दिया तौ शून्यही लब्धि हुवा. इसप्रकार गुणलब्धि मिले.।०।०।

न्यासः भाज्यः ५ हारः १३ क्षेपः ६५ "क्षेपः शुद्धो हरोद्धृतः। ज्ञेयः शून्यं गुणस्तत्र क्षेपोहारहृतः फल मिति जाते गुणाप्ती ०।५॥

फैलाव- भाज्य ५ हार १३ क्षेप ६५ यहां क्षेप ६५में हार १३का भाग देनेसे कुछ शेष नहीं रहताहै. इसकारण ऊपरकही हुई रीतिके अनुसार गुण मिला० और क्षेपमें हरका भाग देनेसें मिले ५ यही लब्धि हुई. इसप्रकार गुणलब्धि मिले ०।५

अथ सर्वत्रकुट्टके गुणलब्ध्योरनेकधादर्शनार्थं करणसूत्रंवृत्तार्द्धम्- अब सब जगह कुट्टकमें अनेक प्रकारकी गुणलब्धि दिखानेकी रीति आधा श्लोक.

इष्टाहतस्वस्वहरेणयुक्ते तेवाभवेतां बहुधागुणाप्ती ॥

अ०-वा।ते।गुणाप्ती।इष्टाहतस्वस्वहरेण।युक्ते।बहुधा।भवेताम्

अथवा वही गुणलब्धि इष्टसे गुणे हुए अपने२ तक्षकमें जोडनेसे अनेक प्रकारके हो जातेहैं ॥

अस्योदाहरणानि दर्शितानि पूर्वमिति ॥ इसके उदाहरण पहले दिखाचुकेहै. इसकारण यहां नहीं लिखे.

अथ स्थिरकुट्टके करणसूत्रं वृत्तम्- अब स्थिर कुट्टककी रीति लिखतेहैं एक श्लोकमें:-

**क्षेपेतुरूपे यदि वा विशुद्धे स्यातां क्रमाद्ये गुणकार लब्धी ॥ अभीप्सितक्षेपविशुद्धिनिघ्ने स्वहार तष्टे भवतस्तयोस्ते ॥**

**अन्वयः-** यदि । रूपे । क्षेपे । वा । विशुद्धे । तयोः । ये । गुणकारलब्धी । स्याताम् । ते । क्रमात् । अभीप्सितक्षेपविशुद्धिनिघ्ने । स्वहारतष्टे । भवतः ॥

**अर्थः-** जहाँ इष्ट इष्टक्षेपका अङ्क बडा हो वहां रूप १ को क्षेप मानकर पहले कही हुई रीतिसे गुणलब्धि लावै फिर उस गुण लब्धिको इष्टक्षेपसे गुणा करकै उसको अपने अपने तक्षकसे तष्टे जो शेष बचै उसको गुणलब्धि जाने. यह गुण लब्धि धनक्षेपकी है. यदि ऋणक्षेप होय तो इन गुण लब्धिको अपने अपने तक्षकमेंसे घटादेय जो शेषरहे वह गुणलब्धि होताहै.

**प्रथमोदाहरणे दृढभाज्यहारयोः रूपक्षेपयोर्न्यासः भाज्यः १७। हारः १५ क्षेपः १ अत्रगुणाप्ती ७।८ एतेत्विष्टक्षेपेण पञ्चकेन गुणितेस्वहारतष्टे च जाते ५।६ ॥**

**अथ रूपशुद्धौ गुणाप्ती ७।८ तक्षणाच्छुद्धौ जातौ लब्धिगुणौ ९।८ एते पञ्चगुणे स्वहारतष्टे च जाते १०।११ एवं षष्टिविशुद्धौ ॥ एवं सर्वत्र ॥**

**फैलाव-** इसको "एकविंशति युतमित्यादि" पहिले उदाहरणमें दिखलातेहैं.- भाज्य १७ हार १५ क्षेप ५ यहां इष्टक्षेप पांच ५ है. इसके स्थानमें रूप १ को क्षेप माना तब भाज्य १७ हार १५ क्षेप १ ऐसा न्यास हुवा. पहली रीतिसे वल्ली बनाई १/१/० इस वल्लीसे गुणलब्धिरूप दो राशि ७।८ इनको ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार इष्टक्षेप ५ से गुणा करातो हुए ३५।४० इनको अपने२

तक्षक १५।१७ से तष्टा तो शेष बचे ५।६ यही इस उदाहरणमें धनक्षेपकी गुणलब्धि हैं. इनही गुणलब्धिको अपने अपने तक्षक १५।१७ मेंसे घटाया तो शेष रहे. १०।११ यही ऋणक्षेपकी गुण लब्धि हुई. इसी प्रकार सबजगह जानना.

**अस्यग्रहगणिते उपयोगस्तदर्थं किंचिदुच्यते-**

इस कुट्टकका ग्रहोंकी गणितमें प्रयोजन पडताहै उसीके लिये कुच्छ कहतेहैं.

**कल्प्याऽथशुद्धिर्विकलावशेषंषष्टिश्चभाज्यः कुदिनानिहारः ॥ तज्जंफलंस्युर्विकलागुणस्तु लिप्ताग्रमस्माच्चकलालवाग्रम् ॥ एवंतदूर्द्धंच तथाधिमासावमाग्रकाभ्यां दिवसा रवीन्द्वोः ॥**

**अन्वयः-** अथ। विकलावशेषम् । शुद्धिः ।कल्प्या । षष्टिः । च। भाज्यः । कल्प्यः । कुदिनानि । हारः । कल्प्यः । तज्जम् । फलम् । विकलाः । स्युः । गुणः । तु । लिप्ताग्रम् । अस्मात् । च । फलम् । कला ।गुणः । तु । लवाग्रम् । एवं । तदूर्द्धम् । च । कार्य्यम् । तथा । अधिमासावमाग्रकाभ्याम् । रवीन्द्वोः । दिवसाः । स्युः ॥

**अर्थः-** कल्प्य भगणसे त्रैराशिक करके जो ग्रह मिलै उसकी विकलाओंके शेषसे ग्रह और सावन अहर्गण तथा अधिमासशेष और अवम शेषसे सौर दिन तथा चांद्र दिन जाननेके लिये पहले विकलाशेषको ऋणक्षेप कल्पना करै. साठको भाज्य कल्पना करै. और कुदिनोंको हार कल्पना करकै कुट्टककी रीतिसे वल्ली बनावै उसवल्लीसे जो लब्धि मिलै उसको विकला जानै. और गुणको कलाशेष जानै. इसकलाशेषको ऋणक्षेपमानकर फिर कुट्टककी रीतिसे गुणलब्धि लावै जो लब्धि

मिलै उसको कला जानै. और गुणको भाग शेष जानै. इसी प्रकार क्रिया करता जाय. फिर अधिमास शेष और अवम शेषसे सूर्य्य और चंद्रमाके दिन लावै.

ग्रहस्य विकलावशेषेण ग्रहाहर्गणयोरानयनम्.

तद्यथा तत्र षष्टिर्भाज्यः कुदिनानि हारः विकलावशेषंशुद्धिरिति प्रकल्प्य साध्येगुणाप्ती तत्र लब्धिर्विकलाः स्युः । गुणस्तु कलावशेषम् ।

एवं कलावशेषः शुद्धिस्तत्र षष्टिर्भाज्यः कुदिनानि हारः । लब्धिः कला । गुणस्तु भागशेषम् ॥

भागशेषं शुद्धिस्त्रिंशद्भाज्यः कुदिनानि हारः फलं भागाः । गुणोराशिशेषम् ॥

एवम् राशिशेषे शुद्धिर्द्वादश भाज्यः । कुदिनानि हारः फलं गतराशयः । गुणोभगणशेषम् ॥

कल्पभगणो भाज्यः कुदिनानि हारः भगणशेषम् । शुद्धिः फलम् गतभगणः गुणोऽहर्गणः स्यादिति ॥

अस्योदाहरणानि - त्रिप्रश्नाध्याये ॥

एवं कल्पाधिमासाः भाज्यः रविदिनानि । हारः अधिमासशेषं शुद्धिः फलम् गताधिमासाः । गुणो गतरविदिवसाः ॥

एवं युगावमानि भाज्यः चान्द्रदिवसा हारः । अवमशेषं शुद्धिः । फलम् । गतावमानि । गुणो गतचान्द्रदिवसाः ॥

**अर्थः—** ग्रहकी विकलाके शेषसे ग्रह और अहर्गण मिलता है. सो दिखातेहैं. साठ ६० को भाज्य माना. कुदिनोंको हार माना.

विकलाशेषको ऋणक्षेप माना. फिर कुट्टककी रीतिसे गुणलब्धि साधै. तहाँ जो लब्धि मिलै वह विकला होतीहैं. और गुण कलावशेष होताहै.

फिर कलावशेषको ऋणक्षेप मानै. साठको भाज्य मानै. और कुदिनोंको हार मानकर कुट्टककी रीति गुणलब्धि साधै. तहां जो लब्धि मिलै वह कला होतीहै. और गुण भाग शेष होताहै.

फिर भाग शेषको ऋणक्षेप मानै तिसको भाज्य मानै. और कुदिनोंको हार मानकर कुट्टककी रीतिसे जो लब्धि मिलै उसको भाग मानै और गुणको राशिशेष मानै.

फिर राशिशेषको ऋण क्षेप मानै. बारहको भाज्य मानै. और कुदिनोंको हार मानकर जो कुट्टककी रीतिसे लब्धि मिलै उसको गतराशि मानै. और गुणको भगणशेष मानै.

फिर भगणशेषको ऋणक्षेप मानै. कल्पभगणको भाज्य मानै. कुदिनोंको हार मानै. तब कुट्टककी रीतिसे जो लब्धि मिलै उसको गत भगण मानै. गुणको अहर्गण मानै.

इसके उदाहरण- त्रिप्रश्नाध्यायमें कहेहैं.

इसीप्रकार कल्पाधिमासको भाज्य मानै. रविदिनोंको हार मानै. अधिमास शेषको ऋणक्षेप मानै. तब कुट्टककी रीतिसे जो लब्धि मिलै उसको गताधिमास जानै. गुणको गतसूर्य्यदिन मानै.

फिर इसीप्रकार युगावमोंको भाज्य मानै. चन्द्र दिनोंको हार मानै. और अवमशेषको ऋणक्षेप मानकर कुट्टककी रीतिसे जो लब्धि मिलै उसको गत अवम जानै. गुणको गत चन्द्रदिन जानै.

**संश्लिष्टकुट्टके करणसूत्रं वृत्तम्-** मिले हुए कुट्टकमें गुणलब्धि जाननेकी रीति एक श्लोक.॥

**एकोहरश्चेद्गुणकौ विभिन्नौ तदागुणैक्यंपरिकल्प्य**

भाज्यम् ॥ अग्रैक्यमग्रं क्रमउक्तवद्यः संश्लिष्ट संज्ञः स्फुटकुट्टकोऽसौ ॥

**अन्वयः-** चेत् । हरः । एकः । गुणकौ । च । विभिन्नौ । स्याताम् । तदा । गुणैक्यम् । भाज्यम् । परिकल्प्य । अग्रैक्यम् । अग्रम् । परिकल्प्य । यः । उक्तवत् । क्रमः । असौ । संश्लिष्ट संज्ञः । स्फुटकुट्टकः ॥

**अर्थः-** यदि हर एक होऔर गुणक भिन्न भिन्न कैई हों तो गुणकों के योगको भाज्य कल्पना करे, और शेषोंके ऐक्यको ऋणक्षेप कल्पना करे. फिर पहलेहीकी अनुसार वल्लीसे गुणलब्धि लावे. इसको संश्लिष्ट कुट्टक कहतेहै.

## उदाहरणम्.

कः पंचनिघ्नो विहृतस्त्रिषष्ट्या सप्तावशेषोऽथ सएवराशिः ॥ दशाहतः स्याद्विहृतस्त्रिषष्ट्या चतुर्दशाग्रो वदराशिमेनम् ॥

**अन्वयः-** कः । राशिः । पञ्चनिघ्नः । त्रिषष्ट्या । विहृतः । सप्तावशेषः । स्यात् । अथ । सः । एव । राशिः । दशाहतः । त्रिषष्ट्या । विहृतः । चतुर्दशाग्रः । स्यात् । एनं । राशिं । वद ॥

**अर्थः-** कौनसा राशिहै ? जिसको पांचसे गुणाकर तिरेसठका भाग देनेसे सात ७ बाकी रहतेहैं. और उसी राशिको दशसे गुणाकर तिरेसठका भाग देनेसे चौदह बचतेहैं तो कहो वह कौन राशिहै ? ॥

अत्र गुणैक्यं भाज्यः अग्रैक्यं शुद्धिः ॥

न्यासः । भाज्यः १५ हारः ६३ क्षेपः २१ पूर्ववज्जातौगुणः ७ फलम् ५ एतौ स्वतक्षणाभ्यां शोधितौ जातौ वियोगजौ लब्धिगुणौ ३ । १४ ॥

**फैलाव-** यहां गुण योग भाज्य होताहै. और शेष योगक्षेप होताहै. इसकारण गुणों ५।१० को जोडा तो १५ हुए. यही भाज्य हुआ. और शेषों ७।१४ को जोडा तो २१ हुए. यही क्षेप है. इसप्रकार भाज्य १५ क्षेप २१ हर ६३ हुआ. इनमें तीनका अपवर्तन दिया तो दृढभाज्य ५ हार ७ क्षेप २१ हुए. इनसे पहले कहीहुई रीतिके अनुसार गुणलब्धि मिलीं ७।२ यह धनक्षेपकी है. ऋणक्षेपमें इन ७।२ गुणलब्धिको अपने अपने तक्षक २१।५ मेंसे घटाया तो १४।३ रहे. यही ऋणक्षेपकी गुणलब्धि हुई. ॥

इतिश्री भास्कराचार्य्यविरचित लीलावत्याः स्वरूपप्रकाश भाषाटीकायां कुट्टकाध्यायः समाप्तः ॥

## इतिलीलावत्यां कुट्टकाध्यायः ।

---

**अथगणितपाशे निर्दिष्टांकैः संख्यायाः विभेदे करणसूत्रं वृत्तम्-** अब गणितपाशमें दियेहुए कुछ अंकोंको अलट पलट करके भेदोंकी संख्या और भेदोंकी संख्याओंका योग जाननेकी रीति ॥

**स्थानान्तमेकादिचयाङ्कघातः संख्याविभेदा नियतैः स्युरंकैः ॥ भक्तोऽकमित्यांकसमासनिघ्नः स्थानेषु युक्तो मितिसंयुतिः स्यात् ॥**

**अन्वयः-** स्थानान्तम् । एकादिचयाङ्कघातः । कार्य्यः । तदा । नियतैः । अङ्कैः । संख्याविभेदाः । स्युः । सः । एकादिचयांकघातः । अङ्कसमासनिघ्नः । अङ्कमित्या । भक्तः । ततः । स्थानेषु । युक्तः । मितिसंयुतिः । स्यात् ॥

**अर्थः-** जितने स्थानोंमें अंक दियेजाय उतनेही स्थानोमें एक आदि अङ्क लिखकर परस्पर घात करलेय. जो गुणनफल होवही

उन अङ्कोंके भेदोंकी संख्या होगी. परन्तु दियेहुए अङ्कोंमें एक ही अङ्क दूसरी बार नहो. और उसी एक आदि अङ्कोंके घातको दियेहुए अंकोंके योगसे गुणा करके जितने स्थानोंमें अङ्क दिये हों उस स्थानसंख्याका भाग देय जो लब्धिहो उसको जितने स्थानोंमें अंक दियेहों उतनेही स्थानोंमें एक एक स्थान बढाकर लिखके जोडलेय तब सब भेदोंके अंकोंका योग मिलताहै.

## उदाहरणम्.

**द्विकाष्टकाभ्यांत्रिनवाष्टकैर्वा निरंतरं द्व्यादिनवावसानैः ॥ संख्याविभेदाः कति संभवंति तत्संख्यकैक्यानि पृथग्वदाशु ॥**

**अन्वयः-** द्विकाष्टकाभ्याम् । वा । त्रिनवाष्टकैः । तथा । निरन्तरम् । द्व्यादिनवावसानैः । कति । संख्या विभेदाः । सम्भवन्ति । तत्संख्यकैक्यानि । च । पृथक् । आशु । वद ॥

**अर्थः-** दो और आठके ॥ और तीन नौ आठके ॥ तथा दो से लेकर नौ पर्य्यन्त अङ्कोंके ॥ कितने संख्या भेद होंगे? और उन भेदोंके अङ्कोंका योग क्या होगा यह अलग २ शीघ्र कहो.

न्यासः २।८ अत्र स्थाने २ स्थानान्तमेकादिचयांको १।२ घातः २ एवं जातो संख्या भेदो २ अथ सएव घातोंकसमास १० निघ्नः २० अंकमित्यानया २ भक्तः १० स्थानद्वये युक्तो जातं संख्यैक्यम् ॥ ११०

**फैलाव-** २।८ यहाँ दियेहुये अङ्क दोहैं. इसकारण एकआदि १।२ दो अंकोंहीका घात किया तो २ हुए. इतनेही भेद होंगे. जैसे २८।८२ उसी एक आदि अङ्कोंके घात २ को दियेहुए अंकों २।८ के योग १० से गुणा किया तो २० हुए. इसमें दियेहुए

अङ्कोंकी स्थानसंख्या २का भाग दिया तो लब्धि हुए १० इस-
को दोस्थानमें एक एक स्थान बढाकर लिखा तो १०/१० ऐसा
हुआ. इसको जोडा तो ११० हुए. यही यह उन दोनों भेदों २८।
८२ की संख्याका योग ११० हुआ.

**द्वितीयोदाहरणेन्यासः ॥ ३।९।८ अत्रैकादि
चयांकाः १।२।३ घातः ६ एतावन्तः संख्याभेदाः
घातः ६ अंकसमास २० हतः १२० अंकमित्या
३ भक्तः ४० स्थानत्रये युक्तो जातं संख्यैक्य
म् ४४४० ॥**

| ३ ९।८ इन अंकोंके भेदोंका स्वरूप- | | |
|---|---|---|
| ३ | ८ | ९ |
| ३ | ९ | ८ |
| ८ | ९ | ३ |
| ८ | ३ | ९ |
| ९ | ८ | ३ |
| ९ | ३ | ८ |

**फैलाव**- दूसरे उदाहरणमें ३।९।८ अङ्क हैं.
यहां पहले कहीहुई रीतिके अनुसार एक आदि
१।२।३ तीन अंकोंका घात किया तो ६ हुए. यहां
छः ६ ही भेद होंगे. फिर एकादि अंकोंके घात ६
को दियेहुए अंकों ३।९।८के योग २० से गु-
णा किया तो १२० हुए. इसमें अंकोंकी स्थानसंख्या-
३ का भाग दिया तो ४० लब्धि हुए. इनको एक १ ये
स्थान बढाकर तीन स्थानमें लिखकर ४०/४०/४० जोडा तो ४४४० हुए
यह उन छयों भेदोंकी संख्याका योग है.॥

**तृतीयोदाहरणे न्यासः- २।३।४।५।६।७।
८।९ एवमत्र संख्याभेदाश्चत्वारिंशत्सहस्त्राणि
शतत्रयं विंशतिश्च ४०३२० संख्यैक्यञ्च
चतुर्विंशतिनिखर्वाणि त्रिषष्टिपद्मानि नवनवति को-
टयो नवनवति लक्षाः पञ्चसप्तति सहस्त्राणि श-
तत्रयं षष्टिश्च २४६३९९९९७५३६०**

**फैलाव**- इस तीसरे उदाहरणमें २।३।४।५।६।७।८।९ अंक हैं.

पहले कहीहुई रीतिके अनुसार एक आदि १।२।३।४।५।६।७।८ आठ अंकोंका घात किया तब चालीस हजार तीनसौ वीस ४०३-२० भेद हुए. उनका स्वरूप अतिविस्तार होनेके कारण नहीं लि-खा. फिर एकादि अंकोंके घात ४०३२० को दियेहुए अंकोंके योग ४४ से गुणा करा तौ १७७४०८० हुए. इसस्थानसंख्या ८ का भाग दिया तौ २२१७६० मिले. इनको एक ये स्थान बढाकर आठ स्थानमें लिखकर जोडा तौ चौवीस निरवर्व, तिरेसठ पद्म निन्यानवे करोड, निन्यानवे लक्ष, पिछतर हजार तीनसौ साठ २४६३९९९९७५३६० हुए. यह उनचालीस हजार तीनसौ वी-स भेदोंके अंकोंका योग हुआ.

## उदाहरणम् - और उदाहरण:-

**पाशांकुशाहिडमरूककपालशूलैः खट्वांगशक्तिशरचापयुतैर्भवन्ति ॥ अन्योन्यहस्तकलितैः कतिमूर्तिभेदाः शंभोर्हरेरिवगदारिसरोजशंखैः ॥**

**अन्वयः -** अन्योन्यहस्तकलितैः । गदारिसरोजशंखैः । हरेः इव शम्भोः । अन्योन्यहस्तकलितैः । खट्वांगशक्तिशरचापयुतैः । पाशाङ्कुशाहिडमरूककपालशूलैः । मूर्तिभेदाः । कति । भवंति ?

**अर्थः-** इसहाथका उसहाथमें पलटनेसे गदा. चक्र. पद्म. शं-खसे विष्णु भगवान्के भेदोंकी तरह शिवजी महाराजके खट्वांग शक्ति. बाण. धनु पाश अंकुश. सर्प. डमरू. कपाल. और त्रि-शूलको क्रमसे दशों हाथमें धारण करनेसे मूर्तियोंके कितने भेद होंगे ? अर्थात् चारों भुजाओंके आयुध क्रमसें बदलनेसे विष्णु भगवानकी मूर्तिके कितने भेद होंगे ? और दशों हाथोंके आयुध क्रमसे बदलनेसे दशभुज शिवजी महाराजकी मूर्तिके कितने भेद होंगे ? ॥

न्यासः ॥ स्थानानि १० जाता मूर्तिभेदाः शि-
वस्य ३६२८८०० एवं हरेश्च २४

**फैलाव**- दशभुज शिवजीकी मूर्तियोंके भेद जाननेके लिये एकादि १।२।३।४।५।६।७।८।९।१० दशपर्य्यन्त अङ्कोंका घात किया तो छतीस लाख अठाईस हजार आठसो ३६२८८०० हुए. यही दशभुज शिवजीकी मूर्तियोंके भेद होंगे. इसीप्रकार विष्णु भगवान्‌की मूर्तियोंके भेद जाननेके लिये एकादि १।२।३।४ पर्य्यन्त अङ्कोंका घात किया तो २४ हुए. यही चतुर्भुज विष्णु भगवान्‌की मूर्तियोंके भेद हुए.

**विशेषे करणसूत्रं वृत्तम्**- दियेहुए अंकोंके भेद जाननेकी विशेष रीति एक श्लोक ॥

यावत्स्थानेषु तुल्यांकास्तद्भेदैस्तु पृथक्कृतैः ॥
प्राग्भेदा विहृता भेदास्तत्संख्यैक्यञ्च पूर्ववत् ॥

**अन्वयः**- यावत्स्थानेषु । तुल्यांकाः । स्युः । तद्भेदैः । पृथक्कृतैः । विहृताः । प्राग्भेदाः । भेदाः । स्युः । तत्संख्यैक्यम् । च । पूर्ववत् । साध्यम् ॥

**अर्थः**- जितने स्थानोंमें एकसे अंक हों उनके अलग भेद लाकर उसका पहली रीतिसे लायेहुए सब अंकोंके भेदमें भागदेय जो लब्धि हो वही भेदोंकी संख्या होंगी. और भेदोंकी संख्याओंको योग पहली रीतिसे लावै ॥

**अत्रोद्देशकः**- इसविषयकाउदाहरण.

द्विद्व्येकभूपरिमितैः कति संख्यकाः स्यु
स्तासां युतिश्च गणकाऽऽशु ममप्रचक्ष्व ॥
अम्भोधिकुंभि शरभूतशरैस्तथांको
चेदंकपाशमितियुक्तिविशारदोऽसि ॥

**अन्वयः-** द्विद्व्येकभूपरिमितैः। तथा। अम्भोधिकुम्भिशर भूतशरैः। अङ्कैः। कति। संख्यकाः। स्युः। तासाम्। युतिः। च। का। स्यात्। हेगणक!। चेत्। अंकपाशमितियुक्तिविशारदः। असि। तर्हि। मम। आशु। प्रचक्ष्व॥

**अर्थः-** दोदो एक एक २।२।१।१ के तथा चार आठ.पांच.पांच पांच ४।८।५।५।५ के कितने भेद होंगे? और उनका योगभी क्याहोगा? हे गणक! यदि अङ्कपाशकी गणितमें चतुर होओ तो मुझसे शीघ्र कहो॥

न्यासः २।२।१।१ अत्र प्राग्वद्भेदाः २४ यावत्स्थानेषु तुल्यांका इति। अथैवं प्रथमं तावत्स्थानद्वये तुल्यौ प्राग्वत्स्थानद्वयाज्जातौ भेदौ २। पुनरत्रापि स्थानद्वये तुल्यौ तत्राप्येवम् भेदौ २ भेदाभ्यां प्राग्वद्भेदाः२४ भक्ताजाताः ६ तद्यथा २२११।२१२१।२११२।१२१२।१२२१।११२२ पूर्ववत्संख्यैक्यंच ९९९९.

**फैलाव-** २२११ इन चारों अङ्कोंके पहली रीतिसे भेद मिले २४ यहां दोदो दो स्थानोंमे है. और एक एक भी दो स्थानोंमें है. इस कारण ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार दोदो स्थानोंके अलग भेद लिये तो २।२ मिले. इन ४ का पहले भेदों २४ में भाग दिया तो ६ छः लब्धि यही यहां भेदोंकी संख्या है. इस विशेष और कोई भेद नहीं होता. इन भेदोंकी संख्याका योग जाननेके लिये ऊपर मिलेहुए भेदों ६ को दियेहुए अंकों २२११ के योग ६ से गुणा किया तब ३६ हुए. इसमें स्थान-संख्या ४ का भाग दिया तो ९ लब्धि हुए. इनको एक एक स्थान बढा

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | २ | १ | १ |
| २ | १ | २ | १ |
| २ | १ | १ | २ |
| १ | २ | १ | २ |
| १ | २ | २ | १ |
| १ | १ | २ | २ |
| ९ | ९ | ९ | ९ जो |

कर चारस्थानमें लिखकर जोडातो नौहजार नौसो निन्यानवे हु
ए. ९९९९

न्यासः ४।८।५।५।५ अत्रापि पूर्ववद्भेदाः
१२० स्थानत्रयोत्थभेदै ६ र्भक्ता जाताः २०
तद्यथा.

| | | | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ८ | ५ | ५ | ५ | ८ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ८ | ५ | ५ |
| ५ | ८ | ४ | ५ | ५ | ५ | ५ | ४ | ८ | ५ | ५ | ५ | ८ | ४ | ५ |
| ५ | ५ | ५ | ४ | ८ | ५ | ५ | ५ | ८ | ४ | ४ | ५ | ८ | ५ | ५ |
| ४ | ५ | ५ | ८ | ५ | ४ | ५ | ५ | ५ | ८ | ८ | ५ | ४ | ५ | ५ |
| ८ | ५ | ५ | ४ | ५ | ८ | ५ | ५ | ५ | ४ | ५ | ४ | ५ | ८ | ५ |
| ५ | ८ | ५ | ४ | ५ | ५ | ५ | ४ | ५ | ८ | ५ | ५ | ८ | ५ | ४ |
| ५ | ४ | ५ | ५ | ८ | ५ | ८ | ५ | ५ | ४ | एवं विंशतिः | | | | |

अथ संख्यैक्यंच ११९९९८८ ॥

फैलाव- दूसरे उदाहरण ४।८।५।५।५ में पहली रीतिसें एक आदि १।२।३।४।५ पांच अङ्कोंका घात १२० हुआ. इस उदाहरण में तीन स्थान ५।५।५ तुल्यहैं. इसकारण ऊपर कही हुई रीतिके अनुसार उन तीनों तुल्य अङ्कोंके अलग भेद लिये तो ६ मिले. इनका पहले सब अङ्कोंसे मिलेहुए भेदों १२० में भाग दिया तो २० वीस लब्धि मिले. यही ऊपरके अंकोंके भेदहुए. उन भेदोंकी संख्याओंका योग ११९९९८८ ॥

अनियताङ्कैरतुल्यैश्च विभेदे करणसूत्रं वृत्तार्द्धं.

अनियत और अतुल्य अंकोंके भेदजाननेकी रीति आधाश्लोक.

स्थानान्तमेकापचितान्तिमाङ्कघातः समाङ्कैश्च
मितिप्रभेदाः ॥ ८८ ॥

अ०- स्थानांतं। एकापचितांतिमांकघातः। मितिप्रभेदाः। स्युः। समाङ्कैः॥

**अर्थः-** स्थानान्तपर्य्यन्त अन्तके अङ्कमें एक एक घटाकर रक्खे हुए अङ्कोंका घात करनेसे दियेहुए अङ्कोंकी संख्याके भेद मिल-तेहैं.

## उदाहरणम्

स्थानषट्कस्थितैरङ्कैरन्योन्यं स्वेनवर्जितैः ॥ कति संख्याविभेदाः स्युर्यदिवेत्सि निगद्यताम्

**अ०-** स्वेन । वर्जितैः । स्थानषट्कस्थितैः । अङ्कैः । अन्योन्यम् । संख्याविभेदाः । कति । स्युः । यदि । वेत्सि । तर्हि । निगद्यताम् ॥

**अर्थः-** शून्यको छोडकर अर्थात् नौपर्य्यन्त अङ्कोंको छः स्थानमें परस्पर कितने भेद होंगे? यदि जानते होओ तौ कहो ॥.

अत्रान्तिमांको नव ९ अत्रान्त्यांको यावत्स्थान मेकापचितः ॥

न्यासः ९।८।७।६।५।४ एषां घाते जाताः संख्याभेदाः ६०४८०

**फैलाव-** यहां अन्तिम संख्या नौ ९ है. इस अंतिम अङ्कको छः स्थानपर्य्यन्त एक एक घटाकर लिखा ९।८।७।६।५।४ इनका ऊपर कहीहुई रीतिके अनुसार घात किया तौ संख्याओंके भेद हुए ६०४८०

अन्यत्करणसूत्रं वृत्तद्वयम्- अंकपाशकीओर रीति २ श्लोक

निरेकमंकैक्यमिदं निरेकस्थानांतमेकापचितं विभक्तं रूपादिभिस्तन्निहतैः समास्स्युः संख्याविभेदा नियतेऽक योगे ॥ ॥ नवान्वितस्थानकसंख्यकाया ऊनेऽक योगे कथितं तु वेद्यम् ॥ संक्षिप्तमुक्तं पृथुताभयेन नान्तोऽस्ति यस्माद्गणितार्णवस्य ॥

**अन्व०-** अङ्कैक्यम् । निरेकम् । कार्य्यम् । इदम् । निरेकस्थानान्तं । एकापचितम् । लेख्यम् । ततः । रूपादिभिः । विभक्तम् । कार्य्यम् ।

तन्निहतैः। अङ्कैः। नियते। अंकयोगे। समाः। संख्याविभेदाः। स्युः। कथितम्। तु। नवान्वितम्। स्थानकसंख्यकायाः। ऊने। अंकयोगे। वेद्यम्। पृथुताभयेन। एतत्। संक्षिप्तम्। उक्तम्। यस्मात्। गणितार्णवस्य। अन्तः। न। अस्ति॥

**अर्थः-** प्रश्नमें सब स्थानोंके अंकोंका जो योग हो उसमें एक एक घटाता हुआ जितने स्थानोंमें प्रश्नकर्त्ताने अङ्क दिये हों; उससे एक स्थान कममें लिखै. और उनके नीचे एक आदि अंकोंका हर लगावै. फिर अंशोंका और हरोंका परस्पर घात करके अंशोंके घातमें हरोंके घातका भाग देय जो लब्धि मिलै वही दियेहुए नियत अंकोंके भेद होंगे. परन्तु यह रीति वही होंगी. जहां नौ और दिये हुए अंकोंके स्थानोंका योग प्रश्नके अङ्कोंके योगसे बडा होगा. अति विस्तार होजानेके भयसे यहां संक्षेपसे कहाहै. क्यों कि, गणितरूपी समुद्रका तो पारही नहीं है.

## उदाहरणम्.

पंचस्थानस्थितैरंकैर्यद्यद्योगस्त्रयोदश॥ कति
भेदा भवेत्संख्या यदिवेत्सि निगद्यताम्॥

**अन्वयः-** पञ्चस्थानस्थितैः। यद्यद्योगः। त्रयोदश। तेषाम्। कतिभेदा। संख्या। भवेत्। यदि। वेत्सि। तर्हि। निगद्यताम्॥

**अर्थः-** पाँच स्थानोंमें रक्खेहुए जिन जिन अङ्कोंका योग तेरह होताहै. उनके भेदोंकी संख्या कितनी होगी? यदि जानते होओ तो कहो

अत्राङ्कैक्यम् १३ निरेकम् १२ एतन्निरेकस्थानान्तमे
कापचितमेकादिभिश्चभक्तं जातं $\frac{१२}{१}$ $\frac{११}{२}$ $\frac{१०}{३}$ $\frac{९}{४}$
एषां घातसमाजाताः संख्याभेदाः ४९५

इतिश्रीलीलावत्यामंकपाशः समाप्तः।

**फैलाव-** यहां दियेहुए अंकोंका योग १३ है. इसमें ऊपर कहीहुई

रीतिके अनुसार एक घटाया तो १२ रहे. इनमे एक एक घटाया हुए ऊपर कहेहुए स्थानोंसे एक कम स्थानमें अर्थात् चार स्थानमें रक्खा. १२ ११ १० ९ फिर इनके नीचे एक आदि हर लगाये $\frac{१२}{१}$ $\frac{११}{२}$ $\frac{१०}{३}$ $\frac{९}{४}$ इनके अंश और हरोंका घात किया तो $\frac{११८८०}{२४}$ हुए. यहां अंश ११८८० मे हर २४ का भाग दिया तब ४९५ लब्धि हुए. यही ऊपर दियेहुए उन पाँचों स्थानके अङ्कोंके भेदोंकी संख्या है. जिनका योग तेरह था. इस रीतिमें जो ऊपर नियम कहाहै; वह भी यहांहै. क्यों कि नौ और स्थानसंख्या ५ का योग १४ हुआ. इससे प्रश्नमें दियेहुए अङ्कोंका योग कम है.

## इति अङ्कपाशः



नगुणो नहरो न कृतिर्न घनः पृष्टस्तथापि दुष्टानाम् ।
गर्वितगणकबहूनां स्यात्पातोऽवश्यमंकपाशेऽस्मिन् ॥

**अन्वयः-** अस्मिन् । अंकपाशे । गुणः । न । हरः । न । कृतिः । न । घनः । न तथापि । दुष्टानाम् । गर्वितगणकबहूनाम् । यदा । पृष्टः । तदा । एव । अवश्यम् । पातः । स्यात् ॥

**अर्थः-** इस अङ्कपाशमें गुणा नहीं है. भाग नहीं है. वर्ग नहीं है. घन नहीं है. तो भी इस अंकपाशमें दुष्टात्मा घमण्ड करनेवाले गणकोंका प्रश्न करनेके समयही अवश्य पात होगा. ॥

येषां सुजातिगुणवर्गविभूषिताङ्गी ।
शुद्धाखिलव्यवहृतिः खलु कण्ठसक्ता ॥
लीलावतीह सरसोक्तिमुदाहरन्ती ।
तेषां सदैवसुखसम्पदुपैति वृद्धिम् ॥ ॥

**अन्वयः-** इह। खलु। सुजातिगुणवर्गविभूषिताङ्गी। शुद्धाखिलव्यवहृतिः। सरसोक्तिम्। उदाहरंती। लीलावती। येषाम्। कण्ठसक्ता। तेषाम्। सुखसम्पत्। सदा। एव। वृद्धिम्। उपैति॥

**अर्थः-** इस संसारमें निश्चयकरके अनेक प्रकारके गुणोंकी रीति. वर्गकी रीतिसे शोभायमान स्पष्टहैं सम्पूर्ण गणितकी रीतियें जिसमें. सुन्दर रसयुक्त है उदाहरण जिसमें ऐसी यह लीलावती (ग्रन्थ) जिनके कण्ठस्थ होती है; उनकी सुखसम्पत्ति वृद्धिको प्राप्त होती है. दूसरा अर्थ- इस असार संसारमें निश्चयकरके सुंदर जाति और चातुर्य्यादिगुणोंके समूहसे शोभायमान अङ्गवाली सम्पूर्णव्यवहारोंको शुद्ध रीतिसे करनेवाली सुन्दर रसीले वचनोंको बोलनेवाली लीलावती जिनके कंठमें आलिंगन करतीहै उनको असीम सुखकी प्राप्ति होतीहै.॥

## क्षेपकम्.

अष्टौव्याकरणानिषट्चभिषजांव्याचष्टताः संहिताः
षट्तर्कान्गणितानिपंचचतुरोवेदानधीतेस्मयः॥
रत्नानांत्रितयंद्वयंचबुबुधेमीमांसयोरन्तरं
सद्ब्रह्मैकमगाधबोधमहिमासोऽस्याःकविर्भास्करः॥

**इतिश्रीभा० सि० शि० लीलावतीसंज्ञः प्रथमः पाट्यध्याय**

इतिश्रीभास्कराचार्य्यविरचितसिद्धान्तशिरोमण्यन्तर्गत लीलावतीसंज्ञपाट्यध्यायस्य स्वरूपप्रकाशिकानाम्नी काशीस्थराजकीयसंस्कृतविद्यालया (कालेज) दधीतन्यायादिशास्त्रेण रुहेलखंडान्तर्गतयवनाधिष्ठितरामपुरपुरीवास्तव्येनाद्यश्वो मुरादाबादे कृतवसतिना गौडवंशावतंसश्रीयुतपण्डितभोलानाथतनयेन पंडितरामस्वरूपशर्म्मणा विरचिता भाषाटीका समाप्तिमफाणीत्॥

BOMBAY CITY PRESS.